( २ ) चर्मारः *Metacinnabar* ( $HgS$ )

चर्मारः कृष्णरूपःस्यात् ( रसकामधेनुः )

यह कृष्णवर्ण का होता है। इसका रासायनिक संगठन रक्त हिंगुल का ही सा है। यह मृत्तिका रूप में और रवों के रूप में पाया जाता है। रवों के रूपमें इसकी कठोरता ३ होती है और विशिष्ट गुरुत्व ७·८१ होता है। इसको चीनी मिट्टी की कसौटी पर रगड़ने से काली लकीर खिचती है। देखने में यह धातु की सी द्युति वाला होता है। मृत्तिकाकृतिमें विशिष्ट गुरुत्व कुछ कम होता है।

( ३ ) हीरकद्युति, केलोमल *Calomel* ( $Hg_2Cl_2$ )

हीरकद्युतिसंकाशम् ( रसकामधेनु ) यह हीरे की सी कान्ति वाला रवेदार पारद-खनिज ( मरक्युरस क्लोराइड = केलोमल ) है। यह प्राकृतिक दशा में स्पेन देश के इड्रिया ( Idria ) और अल्माडन ( Almaden ) नामक स्थान में अल्पमात्रा में पाया जाता है। यह रवों ( Crystals ) के रूप में ही प्रायः मिलता है। इसके रवे बहुत ही जटिल संगठन के होते हैं। रंग इसका श्वेत या पांडु होता है। चीनी मिट्टी की कसौटी पर रगड़ने से अल्प-पीताभ-श्वेत लकीर खिचती है। इसके रवे की चमक हीरेकी सी होती है। इसका विशिष्ट गुरुत्व ६·५ होता है। भारतीय रस शास्त्रियों को इस पारदीय खनिज का पूर्ण ज्ञान था। रसकामधेनु ग्रंथ में जो इस का वर्णन लिखा है, वह बहुत ही सुन्दर है। संक्षेप में सभी बातें आगई हैं।

" हीरकद्युतिसंकाशं प्रमाणाद्धीरकात्क्वचित् "।

(पृष्ठ २७२ रसकामधेनु )

इसमें पाठ कुछ अशुद्ध प्रतीत होता है किन्तु व्यवहार के लिये कामचलाऊ ठीक है। इसका अंग्रेजी भाषा का वर्णन बहुत समता रखता है—

Calomel ($Hg_2Cl_2$)

This is mercurous chloride and is found at Idria and at Almaden as one of the *minor mercury minerals.* It occurs in crystal so often highly complex, of the tetragonal system.

*Lustre adamantine* (हीरकद्युतिसंकाशम्) Fracture conchoidal (प्रमाणाद्धीरकात्क्वचित्) colour white or yellowish-grey : streak pale-yellowish-white, hardness 1 to 2 Specific gravity 6·5 *Loc. cit. page 4.*

इस अवतरण के शब्द जब रस कामधेनु के अवतरण के साथ मिलाये जाते हैं तो ऐसा प्रतीत होता है कि प्राचीन रस शास्त्रियों ने भली प्रकार खान पर बैठकर नमूना सामने रखकर खोज के साथ सारा वृत्त गागर में सागर की तरह भर दिया है। क्वचित् शब्द का प्रयोग अल्पमात्रा में मिलने के लिये और हीरकद्युति लस्टर ऐडमेन्टाइन तथा प्रमाणाद्धीरकात् फ्रेक्चर कोन्कोइडल के लिये ऐसा जँचता है कि मानो पर्य्याय शब्द लिख दिये गये हों। ऐसा वर्णन पढ़कर किस वैद्यको अभिमान न होगा कि हमारा शास्त्र वैसा ही वैज्ञानिक है जैसा आजकल के नवशिक्षित लोग वैज्ञानिक होने का दावा करते हैं। इस खनिज के कम मिलने से, और इसकी उपयोगिता औषधि रूपमें अधिक देखकर, सर्व प्रथम भारतीय रस-शास्त्रियों

ने रसकर्पूर के नाम से इसका रासायनिक विधि से निर्माण कर लिया। इसके बड़े बड़े कारखाने आजकल भी सूरत ( गुजरात ) में विद्यमान हैं जहां पर प्रति वर्ष दो ढाई सौ मन माल तय्यार होकर सारे देश में विक्रयार्थ जाता है। इसका भाव १२) से २४) रु० प्रति सेर के लगभग रहता है। इसका भाव सदा पारद के भाव पर निर्भर रहता है। मद्रास और हैदराबाद दक्षिण में भी इसके बनाने के कारखाने हैं। वहां प्रायः सभी लोग शीत के दिनोंमें इसका सेवन करते हैं। ये लोग सूरतका बना हुआ रसकर्पूर लेकर फिर से आतिशी शीशी में भरकर वालुका यन्त्र से अग्नि देकर, उसे उड़ाकर पपड़ी की शकल में तय्यार करते हैं और उसे शुद्ध समझते हैं। ये कारखाने मैंने स्वयं जाकर देखे हैं। रसकर्पूर और हिंगुल बनाने वाले खास खास आदमी रहते हैं। उनका यह खानदानी रोज़गार समझा जाता है। वे लोग बारी बारी से इसे बनाकर बेचते हैं। एक एक भट्ठी में दो दो ढाई ढाई मन का घान उतारते हैं। ये घान पिंडाकार बारीक बारीक चमकीले रवों के सम्मिलित कणों का समुदाय होता है। हाथ से दबाने पर इसका चूर्ण बारीक बारीक कणों में विभक्त हो जाता है।

रसकर्पूर की प्राचीन निर्माण विधि।

"शुद्ध सूतसमं कुर्यात्प्रत्येकं गैरिकंसुधिः।
इष्टिकां खटिकां तद्वत्स्फटिकां सिन्धु जन्मच॥
वल्मीकं क्षारलवणं भांड रंजक मृत्तिकाम्।
सर्वाण्येतानि संचूर्ण वाससा चापि शोधयेत्॥
एभिश्चूर्णैर्युतं सूतं यावद्यामं विमर्दयेत्।
तच्चूर्ण सहितं सूतंस्थाली मध्ये प्रक्षिपेत्॥

तस्याः स्थाल्या मुखेस्थालीमपरांधारयेत्समाम् ।
सवस्त्र कुट्टित मृदा मुद्रयेदनयोर्मुखम् ॥
संशोष्य मुद्रयेत्भूयो भूयः संशोष्य मुद्रयेत् ।
सम्यक् विशोष्य मुद्रां तां स्थालीं चुल्यांविधारयेत् ॥
अग्निं निरंतरं दद्याद्यावद्दिन चतुष्टयम् ।
अङ्गारो परि तद्यन्त्रं रक्षेद्यत्नादहर्निशम् ॥
शनैरुद्घाटयेद्यन्त्रमूर्ध्वस्थालीगतंरसम् ।
कर्पूरवत्सुविमलं गृह्णीयाद्गुणवत्तरम् ॥

( भावप्रकाश )

भावार्थ—शुद्ध पारद, गैरिक, ईंट का चूर्ण, खरिया मिट्टी, फिटकरी, सेंधा नमक, बामी की मिट्टी, खारी नमक, हिरमिजी (एक प्रकारकी लाल मिट्टी जो मिट्टी के बर्तन रँगने में व्यवहार होती है) सब द्रव्य समान लेकर पारद के अतिरिक्त अन्य सब द्रव्यों को पीस कर कपड़-छानकर पारद के साथ मिलाकर एक पहर तक घोंटे। इस घुटे हुवे द्रव्य को एक मज़बूत हांडीमें रखे और उस पर ठीक जमने वाली दूसरी हांडी मुंह की ओर से ढक दे। बादमें कपड़ा और मिट्टी कूटकर मिलाकर उक्त दोनों हंडियों के मुख बन्द करके बाद में सुखावे। सूखने पर फिर कपरौटी करदे। सन्धि इस प्रकार बन्द करे कि जिस से पारद बाष्पी-भवनके समय निकल न सके। सन्धि लेपके भली प्रकार सूखने पर निरन्तर चार दिन तथा चार रात तक बबूल की लकड़ी की आंच दे। स्वाङ्ग शीतल होने पर सावधानी से सन्धि खोलकर ऊपर की हंडी में कपूर के जैसे लगे हुवे द्रव्यको धीरे से निकाल ले। यह फिरंग (सिफलिस) उपदंश आदिके लिये उत्तम योग है।

रसकर्पूर की नव्य निर्माण विधि

आधुनिक विधि में केवल पारद और खाने का साधारण नमक यथावश्यक मात्रा में लेकर और उड़ाकर रसकर्पूर बनाते हैं। आँच देने की प्राचीन विधि ही कुछ परिवर्तन के साथ व्यवहार की जाती है। इसमें पारद १०० भाग के साथ नमक की गेस क्लोरिन १८ भाग मिली रहती है। इसको पाश्चात्य चिकित्सक औषधि में 'केलोमल' के नाम से व्यवहार करते हैं। इसे 'सब-क्लोराइड आफ़ मर्करी' भी कहते हैं। रसकर्पूर इसका प्राचीन नाम था किन्तु आज कल 'पर-क्लोराइड आफ़ मर्करी' के लिये यह नाम व्यवहृत होता है, जिसमें पारद के साथ क्लोरिन की मात्रा ३५॥ होती है और इसका व्यवहार भी उपदंश फिरंग आदि में बहुतायत से होता है। शस्त्र-कर्म में भी इसके घोलों का व्यवहार आधिक्य से किया जाता है। यह बहुत उपयोगी औषध है। मेरे विचार में दोनों की निर्माणविधि साधारण दृष्टि से समान होने के कारण रसकर्पूर संज्ञा दोनों में व्यवहार होने लग पड़ी है; किन्तु यह भूल है। दोनों रासायनिक दृष्टि से भिन्न भिन्न गुण धर्म वाले द्रव्य हैं और एक दूसरे के स्थान पर कभी व्यवहार नहीं करना चाहिये। इनके नाम भी स्पष्ट रीति से अलग अलग कर देने आवश्यक हैं। आधुनिक रसकपूर ('पर-क्लोराइड आफ़ मर्करी' या 'कोरोसिव सब्लीमेट') के लिये रसकर्पूर और केलोमल (सब-क्लोराइड आफ़ मर्करी) के लिये सुधानिधि रस या रसपुष्प नाम व्यवहार में लाने चाहिये, जिससे दोनों द्रव्यों का भ्रम दूर हो जावे और औषधि के व्यवहार में

हानि न उठानी पड़े। इन नामों का उपयोग "रसतरङ्गिणी" कार ने किया है।

रस पुष्पं रससुमं कुसुमंरसपूर्वकम्।
मतं निरुच्यते कैश्चित्सुधानिधि रसाख्यया॥

विशेष के लिए 'रसतरंगिणी' पृष्ठ ३९ से ४८ तक देखना चाहिए।

( ४ ) प्राकृतिक पारद *Native Mercury.*

यह बहुत अल्प मात्रा में प्राप्त होता है। कभी कभी इसके कण खनिज हिंगुल के साथ बिखरे हुये पाये जाते हैं। यह पारद प्राप्ति का गौण खनिज समझा जाता है। इटली और स्पेन देश की खानों में यह मिलता है।

( ५ ) पारद रजत मिश्रक *Silver–amalgam.*

पर्पटी निभम् ( पपड़ी जैसा )

यह प्रकृति में पारद और रजत के भिन्न भिन्न परिणाम में बना पाया जाता है। यह अधिकतर चीली ( Chile ) देशकी खानों में पाया जाता है। इसके अतिरिक्त जर्मनी, स्पेन और युनाइटेड स्टेट्स की खानों में भी पाया जाता है।

( ६ ) टेट्राहीड्राइट या मर्क्युलर फेहलोर ( *Tetrahedrite or Mercurial Fahlore* )

पिंड रूपम्, पिंडाकार।

इसमें से भी व्यापार के योग्य पारद निकल सकता है किन्तु यह वास्तव में ताम्र का ही खनिज है और बहुत अल्प मात्रा में पाया जाता है। जर्मनी के बोसनिया ( Bosnia ) और पेलेटिनाटी (Palatinate) नामक स्थानों में ही विशेषतः मिलता है।

## परीक्षा

ऊपर लिखे किसी भी खनिज को पारद के लिये परीक्षा कर सकते हैं। एक काचकी परीक्षा नलिका में पारदीय खनिज और चूना या खाने का सोडा भरकर स्पिरिट लेम्प पर तपाने से नालिका के शीतल प्रदेश में पारद के कण जमे हुवे नज़र आवेंगे। यदि पारद का खनिज पारद-गंधक का यौगिक (हिंगुल) हुवा तो नलिका के शीतल प्रदेश में लालहिंगुल और पारद दोनों दिखाई देंगे एवं जलते हुवे गन्धक की तीव्र गंध प्रतीत होगी।

## पारद प्राप्ति के कुछ गौण खनिज।

उक्त खनिजों के अतिरिक्त अल्प मात्रा में प्राप्त होने वाले कुछ पारदीय खनिज ऐसे भी हैं जो किसी स्थान विशेष में ही प्राप्त होते हैं और उन से भी पारद निकाला जा सकता है।

(१) लिविंगस्टोनाइट (*Livingstonite* $2Sb_2 S_3 HgS$)

यह हिंगुल और एन्टीमनी का फोलाद सा कृष्ण-वर्ण यौगिक है। इसमें धातुकी सी द्युति होती है। घिसने पर लाल लकीर खिंचती है। यह रवेदार वल्मीक शिखराकार पिंड सा होता है। कठोरता २, विशिष्ट गुरुत्व ४.८१ होता है। मेक्सिको देश का पारद निकालने का मुख्य खनिज है, वहां पर चिरकाल तक इसकी खान का कार्य होता रहा है। यह गंधक और गोदन्ती के साथ भी पाया जाता है। इसका वर्णन 'रसरत्नसमुच्चय' में लिखे "स्रोतोञ्जन" के साथ बहुत मिलता है—

बल्मीकशिखराकारं भङ्गे नीलोत्पलद्युति ।
घृष्टं तु गैरिकच्छायं स्रोतोजं लक्षयेद्ध्रुवम् ॥

(र. र. स. पृष्ठ ३४)

साँपकी बामी जैसा शिखराकार (कोलुंनर मेस्सिव फार्म Columnar massive form) तोड़ने पर नील कमल सा दिखाई दे और कसौटी पर घिसने से गैरिक की सी लाल लकीर पड़े वह अवश्य स्रोतोंजन है। साफ फोलाद का रंग नीलकमल के पत्ते के वर्ण का होता है। इस यौगिक में सुरमा है, इसलिये इसको स्रोतोंजन मानना ठीक है।

(२) बार्सेनाइट (Barcenite)

यह बहुत जटिल अल्प मात्रा में पाया जाने वाला खनिज है, इसका प्रादुर्भाव उपरोक्त लिविंगस्टोनाइट से ही होता है। केवल मेक्सिको देश के ह्विज़ुको (Huitzuco) नामक स्थान पर ही प्राप्त होता है।

सन् १८७८ ई० जे० डबल्यु. मेलेट (J. W. Mallet) ने मेरियानो बार्सीना (Meriano Baercena) के नाम पर ही इस खनिज का नामकरण किया है। मेक्सिकन भूगर्भ-विज्ञों का मत है कि यह खनिज हिंगुल और एन्टिमनिऑक्साइड (Antimony Oxide $Sb_2O_3$) का यौगिक है। यह मृत्तिका के ढेले के आकार का कृष्णवर्ण होता है। कसौटी पर घिसने से राख (ash-grey) और कुछ हरापन लिये हुवे रंग की लकीर खिचती है। कठोरता ५.५, विशिष्ट गुरुत्व ५.३४३.

(३) ग्वाडालकाज़ाराइट (Guadal cazarite)

यह खनिज, प्रायः कृष्ण हिंगुल की ही जाति का

है । इसमें थोड़ा सा यशद (२ से ४%) और अत्यल्प मात्रा में सेलेनियम् (Selenium १%, (यह धातु गंधक का सा होता है और आज कल वायरलेस टेलिग्राफी में फोटो भेजने के कार्य में उपयोगी है) मिला रहता है । इसके सहयोगी खनिज रक्त हिंगुल, बेराइटस (Barytes) और स्फटिक (Quartz) हैं । यह मेक्सिको प्रान्त के ग्वाडल-काज़ार (Guadalcazar) स्थान में प्राप्त होने के कारण इस का नाम ग्रामनाम पर ही अन्य खनिजों से पृथक समझने के लिये रख दिया गया है ।

अब पारद के वे खनिज लिखे जाते हैं जो अत्यल्प मात्रा में पाये जाते हैं किन्तु ब्रिवस्टर कौन्टी Brewster County, टेक्सास (Texas) में इतनी मात्रा में मिलते हैं कि जिन से खान का व्यवसाय किया जा सकता है—

(१) टेर्लिङ्ग्वाइट (Terlinguaite $Hg_2Clo$) यह पारद क्लोरिन और ओक्सिज़न का यौगिक (Oxychloride of mercury) है । यह गंधक के से पीले रवों में पाया जाता है । वायु में रखने से इसका रंग पीले से गहरा जैतून जैसा हरा (Olive Green) हो जाता है । कठोरता २ से ३ तक विशिष्ट गुरुत्व ८·७२५.

(२) इगलेस्टोनाइट (Eglestonite $Hg_4Cl_2O$) यह छोटे छोटे भूरे पीले रंग के रवों में पाया जाता है । इसके कणों में रोजन (सुखा गंधा विरोजा) की सी द्युति नज़र आती है, यह धूप में रखने से शीघ्र काला पड़ जाता है । कठोरता २ से ३ तक विशिष्ट गुरुत्व ८· ३२७.

(३) क्लेनाइट Kleinite (*Mercury—Ammonium-Chloride*) यह पारद और नौसादर का प्राकृतिक यौगिक है ।

इसके रवे गंधक जैसे पीले होते हैं और उनमें विकृत स्थानों पर नारंगी के वर्ण के दाग होते हैं। कठोरता ३ से ४ तक विशिष्ट गुरुत्व ७·९८. यह भी टेर्लिंग्वाइट के साथ पाया जाता है।

( ४ ) मोजेसाइट (Mosesite) यह खनिज भी प्राकृतिक पारद और नौसादर का यौगिक है। एवं टेर्लिंग्वाइट के साथही पाया जाता है।

( ५ ) मोन्ट्रोयडाइट ( Montroydite *HgO* ) यह नारंगी के से लाल रवों में पाया जाता है जिनमें कांच की सी चमक रहती है कठोरता २ से भी कम। यह खनिज उपरोक्त चारों खनिजों के साथ पाया जाता है। उक्त पांचो खनिज रस शास्त्रोक्त सुपीतः शुक तुंडकः जाति के पारदीय खनिजों के साथ समता रखते हैं। ये गंधक से पीले और नारंगी से लाल वर्ण के होते हैं। सभी ये खनिज पारद प्राप्ति के साधन हैं। इनके अतिरिक्त कुछ ऐसे भी पारदीय खनिज हैं जो बहुत ही अत्यलपाल्प मात्रा में पाये जाते हैं। उनके नाम ये हैं—

(१) टीमेनाइट ( *Tiemanite Hg Se* )

यह सिलेनियं और पारद का खनिज है।

(२) आनोफ्राइट ( Onofrite. *HgS,se.* )

यह गंधक सिलेनियं और पारद का यौगिक है।

(३) कोलोराडोआइट ( *Coloradoite.* ( *Hg Te.* )

यह टेलुरियं नामक खनिज और पारद का यौगिक है।

(४) लेहर बेकाइट ( Lehrbachite, ( a Selenide of Lead and Mercury. )

यह सेलेनाइड, सीसा ( नाग ) और पारद् का यौगिक है।

(५) आयोडीराइट (Iodyrite)

यह अत्यल्प मात्रा में चीली ( Chile ) नामक स्थान पर आयोडाइड, रजत और पारद् का यौगिक पाया जाता है।

आयुर्वेद के रस-शास्त्रों में हिंगुल के शीर्षक में जो वर्णन मिलता है, वह समस्त पारद् के खनिजों के विषय में समझना चाहिये। पारद् के मुख्य खनिज तो स्पष्ट रूप से लिख दिये हैं, और गौण खनिज उन्हीं के अन्तर्गत करने का प्रयत्न किया गया है। आज कल भी प्रधान खनिजों से ही पारद् निकालने का व्यवसाय चलता है। शेष खनिज किसी देश विशेष के स्थान विशेष में मिलते हैं। उनका उपयोग पारद् निकालने के लिये कभी २ किया जाता रहा है।

इसका वर्णन रस शास्त्रियों ने एक श्लोक के अर्धभाग में कर दिया है।

"पिंडरूपमिदं साक्षात् दृश्यते दृष्टिसौख्यदम्"।

( रसकामधेनु पृ० २७३ )

इन सब अवतरणों को देखने से यह स्पष्ट हो जाता है कि प्राप्य रसग्रन्थों में हिंगुल के वर्णन में जितना भी साहित्य मिलता है वह सब ठीक है, केवल ग्रन्थ संग्रहात्मक होने के कारण सिलसिले वार खनिजों का स्वरूप समझना कठिन होगया है। तथापि, जितनी सामग्री उपलब्ध है उससे यह निर्णय सहज में निकाला जा सकता है कि, प्राचीन भारतीय रस-शास्त्रियों को पारद् प्राप्ति के प्रायः सारे खनिज विदित थे।

उन्होंने उनका इतना ही वर्णन किया है जितना औषधि निर्माता के ज्ञान के लिये आवश्यक है। आधुनिक काल में भी औषधियों के गुणधर्म बतलाने वाली पुस्तकों (मेटेरिया मेडिका आदि) में औषधि निर्माणोपयोगी खनिजों का वर्णन संक्षेप में दिया गया है। परन्तु खनिज सम्बन्धी वैज्ञानिक ग्रन्थों में बहुत विस्तार के साथ सूक्ष्मातिसूक्ष्म वर्णन पाया जाता है। सम्भवतः इसी प्रकार यहाँ के खनिज शास्त्रों में भी विशद वर्णन रहा हो पर दैव दुर्विपाक से आज कल उपलब्ध नहीं सा है।

रसशास्त्रियों ने औषधोपयोगी खनिजों का संक्षेप में परिचय देकर उसके शोधन मारण और औषधि गुण धर्म पर विशेष प्रकाश डालने का प्रयास किया है। वैद्यों का यह अभिमान ठीक हो सकता है कि गत भारतीय संस्कृति के समय में, जब देशकी उन्नत दशा रही हो, सर्वत्र ज्ञान प्रसार करने का कार्य यहां के विज्ञ करते रहे हों, पर आज कलकी पारतंत्र्य दशा में उक्त अभिमान छोड़कर रसशास्त्रोक्त खनिजों का वर्तमान कालिक उपलब्ध ज्ञान प्राप्त करना वैद्य मात्र के लिये परमावश्यक है। क्योंकि जो औषधि के द्रव्य बाज़ार में आ रहे हैं वे प्रायः कृत्रिम और अशुद्ध मिलते हैं। पन्सारी उनमें अनेक वाह्य अशुद्धियां मिलाकर बेचते हैं। ऐसी दशा में पूर्ण द्रव्यज्ञान के बिना शुद्ध औषधि बनाना अत्यन्त कठिन होगया है; जिस का फल यह हो रहा है कि शास्त्रोक्त गुण, प्रभाव औषधियों में नहीं देखे जाते। इसी कठिनाई को दूर करने के लिये पारद के समस्त प्राप्य खनिजों का वर्णन करदिया गया है। अब संक्षेप में नीचे वह वर्णन दिया जाता है जिससे प्राच्य-प्रतीच्य मतों का

समविषमज्ञान पाठक स्वयं प्राप्त कर निर्णय कर सकें।

## हिंगुल की व्याख्या।

"रसगंधकसंभूतो हिंगुलुः प्रोच्यते बुधैः।
तस्मात्सूतस्तयोर्ग्राह्यः सोऽपि शोध्यस्तु सूतवत्॥

(रस कामधेनु २७५ पृष्ठ)

इसका भावार्थ यह है कि रस और गन्धक के रासायनिक यौगिक ( *Sulphide of mercury* ) को हिंगुल कहते हैं। इस लिए हिंगुल से पारद निकाल कर उसे खनिज पारद की तरह शुद्ध करें।

देश और रंगादि भेद से हिंगुल के अनेक नाम।

हिंगुलं, म्लेच्छं, इंगुलं, चर्मारवर्धनं, चूर्णपारदं, दरदं, कुरुविन्दं, चीनपिष्टं, लघुकन्दरसं, चर्मारगंधिका, रत्नरागकारी, हंसपादः, चर्मारः, सुपीतकः, शुकतुंडकः, इन हिंगुल के पर्य्यायवाची नामों को देखने से स्पष्ट विदित होता है कि पारद, हिंगुल, और तत्सम्बन्धी अन्य खनिजों को भारतेतर देशों से व्यापारी लोग यहाँ लाया करते थे। जहाँ से आया और जिस तरह के कार्य में उपयुक्त हुआ या पात्र आदि में रखा गया उसी को स्मरण करने के लिये वैसे ही नाम रख दिये गये। उदाहरण के लिये म्लेच्छ शब्द को देखिये। यह शब्द पौराणिक और वैज्ञानिक काल में यवनों के लिये व्यवहृत हुआ है। यहाँ यवन ( ग्रीक ) लोग बहुत आया जाया करते थे और यहाँ का कला-कौशल सीख जाते थे, तथा जो विशेष उन्नति करते उसी की परीक्षा यहाँ देकर यहाँ के

निवासियों के श्रद्धाभाजन बनते थे। इसी बात का द्योतक एक श्लोक बाराहमिहिराचार्य विरचित "पञ्च सिद्धान्तिका" नामक ग्रन्थ में पाया जाता है। इस ग्रन्थ को प्रसिद्ध डाक्टर थीबो और सुधाकर जी द्विवेदी ने संपादित किया है—

" म्लेच्छा हि यवनास्तेषु, सम्यक् शास्त्रमिदंस्थितम्।
ऋषिवत् तेऽपि पूज्यन्ते किं पुनर्देवविज्जनः ॥"

म्लेच्छ शब्द का प्रयोग भारत पर आक्रमण करने वाली जातियों के विषय में भी प्रयुक्त हुआ है। युगपुराण नामक ग्रन्थ गार्गी संहिता में है। उस में लिखा है—

" ततः साकेतमाक्रम्य, पञ्चालान् मथुरान्तथा।
यवना दुष्ट विक्रान्ताः प्राप्स्यन्ति कुसुमध्वजम् ॥"

इन अवतरणों से स्पष्ट है कि भारत के अतिरिक्त देश निवासी लोग प्रायः म्लेच्छ ( यवन ) कहलाते थे। पारद और उसके अन्य खनिज भारतेतर देशों से आया करते थे इस लिये हिंगुल के लिये म्लेच्छ शब्द का प्रयोग किया गया।

इसी प्रकार चीन से चूर्ण रूप में हिंगुल आता था। अतः 'चीनपीष्टं' शब्द रख दिया। उस ज़माने में व्यापारी चमड़े के थैले में भर कर हिंगुल लाया करते थे; इसलिये "चर्मार गन्धिका" नाम रख दिया। काच के पीछे हिंगुल की क़लई की जाती है; जिससे उसमें प्रतिविम्ब दीख सके, इस कार्य को बतलाने के लिये "रक्तरागकारी" पर्य्याय बना दिया।

चीन में अबतक हिंगुल को पीसकर ही व्यापार में लगाते हैं। ( देखो मोनोग्राफ़ ओन मर्करी ओर्स पृष्ठ ५६ ) 'दरद'

शब्द स्थान बाची है। सर पी० सी० राय महोदय ने अपने प्रसिद्ध 'हिस्टरी आफ़ हिन्दू केमिष्ट्री' नामक ग्रन्थ के पृष्ठ ७८ प्रथम भाग में लिखा है कि हिंगुल काश्मीर के समीप वाले दरदिस्थान से आता था इसलिये इसको दरद कहते थे। किन्तु सर्वे आफ़ इन्डिया की रिपोर्ट में इस स्थान में हिंगुल होने का कोई ज़िक्र नहीं है। मेरी राय में यह स्थान अरब सागर और फ़ारस की खाड़ी में हैं जिसको दोरदुर कहते हैं। यह दो पहाड़ियों के बीच का तंग समुद्री मार्ग है। सम्भवतः इसी मार्ग से या स्थान से यवन लोग हिंगुल भारत में लाया करते थे इसलिये संस्कृत में दोरदुर को शुद्ध बनाकर "दरदः" कर दिया गया हो। इस स्थान का वर्णन "सुलेमान सौदागर" नामक पुस्तिका ( काशी नागरी प्रचारिणी सभा से प्रकाशित ) में देखें। मुसलमान सौदागर पारद और हिंगुल की खोज में फिरते थे और उसका ज्ञान रखते थे। इसका वर्णन बाल नामक विद्वान ने किया है कि एंडमन आइलैण्ड ( *Andaman Islands* ) में भी पारद मिलता है। उसका मुसलमान सौदागरों ने जिक्र किया है। बिबलियोग्राफी ( *Bibliography* ) के पृष्ठ ३६३ पर इस प्रकार लिखा है—

Ball quotes a statement made by Mahommedan travellers in the ninth century, to the effect that a party of sailors, having landed on an island supposed to be one of the Andamans, and having lit a fire, saw a metal resembling molten silver run from the heated rock. They are said to have brought away a quantity of the ore,

but were compelled by storm to throw it overboard; and the locality though carefully sought for, was never again identified.

Another account by Hamilton ( *744 vol., II 66 ; quoted by Mouat 1263-3-12* ) states that a slave from the Little Andaman, who had been permitted to revisit his country, brought away a quantity of Quick-silver which he reported to be abundant.

Ball appears to consider it possible that Cinnabar may occur in connection with the intrusions of serpentine known to exist in the islands ( *B. 171* ).

यवन लोग यहां से ज्ञान भंडार लेकर अनेक बार लाभ उठा चुके हैं। चरक, सुश्रुत आदि का अनुवाद कर चिकित्सा नैपुण्य भी प्राप्त किया है। रसकर्म कौशल्य भी भारत से ही प्राप्त किया एवं उसके उपयोगी द्रव्य लाकर व्यापार से भी यथेष्ट लाभ उठाते रहे हैं। सर पी. सी. राय ने अपने ऐतिहासिक ग्रन्थ में भली प्रकार इस बात का विस्तार पूर्वक वर्णन किया है।

कृष्ण वर्ण के हिंगुल को 'चर्मारः' पीले रंग वाले को सुपीतकः और लालरंग वाले को हंसपादः, शुकतुण्डकः नाम दिये गये हैं। उपरोक्त नव्य मत में सब प्रकार के प्राप्य पारदीय खनिजों का वृत्त दिया जा चुका है। आजकल मुख्य खनिज रक्त हिंगुल का ही वर्णन यत्र तत्र आधुनिक ग्रन्थों में पाया जाता है और वह भी दुर्लभ हो गया है। इसीलिए खनिज

और कृत्रिम का भेद समझाना कठिन हो गया है। पर हर्ष है कि अब पूर्वाचार्यों के मतों का फिर से गवेषणा पूर्वक विचार होने लगा है। मेरे मित्र लाहौर (पंजाब) निवासी स्वनामधन्य कविराज नगेन्द्रनाथ मित्र महोदय ने हाल ही में "रस तरंगिणी" नामक एक नवीन ग्रन्थ प्रकाशित किया है उस में दोनों प्रकार के हिंगुल का वर्णन किया है—

"जपाकुसुमवर्णाभः पेषणे सुमनोहरः ।
महोज्ज्वलो भारपूर्णो हिंगुलः श्रेष्ठ इष्यते ॥
प्रथमः खनिजोऽन्यस्तु कृत्रिमो हिंगुलो मतः ।
खनिजः खनितो जातः कृत्रिमो रसगन्धजः ॥

(रस तरंगिणी पृष्ठ ८७)

हिंगुल के विषय में रस कामधेनु में इस प्रकार का वर्णन मिलता है जो बहुत ही रम्य और प्राप्त होने वाले पारदीय अनेकों खनिजों के वर्णन युक्त है। हिंगुल के जितने पर्य्याय इस ग्रन्थ में पाये जाते हैं वे अन्य ग्रन्थों में नहीं देखे जाते। जैसे—

हिंगुले हिंगुलुर्म्लेच्छ हिंगुलंगुल हिंगुलम् ।
चर्मारवर्धनं चूर्णपारदो दरदाह्वयम् ॥
कुरुविन्दं चीनपिष्टं लघुकन्दरसं पुनः ।
चर्मारगन्धिकारत्नरागकारि च हंसकम् ॥

(र० का० पृ० २७२)

दरदस्त्रिविधो रक्तश्चर्मारः शुकतुंडकः ।
हंसपादस्तृतीयस्याद्गुणवानुत्तरोत्तरम् ॥

(शैवालभद्रमते)

चर्मारः कृष्णरूपः स्यात्सुपीतः शुकतुंडकः।
जपाकुसुमसंकाशो हंसपादो महोत्तमः ॥
हंसपादं च यत्प्रोक्तं तारकर्मणि योजयेत् ।
तद्धेमकिट्टसदृशं तदन्यत्तीक्ष्णमारणे ॥
( पुरन्दर रहस्य )

जपाकुसुमसंकाशो हंसपादो महोत्तमः ।
रसायनेसर्वलोहमारणे रसरञ्जने ॥
हीरकद्युतिसंकाशं प्रमाणाद्धीरकात्क्वचित् ।
क्वचित्पर्पटिकाभासं गलद्रूप्यनिभं क्वचित् ॥
पिंडरूपमिदं साक्षात्दृश्यते दृष्टिसौख्यदम् ॥
( गोरक्षमते )

हिंगुल सेवन विधि

भक्षयेद्रक्तिकामेकां मरिचेन समन्विताम् ।
गुडेनावेष्ट्य मतिमान् ज्वरनाशाय तं पुनः ॥
मन्देऽग्नौ वाऽथहृद्रोगे दद्याच्छौण्डी† रसेन च ।
अम्लपित्ते प्रदातव्यं विशल्यासत्व* संयुतम् ॥
बल्यं वाजीकरं मेध्यं हृदुत्साह करं परम् ।
एतस्मान्नापरं भद्रं विद्यते रस भस्मवत् ॥
तिक्तोष्णं हिंगुलं दिव्यं रसगन्धकसंभवम् ।
मेहकुष्ठहरं वृष्यं बलमेदोग्निदीपनम् ॥
( रस कामधेनु पृ० २७३ )

अनेक प्राप्य रसग्रन्थों के अनुशीलन से और अर्वाचीन खनिज शास्त्रों के ऊहापोह से यह विदित होता है कि प्राचीन

---

† शौंडी पिप्पली । *, विशल्या गुडुची ।

कालमें खनिज हिंगुल ही व्यवहार होता था। पारद और उसके खनिज अरब, चीन, जापान आदि देशों के व्यापारी स्थल या जलमार्ग से लाकर यहां पर बेचा करते थे। किन्तु म्लेच्छों के आक्रमण काल में बाह्य व्यापार अधिकांश में बन्द सा हो गया एवं देश के अन्दर ही रासायनिक विधि से हिंगुल बनाकर चिकित्सा व्यापार तथा रँग आदि का व्यवहार चलाया जाने लगा। स्त्रियां हिंगुल की विन्दु लगाना सौभाग्य का चिह्न समझती हैं। आजकल भी इंगुर (इंगुल) के नाम से इस प्रान्त में इसका व्यवहार होता है। इसे साधारणतया सिन्दूर (गिरि सिन्दूर) भी कहते थे। यह गिरि सिन्दूर (मर्करी ओक्साइड) का ही नाम है। रसरत्नसमुच्चय में लिखा है—

महागिरिषु चाल्पीयः पाषाणान्तःस्थितो रसः।
शुष्कशोणः स निर्दिष्टो गिरिसिन्दूरसंज्ञया॥
त्रिदोषशमनो भेदि रसबन्धनमग्रिमम्।
देह लोहकरं नेत्र्यं गिरिसिन्दूरमीरितम्॥

(रसरत्नसमुच्चय पृष्ठ ३७)

किन्तु खेद है कि आजकल गिरि सिन्दूर शब्द नागसिन्दूर (लेडपेरॉक्साइड) के लिये व्यवहृत होने लग गया है, और जहां जहां सिन्दूर का व्यवहार होता है वहां पर यही काम में लाया जाता है। मेरी राय में यह भ्रमात्मक है, और जिन जिन योगों में इसका व्यवहार आता है वहां पर पूर्ण ऊहापोह के अनन्तर ही गिरि सिन्दूर या नाग सिन्दूर डालने की व्यवस्था देना चाहिये। नाग सिन्दूर बनाने की व्यवस्था 'आयुर्वेद प्रकाश' में इस प्रकार है—

भूभुंजङ्गमगस्ति च पिष्ट्वाऽहेः पत्रमादिहेत् ।
हण्डयामग्नौ द्रवीकृत्य वासापामार्गसंभवम् ॥
क्षारं विमिश्रयेत्तत्र चतुर्थांशं गुरूक्तितः ।
प्रहरं पाचयेच्चुलल्यां वासादर्व्या विघट्टयन् ॥
चूर्णीभूतं पिधायाथ कुर्यादग्निं समं पुनः ।
तत उद्धृत्य तच्चूर्णं शुद्धया शिलयाऽन्वितम् ॥
वस्वंशयाऽथ तत्सर्वं वासानीरैर्विमर्दयेत् ।
पुटेत्पुनः समुद्धृत्य तद्द्रवेण विमर्दयेत् ॥
एवं सप्तपुटैर्नागः सिन्दूराभो भवेद्ध्रुवम् ।

( पृष्ठ १३०-१३१ )

आज कल रक्तवर्ण का 'लेड पेरॉक्साइड ( नागसिन्दूर ) वार्निश के काम में बहुतायत से काम में आता है। वैद्यों को इस समय बहुत ही सावधानी से औषध द्रव्य संग्रह करने की आवश्यकता है।'

कृत्रिम हिंगुल बनाने का प्रचार 'रसरत्नसमुच्चय' के संग्रह काल के अनन्तर हुआ है। क्योंकि उसमें तथा उसके समकालीन अन्य संग्रह ग्रन्थों में इसके निर्माण का वर्णन नहीं हैं, न सर पी० सी० राय ने भी इसका उल्लेख किया है। इससे स्पष्ट जाना जाता है कि कृत्रिम हिंगुल निर्माण विधि भाव मिश्र के बाद यहाँ प्रवृत्त हुई है। 'भावप्रकाश' में रसकर्पूर निर्माण विधि तो लिखी है किन्तु रासायनिक विधि से हिंगुल बनाने का कहीं उल्लेख मात्र भी नहीं है। अस्तु आज कल सारे देश में कृत्रिम हिंगुल का ही प्रचार होरहा है। अल्प संख्यक विज्ञ वैद्यों के अतिरिक्त वैद्य समुदाय यह भी नहीं जानता कि

हिंगुल कहां से आता है और वह कृत्रिम है या खनिज। मुझे रसशास्त्र में प्रारम्भ से ही रुचि थी और मैं सदा इसके आश्चर्यकारक गुणों का विचार करता रहता था, और बाज़ारों की दशा देखकर यह भी निर्णय करता रहता था कि हमारे देश में खनिजों के अतिरिक्त किन किन रासायनिक द्रव्यों का आजकल व्यवहार हो रहा है। ज्यों ज्यों इसकी खोज की त्यों त्यों पता लगा कि हमलोग तो अधिकांश में सारे ही द्रव्य विदेशीय लेते हैं, और अपने शास्त्र के द्रव्यों का विचार ही नहीं करते। हिन्दू विश्वविद्यालय में प्रवेश करने पर सौभाग्य से यह पता लगा कि यहां पर जितना अच्छा खनिज-द्रव्यों का संग्रह है उतना देश के अन्य विश्वविद्यालयों में कहीं नहीं है, न किसी विज्ञ के अन्दर यह रुचि है कि वह अपने देश के रासायनिक चिकित्सा व्यवसाय का पुनरोद्धार करने का प्रयत्न करे। यहां के अधिकारी यथासम्भव आयुर्वेद के पुन-रुद्धार के लिये चेष्टा कर रहे हैं और सब विद्वानों के हृदय में इस ओर सहानुभूति है। इसका लाभ यह हो रहा है कि जो विषय ज्ञातव्य है वह शीघ्रही मालूम किया जा सकता है, आप चाहे जब किसी भी विद्वान से किसी समय में परामर्श ले सकते हैं। मैंने भी अपनी हार्दिक रुचि पूर्ण करने का सुअवसर पा सब खनिज और रसायनविज्ञों से परामर्श करना प्रारम्भ कर दिया और उनकी पूर्ण सहायता, उदारता और सज्जनता से अनेक प्रकार के खनिजों का मूल्यवान संग्रह सहज ही में साहित्य सहित प्राप्त हो गया। इसीके आधार पर रस-शास्त्र के खनिजों का तुलनात्मक विचार करने से खनिज और कृत्रिम द्रव्यों का ज्ञान होने लगा। मैंने इस संग्रह को वैद्य सम्मेलनों में

ले जाकर देश के सभी उच्च आयुर्वेदीय विद्वानों के सामने रखना प्रारम्भ किया। इसका फल यह हो रहा है कि वैद्य बन्धु शीघ्रता से इस भेद को समझने लगे हैं और विचार के साथ द्रव्यसंग्रह की चेष्टा अधिकांश में करने का प्रयत्न करने लगे हैं। किन्तु यह खेद का विषय है कि देश में कोई ऐसी संस्था नहीं है कि मूर्ख पंसारियों के हाथ से यह व्यापार लेकर संसार भर से उत्तम द्रव्य मँगावे और वैद्यों को सरलता से प्राप्त कराने की चेष्टा करे। ऐसा न होने से उत्तम खनिज प्राप्त होने में बहुत बाधा हो रही है जिससे यथेष्ट प्रचार नहीं होता। किन्तु आशा है कि यह प्रारम्भिक त्रुटि शीघ्रही दूर हो जायगी और विज्ञ समुदाय इस देश-हितकारक व्यापार को अपनाकर चिरकालिक क्षति को पूर्ण करने की शीघ्रही चेष्टा करेगा। वैद्यों के अन्दर उत्तम और ठीक शास्त्रीय द्रव्य प्राप्त करने की तीव्र इच्छा होना आवश्यक है। जहाँ इस बात की माँग होने लगी कि हम कृत्रिम हिंगुल नहीं लेंगे खनिज हिंगुल आवश्यक है, तुरन्त व्यवसायीगण पारद आदि की तरह अन्य खनिज मँगाकर बाज़ारों में सुलभ कर देंगे। आजकल संसार में पारद खनिज-हिंगुल से ही अधिकांश में निकाला जाता है।

बाज़ार में आजकल दो प्रकार का कृत्रिम हिंगुल विक्रयार्थ आ रहा है। एक को 'कठा' और दूसरे को 'रूमी' कहते हैं। रूमी, सूरत (गुजरात) में बनता है। सूरत में इसके बड़े बड़े कारखाने हैं। प्राचीन रीति से रसकर्पूर को बनाने वाले व्यापारी ही इसे भी बनाते हैं। दूसरा कठा बङ्गाली कहलाता है। सुना जाता है कि मुर्शिदाबाद (बङ्गाल) में इसके कारखाने हैं। किन्तु सबसे अधिक अमेरिका, इँगलैंड, जर्मनी आदि

पाश्चात्य देशों से आकर बिकता है। सूरत के वैद्य कहते हैं कि यहां के व्यापारी विलायती ढङ्ग से गंधक के तेजाब के योग से हिंगुल बनाकर बड़ा लाभ उठा रहे हैं। वहां के हिंगुल के एक व्यापारी ने भी यह स्वीकार किया कि गंधक के तेजाब से बनाने से आंच कम देना पड़ती है और माल शीघ्र तय्यार हो जाता है, किन्तु गुण में प्राचीन ढङ्ग से बना हुआ ही अच्छा होता है। सूरत आदि के प्राचीन वैद्य पहिले इसे बनवाया करते थे। वहां वाले अब भी इसे बनाने को राजी हैं। मैंने इसकी व्यवस्था की है कि बड़ी मात्रा में प्राचीन ढङ्ग से ही हिंगुल बनवाकर अनुभव किया जाय।

हिंगुल बनाने की भारतीय विधि—

"अशुद्धं पारदं भागं चतुर्भागश्च गन्धकम्।
उभौ क्षिप्त्वा लोहपात्रे क्षणं मृद्वग्निना पचेत् ॥
तस्मिन्मनःशिलाचूर्णं पारदाद्दशमांशकम्।
क्षिप्त्वा चाल्यमयोदर्व्या ह्यवतार्य सुशीतलम् ॥
ततस्तु खण्डशः कृत्वा काचकूप्यां निरुध्य च।
वस्त्रमृत्तिकया सम्यक्काचकूपीं प्रलेपयेत् ॥
सर्वतोऽङ्गुल मानेन छायाशुष्कंतु कारयेत्।
वालुकायन्त्रगर्भेतु दिनं मृद्वग्निना पचेत् ॥
क्रमवृद्धाग्निना पश्चात्पचेद्दिवसपञ्चकम्।
सप्ताहात्ततसमुद्धृत्य हिंगुलं स्यान्मनोहरम् ॥

(रस कामधेनुः पृष्ठ २७४)

भावार्थ—अशुद्ध पारद १ भाग, गंधक ४ भाग, दोनों लोहे की कड़ाही में डालकर थोड़ी देर तक मन्द आँच से पकावे, बाद में पारद की अपेक्षा दशमांश मनःशिलाचूर्ण मिलाकर

लोह की दर्वी ( करछली ) से हिलाकर स्वांग शीतल होने पर उतार दे। यह कृष्णवर्ण का एक ढेला सा बन जायगा। फिर इस के छोटे छोटे टुकड़े कर आतिशी शीशी में भर दे और उसपर कपड़मिट्टी करदे। कपड़मिट्टी की तह एक अंगुल मोटी चारों ओर से होनी चाहिए। उसे छाया में सुखाकर वालुका यंत्र से, सिन्दुर विधि से, एक दिन मन्द अग्नि से पाक करे। बाद में क्रम वृंद्धाग्नि से पाँच दिन तक अग्नि देता रहे। एक सप्ताह के बाद स्वांग शीतल होने पर आतिशी शीशी सावधानी से तोड़कर हिंगुल निकाल ले। इसी तरह के पाठ रसायनसार पृष्ठ १११, बृहद्रसराज सुन्दर पृष्ठ १३२ और आयुर्वेद प्रकाश पृष्ठ ७५ पर भी मिलते हैं। योरोपीय ढंग से हिंगुल बनाने की विधि का संस्कृत अनुवाद रसतरंगिणी में बहुत सुन्दर दिया है।

पाश्चात्य ढंग से हिंगुल बनाने के विधि—

"वसुभागमितं गन्धं सूतं नेत्रयुगोन्मितम्।
मृदङ्गयंत्रे संस्थाप्य वारङ्कं भ्रामयेत्ततः॥
तस्य संम्भ्रमणादेव श्लक्ष्णचूर्णं प्रजायते।
व्यावर्तनपिधानञ्च संभ्राम्य ह्यवतारयेत्॥
चूर्णं धूसरवर्णाभं यन्त्रान्निष्कासयेत्ततः।
सुदृढायां ततः स्थाल्यां चूर्णमेतन्निधापयेत्॥
रेखान्वितमुखी स्थाली बुधैरत्र प्रशस्यते।
व्यावर्तनमुखीमन्यां स्थालीं तस्यां निधापयेत्॥
स्थालीं संभ्राम्य परितो यत्नतो रोधयेन्मुखम्।
ततः संस्थापयेच्चुल्यां वह्निं दद्याच्छनैः शनैः॥
अधःस्थालीकराठसंस्थं हिंगुलं तु समाहरेत्।
ऊर्ध्वस्थालीतलस्थञ्च पुनः पक्त्वा समाहरेत्॥ (पृष्ठ ८७)

## हिंगुल से पारदाकृष्टि की विधि

बनावटी हिंगुल से अथवा खनिज हिंगुल से विद्याधर यन्त्र और डमरू यन्त्र से निकाला हुवा पारद बिल्कुल शुद्ध होता है।

हिंगुलाकृष्टि विद्याधर यन्त्रम्।

स्थालिकोपरि विन्यस्य स्थालिसम्यक् निरुध्यच।
ऊर्ध्वस्थाल्यां जलं क्षिप्त्वा वह्निं प्रज्वालयेद्धः॥
एतद्विद्याधरं यन्त्रं हिंगुलाकृष्टि हेतवे।

भावार्थ—एक मजबूत हाँडी लेकर उसमें हिंगुल का चूरा रखकर दूसरी हाँडी को उसके मुखपर ढककर सन्धि बन्द्-कर ऊर्ध्व हांडी में जल भर दे, यह जल उष्ण होनेपर बदलता रहे। हिंगुल के अनुसार ८ से २४ प्रहर की आँच देकर स्वाँग शीतल होनेपर ऊपर की हांडी की पेंदी में लगे हुए पारद को सावधानी से एकत्रित करले।

डमरुयन्त्रम्

यन्त्रस्थाल्युपरि स्थालीं न्युब्जां दत्वा निरुंधयेत्।
यन्त्रं डमरुकाख्यं तद्रस भस्म कृते हितम्॥
(रस र० स० पृष्ठ ६७)

भावार्थ—एक दृढ़ हाँडी लेकर उसमें हिंगुल रखकर ऊपर घिसे हुवे मुँह की उलटी हाँडी ढककर उसका सन्धि बन्धन करे एवं ऊपर की हाँडी पर आलवाल (गीली मट्टी का घिरौंदा) शीतल जल प्लोत रखने के लिए बनादे। इस प्रकार के यन्त्र से पारद का ऊर्ध्वपातन बहुत अच्छा होजाता

है। सन्धि लेप बहुत दृढ़ होना आवश्यक है अन्यथा सारा पारा उड़कर सन्धि व्यवधान से बाहर निकल जाता है। इस प्रकार से पारद निकालकर विश्लेषण कर के देखा गया है कि पारद एकदम निर्मल "मर्क कम्पनी के एक्स्ट्रा प्योर मर्करी" के समान ही होता है। पारद निकालने की एक दूसरी क्रिया आजकल प्रचलित हो रही है, उसे वत्ति यन्त्र कहते हैं, इसका उल्लेख 'सिद्ध भैषज मणिमाला' और 'रसायनसार' में है।

वत्ति यन्त्र

"यावत्प्रमाणं दरदं गृहीतं,<br>
तावत्प्रमाणञ्च पटम्प्रगृह्य ।<br>
प्रसार्य चूर्णं खलु हिंगुलस्य,<br>
निर्धौत वस्त्रेऽम्लसुभावितस्य ॥<br>
वस्त्रन्तथाऽऽकुञ्चयता बुधेन,<br>
यथा न सङ्घातमुपैति चूर्णम् ।<br>
कार्यन्तयोर्वर्तुल गोलकञ्च,<br>
लड्डूकवर्द्धिगुल वस्त्रयोस्ततः ॥<br>
बद्ध्वा पुनस्सूत्र मुखेन सम्यग्,<br>
लोहस्य तापे निदधीत धीमान् ।<br>
तथा यथानैति चलत्व वृत्तिम्,<br>
गतिङ्कपालैः कतिभिः सुरुध्य ॥<br>
वेद प्रमाणांगुल मुच्छ्रिते द्वे,<br>
दृढ़ेष्टके भूमि तले निदध्यात् ।<br>
लम्बेन पत्रेण समास्तृते च,<br>
तयोर्ऋजीषं ह्यपवेशयेत ॥<br>
प्रज्वाल्य दीपस्य शलाकया,

तद्वरोत्थ नान्द्या पिदधीत धीमान् ।
यन्त्रे सुशीते स्वयमेव नान्दी,
मुत्थाप्य गृह्णातु विशुद्धसूतम् ॥

( रसायनसार पृष्ठ १०३. )

इस विधि का संक्षेप यह है कि हिंगुल को अम्लरस की भावना देकर वस्त्र में फैलाकर कन्दुकाकार का गोला बनाकर ईंटों पर तवा रख उसपर गोला जमादे और ऊपर से एक नाँद इस प्रकार ढक दे कि जिससे वायु का संचार न रुके और अग्नि बन्द भी न हो सके, ऐसा प्रबन्ध करने के उपरान्त दियासलाई से आंच लगादे। यह आँच कपड़े को धीरे धीरे जलाती है जिससे गंधक जल जाता है और पारद ऊपर की नाँद पर या तवे पर ही मिलता है। इस प्रकार से पारद निकालकर विश्लेषण करके देखा गया तो विदित हुवा कि इस पारे में वे सब अशुद्धियां मौजूद थीं जो प्रायः बाज़ार के पारद में पाई जाती हैं। इस प्रकार का पारद औषधि के व्यवहार के सर्वथा योग्य नहीं है ।

इसके अतिरिक्त और भी दो तीन विधियाँ व्यवहार में हैं किन्तु डमरु यंत्र के अतिरिक्त कोई विधि विश्वसनीय नहीं है।

आजकल जहां पर पारद की बड़ी बड़ी खाने हैं वहाँ पर पारद प्रायः खनिज हिंगुल से निकाला जाता है। जो खनिज पारद निकालने के लिए लिया जाता है उसमें सामान्यतया $\frac{1}{2}$ से १ फी सदी तक पारद की मात्रा रहती है। शेष अन्य द्रव्य मिले रहते हैं। पारद उड़नशील है इसलिए पारद की वाष्प को एकत्रित करने के लिए सन्धि रहित शीतल रहने योग्य

बहुतही उत्तम यंत्र की आवश्यकता है। साथही मन्द आँच देने वाली भट्ठी भी होना चाहिए, अन्यथा पारद कम प्राप्त होता है। साधारणतया व्यापार के लिए बाजारू पारा नीचे लिखे अनुसार निकाला जाता है।

(१) खुले हवादार स्थान में खुले चीनी की कलई के बर्तन में हिंगुल रखकर मन्द मन्द आँच देते हैं जिससे गंधक उड़ जाता है और पारद नीचे रह जाता है।

(२) इसी प्रकार हिंगुल को चूने के साथ मिलाकर गरम करते हैं जिससे गंधक चूने के साथ मिलकर एक रासायनिक यौगिक में परिणित हो जाता है और पारद पृथक हो जाता है।

(३) पारद निकालने के लिए हिंगुल को लोहचूर्ण के साथ मिलाकर गरम करते हैं जिससे लोह गन्धक का एक रासायनिक योग बनकर अलग हो जाता है और पारद पृथक हो जाता है।

इस प्रकार से निकाला हुआ पारद विशेष कार्य के लिए फिर उड़ाकर वेकूम (vacuum शून्य) विधि से या डमरू यन्त्र से शुद्ध करते हैं। मर्क कम्पनी का पारद जो रसायनशाला के लिए आता है वह दो बार उड़ाया हुआ होता है। आयुर्वेद के रसशास्त्रियों ने ऊर्ध्वपातन, अधोपातन और तीर्यक्पातन विधि से पारद का विशेष शोधन करना लिखा है। यह विधि प्रकृति में स्वतन्त्र मिलने वाले खनिज-पारद (Native mercury) के लिए समझना चाहिए। हिंगुल से डमरुयन्त्र (पातन यन्त्र) के द्वारा निकाला हुआ पारद औषधि में व्यव-

हार करने योग्य माना है, वस्तुतः रासायनिक विश्लेषण से भी यह पारद एकदम शुद्ध होता है अर्थात् केवल पारद होता है। उसके अन्दर अन्य कोई भी धातुजन्य अशुद्धि नहीं रहती। इसीलिए लिखा है कि हिंगुलोत्थ पारद सप्तकञ्चुक रहित है। ये कञ्चुक अन्य धातुओं के संयोग से बनते हैं।

"दरदं पातने यन्त्रे पातयेत्सलिलाशये।
सत्वं सूतक संकाशं जायते नात्र संशयः॥
(रसार्णव)

तं सूतं योजयेद्योगे सप्तकञ्चुकवर्जितम्॥
ज्वरादि हरणे सर्व रसेषु विनयोजयेत्॥
(रसदर्पण)

भावार्थ—हिंगुल को पातन यन्त्र में रखकर मन्द आँच से उड़ाकर जलाशय में एकत्रित करे। जो पारद इस प्रकार उड़ाकर संग्रह किया जायगा वह एकदम शुद्ध होगा। इस सप्तकञ्चुक वर्जित पारद को ज्वरादि रोगनाशक सब प्रकार के रसों में व्यवहार करे। मेरी राय में ब्रिटिश फार्माकोपिया के औषधि निर्माण निमित्त जो पारद केमिस्ट लोग तय्यार करते हैं वह रसशास्त्र के योगों में भी निःसंकोच व्यवहार किया जा सकता है।

## पारद के गुण और दोष

प्राकृतिक पारद हिंगुलोत्थ पारद, और उसके रस कर्पूरादि यौगिक दाहक विष हैं (देखें ट्रीटीज़ आन केमिस्ट्री, भाग दूसरा, दी मेटल्स, रास्को और शोर्लेमर कृत पृष्ठ ५३५) पारद में अन्य धातु भी प्रायः मिले रहते हैं। आजकल पारद से 'सुवर्ण' बनाने की

चेष्टा करने वाले वैज्ञानिकों का विचार है कि पारद से सुवर्ण किसी दशा में भी पृथक करना प्रायः असम्भव सा है, अर्थात् कदाचित ही किसी स्थान पर शुद्ध पारद प्रकृति में प्राप्त हो सकता है। सम्भवतः इसी विचार के प्राचीन रस-शास्त्रियों ने पारद में तीन नैसर्गिक दोष माने हैं।

"विषं वह्निर्मलञ्चेति दोषानैसर्गिकास्त्रय:"

(र० र० स० पृष्ठ ११३)

अर्थ—विष, अग्नि और मल ये पारद के स्वाभाविक दोष हैं।

मारक होने के कारण विष, दाहकता के लिए वह्नि और धात्वान्तर संयोग को मल दोष माना गया है एवं क्रमशः अलग अलग इनके प्रभाव लिख दिये हैं।

"रसे मरण सन्ताप मूर्च्छानां हेतवः क्रमात्।"

भावार्थ—ये दोष क्रमशः मरण, सन्ताप और मूर्च्छा के कारण होते हैं।

यही बात आजकल के विज्ञ भी मानते हैं। घोष की (मेटेरिया मेडिका) के पृष्ठ ४४६ पर पारद प्रयोग के एक्यूट टोक्सिन एक्शन (तात्कालिक पारद विष प्रभाव) शीर्षक में लिखा है। उसका भावार्थ यह है कि पारद के यौगिक विशेषकर रस कर्पूरादि (रस कर्पूर, केरोसित्र सबलिमेट) रस पुष्प (केलोमल, सुधानिधि रस) मुग्धरस (ग्रे पाउडर) कोष्ठ में भयङ्कर प्रभाव करते हैं, जिस से वमन, विरेचन, शूल, रक्तातिसार, मूर्च्छा और अन्त में मरण होता है।

Acute Toxic action—Acute poisoning is not common. Mercurials especially the Mercuric Salts, produce severe gastro-enteritis with vomiting, pains, purging, and bloody stools, callapse, and even death.

*Materia Medica and Therapeutics by R. Ghosh.*
*(Page 446.)*

इसीलिए पारद् के संस्कार करने की व्यवस्था रस शास्त्रों में की गई है कि जिससे ये दोष कम हों और द्रव्यान्तर संयोग से रोगनाशक व शक्तिप्रद गुण उत्पन्न हो जावे।

पारद् का विषप्रभाव तो स्वाभाविक है। जब खान से पारद् निकलता है, उसके साथ में संखिया और एन्टिमनी (स्रोतोञ्जन) निकलते हैं (देखो मिनरल डिपोजिट्स पृष्ठ ४४६ *Mineral Deposits by Waldemar-Lindgren*) ये दोनों द्रव्य भयङ्कर विष हैं और उड़नेवाले भी हैं, इसलिए पारद् की शुद्धि करते समय इनकी अशुद्धियों को दूर करने का भी अवश्य ध्यान रखना चाहिए। पारद् में दो यौगिक-दोष नाग (Lead लेड) और बंग (Tin टिन) के माने गये हैं। यह नव्य दृष्टि से भी बिलकुल ठीक हैं।

"यौगिकौ नाग वङ्गौ द्वौ तौ जाऽड्याध्मानकुष्टदौ।"
(र० र० स० पृष्ठ ११३)

घोष की मेटेरिया मेडिका ऐण्ड थेराप्युटिक्स नामक ग्रन्थ में लिखा है कि पारद् में लेड, टिन और अन्य धातुओं की अशुद्धि रहती है (Impurities—Lead, Tin and other

metals पृष्ठ ४३६ )

अन्य धातुओं के विषय में लाडर ब्रन्टन नाम के विद्वान ने अपने 'फार्मकोलोजी थेराप्युटिक्स एंड मेटेरिया मेडिका' नामक ग्रन्थ के पृष्ठ ६११ पर लिखा है कि "Other metals especially lead, arsenic and antimony may be present. अर्थात् अन्य अशुद्धियों में लेड, नाग, आर्सेनिक ( संखिया ) और एन्टिमनि ( स्रोतोञ्जन ) हो सकते हैं। इन अवतरणों से स्पष्ट है कि पारद में अन्य धातु मिले रहते हैं, इस लिए मलदोष मानना सर्वथा सत्य और ज्ञातव्य है।

## पारद के मिश्रक

धातुओं के परस्पर मिश्रण को अँग्रेजी में अलोय ( Alloy ) कहते हैं। पारद के प्रसङ्ग में 'रसरत्नसमुच्चय' में अलोय बनाने की विधि इस प्रकार लिखी है।

"काष्ठौषध्यो नागे, नागो वङ्गेऽथ वङ्गमपि शुल्वे
शुल्वंतारे तारं कनके, कनकं च लीयते सूते ॥"

अर्थात् काष्ट ओषधियों के सत्वक्षारादिक नाग के साथ मिलकर मिश्रण बनाते हैं, इसी प्रकार नाग और वंग, बंग और ताम्र, ताम्र और रजत, रजत और सुवर्ण, सुवर्ण और पारद मिलकर व्यवहारोपयोगी मिश्रक ( Alloy ) बनाते हैं। अब विचारणीय यह है कि सप्तकञ्चुक क्या है। आधुनिक रसायन और खनिज विज्ञान के परिशीलन से पता चलता है कि पारद प्रायः सब धातुओं से भारी है। जब यह अन्य धातुओं के साथ मिलकर मिश्रण ( अलोय ) बनाता है तब यह दूसरे धातुओं के नीचे की ओर रहता है और मिश्रण के अन्य धातु इसके ऊपर आवरण की भाँति तैरते रहते हैं, इसलिए इसके इस प्रकार

के आवरण को कञ्चुक कह सकते हैं। रसायन विज्ञ रास्को ने नीचे लिखे धातुओं के साथ पारदीय मिश्रक ( Alloy of Mercury ) बनना लिखा है। ये मिश्रक धातुओं के अनेक व्यवहारोपयोगी रूपान्तर बनाने के लिए किये जाते हैं।

पारद् के मिश्रक अत्यधिक दबाव पर ( on very high pressure ) विश्लिष्ट हो जाते हैं अर्थात् पारद् अलग निकल आता है। सम्भवतः इसी ज्ञान के आधार पर आयुर्वेद के रसशास्त्रज्ञों ने पारद् को शुद्ध करने के लिए अनेक प्रकार की शोधन विधियों का आविष्कार किया है। साधारणतया पारद् लेटिन गेबर (The Latin Geber) के लेखानुसार बंग, सुवर्ण, ताम्र, रजत, और लोहे के साथ मिलता है। इसके बाद के लेखकों के अनुसार यह यशद्, नाग और पेलेदियं (Palladium) नामक धातु के साथ भी मिलता है। लोह के साथ कठिनता से मिलता है। बाज़ार में ये मिश्रक व्यापार के लिए आते हैं। पारद् और बंग का मिश्रक दर्पण पर कलई करने के काम में लाया जाता है। सुवर्ण और रजत के पारदीय मिश्रक सोनहरी, रूपहरी गिलट की कारीगरी में उपयुक्त होते हैं। यशद् और बंग के पारदीय मिश्रक विद्युत् यंत्रों की रबर पर चढ़ाने के लिए तय्यार होते हैं। इसी प्रकार भिन्न भिन्न मात्रा से बने हुए रजत, ताम्र, बंग और कभी कभी सुवर्ण और प्लेटिनम् के पारदीय मिश्रक दाँतों के खुक्खल भरने के काम में आते हैं। इनके अतिरिक्त पोटासियं ( Potassium ) सोडियम् ( Sodium ) अमोनियम् ( Ammonium ) केडमियम् ( Cadmium ) के अमालगम् ( Amalgams ) भी तय्यार होते हैं।

## पारद के कञ्चुक

भिन्न भिन्न प्रकार के धातुओं के साथ मिलने से पारद-मिश्रक ( Alloys of mercury ) का रूप, रङ्ग, गुण, धर्म पृथक पृथक होते हैं, इसीलिए कञ्चुक औपाधिक दोष पारद में माने गये हैं।

"औपाधिका पुनश्चान्ये—
कीर्तिताः सप्त कञ्चुकाः" ॥

"पर्पटी पाटिनी भेदी द्रावी मलकरी तथा।
अंधकारी तथा ध्वांक्षी विज्ञेयाः सप्त कञ्चुकाः ॥
( र. र. स. पृष्ठ ११३ )

इस पाठ से स्पष्ट है कि पर्पटी आदि नाम-कल्पना पारदीय-मिश्रक की आकृति, गुण और कार्य के ही आधार पर की गई है। इसीलिए ठीक इसी श्लोक के नीचे लिखा है कि—

"तस्मात्सूत विधानार्थं सहायैर्निपुणैर्युतः।
संस्कारोपस्करमादाय रसकर्म समाचरेत् ॥

भावार्थ—इसलिए कि पारद में औपाधिक कञ्चुक रहते हैं, अतः सूत विधानार्थ अर्थात् पारद को पृथक करने के निमित्त निपुण रसायनविज्ञ सहायकों के साथ सब आवश्यक सामान एकत्रित कर रसशोधन कर्म प्रारम्भ करें। इसी प्रकार के अन्य अनेक प्रमाणों से सिद्ध है कि कञ्चुक धात्वन्तर और द्रव्यान्तरसंयोगजन्य पारदीय-मिश्रक का नाम है। यह बात शुद्धि प्रकरण में लिखे हुए पाठों से भी साफ़ साफ़ जाहिर होती है।

"उक्तोषधैर्मर्दित पारदस्य।
यन्त्रस्थितस्योर्ध्वमधश्चतिर्यक्॥
निर्यातनं पातन संज्ञमुक्तम्।
बङ्गाहि संपर्कज कञ्चुकघ्नम्॥

अर्थात् पारद्-शोधन प्रकरण में लिखी औषधियों के साथ पारद् को पीसकर पातना यन्त्र द्वारा ऊर्ध्व, अधः और तिर्यक पातन (ऊँचे नीचे और तिरछे उड़ने को) करने को पातना संस्कार कहते हैं और ऐसा करने से बंग (टिन Tin) और अहि (लेड Lead) संपर्कजन्य कञ्चुक नष्ट होते हैं।

आधुनिक विद्वानों ने पारद् पर वायु विशेष (गेस) का भी कञ्चुक (आवरण) माना है। यह आवरण अत्यन्त सूक्ष्म होता है और विशिष्ट यन्त्र द्वारा ही परीक्षा किया जा सकता है।

"J. J. Haak and R. Sissingh have shown that a layer of absorbed gas, only one molecule thick can be detected optically on the surface of mercury." (*Monograph on Mercury Ores Page 15*)

रसशास्त्रियों ने भी भिन्न भिन्न स्थानों पर भिन्न भिन्न प्रकार के पारद् के दोष माने हैं। यदि वैद्य लोग भी अहिर्रात्रि परिश्रम करके नवीन यंत्रों का आविष्कार कर या प्राप्य यंत्रों की सहायता से विज्ञ समाज को सिद्ध करके यह दिखलादें कि हमारे रसशास्त्र के प्रयोग सब विशेष विज्ञान सम्मत हैं और पाश्चात्य वैज्ञानिकों की गति वहां पर अभी तक नहीं पहुँची है तो वृद्ध भारत का कितना मस्तक ऊँचा उठ जावे! क्या सर जे० सी० बोस का सा वीर वैद्य उत्पन्न होकर हमारी इस

अभिलाषा को कभी पूरा करेगा ?

पारद में अन्य धातु मिलाकर जब मिश्रक बनाते हैं तब जो प्रभाव होता है उसके विषय में रसकामधेनुकार ने रसेन्द्रचूड़ामणि का जो पाठ उधृत किया है वह विचारणीय है—

"आकृष्णश्चपलो रूक्षः कपिलः कालिकावृतः ।
तमारजीर्णं जानीयात् सूतकं वातकोपनम् ॥
श्वेतञ्च विद्धि सुस्निग्धं गुरुभोजन भोजिनम् ।
नागजीर्णं विजानीयात् रसेन्द्रं कफकोपनम् ॥
प्रागुक्तलक्षणैर्युक्तं समस्तंर्जीर्णतां गतम् ।
तथा रसकजीर्णं च रसेन्द्रं सान्निपातिकम् ॥
तादृशं वर्जयेद्यत्नात्तथा खलु घनं गुरु ।
म्रियन्ते प्राणिनो यस्य भक्षणात्तं परिक्षिपेत् ॥
( रसकामधेनुः पृष्ठ ३२१ )

रेखांकित शब्दों पर ध्यान देने से स्पष्ट है कि यशद, नाग, रसक आदि खनिज जिस पारद में मिले हों और वह घन ( ठोस ) और गुरु हो तो उसको त्याग कर देना चाहिये ।

यहां पर आर शब्द यशद-वाचक रहते हुवे भी बङ्गार्थ में समझना चाहिये क्योंकि प्राचीन काल में यशद के स्थान पर उसके खनिज रसक ( खर्पर ) ही का प्रयोग करते थे और यहां रसक अलग भी लिखा है । रसक के सत्वपातन में भी 'यशद' न लिखकर "बङ्गाभं द्रवते सत्वम्" ऐसा लिखा है । इस पाठ के अवलोकन से यह और भी स्पष्ट हो जाता है कि अन्य धातुओं के संयोग को ही कञ्चुक कहते थे और इस उपाधि से मुक्त करने के लिये पारद की अष्टादश संस्कार व्यवस्था रस

शास्त्रियों ने की है। कुछ और दोष भी रसग्रन्थों में पाये जाते हैं, पर उनका कोई विशेष उपयोग ऐसा नहीं प्रतीत होता कि जिनका आधिक्य से विचार किया जाना आवश्यक हो। भूमिज, गिरिज, वारिज, जो दोष माने हैं वे सरलता से समझ में आ सकते हैं। जिस भूमि से पारद निकला उसके संसर्गज दोष, जिस स्रोत के जल में घुलकर ऊपर आकर हिंगुल के रूप में बना उसके दोष और जिस पर्वत के अन्तराल की दरार से निकला उसके दोष भी पारद में रहना संभव हैं। इसलिये शुद्धि के समय जहाँ से खनिज पारद एकत्रित किया गया हो वहाँ के स्थान के संसर्ग से होने वाले सब दोषों का परिहार अवश्य कर लेना चाहिये। कितना सूक्ष्म विचार है। किन्तु दुःख है कि आजकल हम लोगों को यह भी पता लगाने की इच्छा नहीं कि बाजार में जो वर्त्तमान पारद आता है उस का उद्गम देश कहाँ पर है और उस देश में पारद के साथ सहयोगी धातु कौन कौन निकलते हैं और उनका पारद पर क्या प्रभाव पड़ता है, अथवा उसकी शुद्धि क्यों की जाती है और शुद्धि के द्रव्यों का पारद के ऊपर क्या प्रभाव पड़ता है? हम पारदके सब कृत्य केवल इसलिए करते हैं कि शास्त्र की आज्ञा है! इसका फल यह होरहा है कि अन्धकार में प्रयत्न किया जाता है। करने वाले को बिना ज्ञान के काम करते रहने से उद्देश्यहीन की तरह भ्रान्ति हो जाती है, और वह उस प्रयत्न से विरत हो जाता है। यही कारण है कि वैद्य समाज पारद के संस्कार करने में इतना उदासीन हो गया है। पूर्वाचार्यों ने पारद पर अथक परिश्रम कर उसके अनेक अद्भुत गुणों का ज्ञान प्राप्त किया और वह ज्ञान ऐसा व्यापक स्थिर किया कि पाश्चात्य

प्रत्यक्ष वादी वैज्ञानिक भी अनेक परीक्षाएँ कर प्रायः उसी फल पर पहुँचे हैं। इस समय पौर्वात्य और पाश्चात्य ज्ञान को एकत्रित करके आगे बढ़ने के लिये प्रयत्न करना परमावश्यक है। जापान इसी कारण उन्नत हो रहा है और सारा संसार उसका मान करके उसके आविष्कारों से लाभ उठा रहा है। अभी हाल ही में उसने मोती को शीघ्र पैदा करने की क्रिया के आविष्कार से संसार में नवयुग उत्पन्न कर दिया है "स्वातौ सागरशुक्तिकुक्षि-पतितं तज्जायते मौक्तिकम्" की युक्ति का शतशः खण्डन कर अरबों का लाभ प्राप्त कर रहा है।

## शुद्ध पारद के लक्षण।

शुद्ध पारद चांदी जैसा उज्ज्वल वर्ण का होता है। साधारण ताप-क्रम पर यह द्रवरूप में रहता है। हिलाने से इसके गोल कण बनते हैं। पारद अत्यन्त शीतांश पर सफेद राँगे का सा ठोस हो जाता है और वह चाकू से काटा जा सकता है। द्रवावस्था में पारद की पतली तह पारदर्शक होती है और उसमें नीले रङ्ग की आभा दिखाई देती है। थोड़ा सा पारद एक काँच या चीनी के बर्तन में रखकर उस-पर ऊपर की ओर से पानी की तेज धार गिराई जाय तो पारद के बुलबुले ( Bubbles ) पानी की सतह पर तैरते नज़र आते हैं, और इनमें नीली आभा दिखाई देती है तथा वे शीघ्र फूटकर ठोस पारद-कण के रूप में बदल जाते हैं।

पारद का आपेक्षिक घनत्व जल की अपेक्षा १३.६ है। ३५७ डिग्री की उष्णता पर पारद उड़ने लगता है। पारद की वाष्प रङ्ग रहित होती है। रसायन शास्त्र के नियमानुसार

यद्यपि पारद बहुत ऊँची डिग्री की उष्णता पर उड़ता है तथापि साधारण ताप-क्रम पर भी अत्यन्त स्वल्प मात्रा में उड़ता देखा गया है। एक चीनी के बर्तन में पारद रखकर ऊपर सुवर्ण का पत्र ढकने से दो तीन मास में इसकी मन्द उड़नशीलता की परीक्षा हो सकती है। इतने समय में सुवर्ण के पत्र पर पारद लगा दिखाई देगा। पारद द्रव होतेहुए भी शक्कर, गन्धक और खड़िया की त्रिगुण मात्रा के साथ घोटने से अत्यन्त सूक्ष्म कणों में विभक्त हो जाता है। इसे पारद की मूर्च्छना या मरण (Extinction or deadning) कहते हैं। (रास्को केमिस्ट्री भाग २ दी मेटल्स पृष्ठ ५१४ और ५१५)

रसशास्त्र में शुद्ध पारद के लक्षण इस प्रकार लिखे हैं—

"अन्तः सुनीलो बहिरुज्ज्वलो यो,
मध्याह्नसूर्यप्रतिमप्रकाशः।

भावार्थ—भीतरी भाग में नीलाभ, बाहरी भाग में रजत सा उज्ज्वल, मध्याह्न के सूर्य की सी आभा वाला पारद शुद्ध है। ये लक्षण उपरोक्त नव्यमत का सारमात्र हैं।

## अशुद्ध पारद के लक्षण

साधारणतया बाज़ार का पारद किसी विशेषांश में अन्य धातुओं से संयुक्त रहता है, इस कारण यदि साफ़ चीनी या काँच के बर्तन में थोड़ा सा पारद रखकर उसे तिरछा करें तो पारद के कण पुच्छ युक्त दिखाई देंगे। अशुद्ध पारद को यदि वायु में हिलावें तो पारद के ऊपरी भाग में काले से चूर्ण की सतह जम जावेगी जिससे पारद के छोटे छोटे कण आवृत्त

हो जावेंगे। यह रज पारद के साथ मिले हुवे धातुओं के ओक्सिडेशन ( आतंचन ) होने से उत्पन्न होती है। इसी बात का संस्कृत अनुवाद रसतरङ्गिणीकार ने बहुत सुन्दर नीचे लिखे पद्य में कर दिया है और कञ्चुक के लिये दवी भाषा में प्राच्य पाश्चात्य सम्मति भी प्रकाशित करदी है।

"धातवो रससंश्लिष्टा यदा विष्णुपदामृतम्।
गृह्णन्ति हि तदा तेषां कश्चिद्भागोऽवशीर्यते॥
ततश्चूर्णत्वमापन्ना रसमाच्छादयन्ति ते।
तेनावरणसाम्येन धातवः सूतसंगताः॥
कञ्चुकाख्यां भजन्तीति प्राच्यपाश्चात्यसंमतिः।
कैश्चिदेते कञ्चुकाख्या दोषा औपाधिकाः स्मृताः॥

( रस तरंगिणी पृष्ठ २७ )

पारद को अन्य धातुओं से मुक्त करने का सिद्ध उपाय पातन संस्कार (Distillation) है। यह एक वैचित्र्य है कि यदि थोड़ीसी भी मात्रा नाग या यशद की पारद के साथ मिली होगी तो उसकी उड़नशीलता बहुत अल्प हो जायगी ( रास्को केमिष्ट्री भाग २ पृष्ठ ५१२ ) यह बात प्राचीन रसशास्त्री भी भली प्रकार जानते थे और इसका उपयोग रससिन्दूर के नीचे लिखे पाठ में पवनाशनस्य ( नागस्य ) शब्द प्रयोग करके किया है। तीव्र आँच देने पर भी पारद के उड़ जाने की सम्भावना कम रहती है।

"भागो रसस्य त्रय एव भागा,
गन्धस्य माषः पवनाशनस्य।
संमर्द्य गाढं सकलं सुभाण्डे,
तां कज्जलीं काचकृते निदध्यात॥

संवेष्ट्य मृत्कर्पटकैर्घटीं तां,
मुखे सचूर्णां गुटिकां च दत्वा।
क्रमाग्निना त्रीणि दिनानि पक्त्वा,
तां वालुकायन्त्रगतां, ततः स्यात् ॥
बन्धूकपुष्पारुणमीशजस्य,
भस्म प्रयोज्यं सकलामयेषु ।
निजानुपानैर्मरणं जरां च
निहन्ति वल्लक्रमसेवनेन ॥"

( आयुर्वेद प्रकाश पृष्ठ ४६ )

## रसशास्त्र के अनुसार अशुद्ध पारद का स्वरूप ।

"धूम्रः परिपांडुरश्च चित्रो नयोज्यो रसकर्मसिद्धौ"

भावार्थ—धूम्र, पांडु और चित्र विचित्र वर्ण वाला पारद व्यवहार में न लावे अर्थात् औषधि के लिए उपयोग न करे । ऐसे पारद में धात्वन्तर संयोग अवश्यम्भावी है ।

रसग्रन्थों में विष, वह्नि, मल, नाग, वङ्ग आदि दोषों के अतिरिक्त, चापल्य, गिरि और असह्याग्नि ये तीन महादोष और भी माने गये हैं । मेरे विचार से ये पारद में अवश्य विचारणीय दोष हैं । चपल (विस्मथधातु) कभी कभी पारद के साथ मिला रहता है । चपल के साथ पारद उसके द्रवणांक ( मेल्टिंग प्वांइन्ट ) को घटाने के लिये मिलाते हैं । अर्थात् पारद मिलने से चपल शीघ्र ही अत्यन्त मन्द आँच पर पिघल जाता है और स्टीरीयो टाइपिंग ( Stereotyping ) के व्यापार में आजकल लगाया जाता है । ऐसे व्यवसाय में लगा हुआ पारद यदि काम में लाया जाय तो उसमें चपल धातु की अशुद्धि रहना अवश्य

सम्भव है। प्राचीन काल में भी अनेक व्यापारी चपल के मिश्रक ( Alloys of Bismuth ) बनाते हों तो क्या आश्चर्य है। इस धातु के जितने गुण लिखे हैं, वे आज भी वैसे ही मिलते हैं। विशेष कर इसको रस बन्धन कारक लिखा है, और लाक्षावत् यह शीघ्र द्रावी भी है। इसका एक यौगिक वुड्स मेटल ( Wood's metal ) के नाम से बाजारों में आता है। उसका द्रवणांक ( मेल्टिंग पोइन्ट Melting point ) ६०.५ डिग्री है। सम्भवतः यह बहुत कम मिलता है इसी लिये गौण दोषों में गिनाया गया है। इसी प्रकार गिरिदोष समझना चाहिये, जिसका उल्लेख अन्यत्र किया जाचुका है। तथापि यह स्मरण रखना चाहिये कि आरसेनिक ( संखिया ) और ऐन्टिमनि ( सुरमा ) पारद के खनिजों के साथ ही अधिकांश में निकलते हैं और ये उड़नशील भी हैं इसलिये इनके दोषों को गिरि दोष माना जावे तो ठीक ही है। इसी प्रकार पारद के खनिजों के प्रकरण में लिखा गया है कि कुछ ऐसे पारदीय खनिज हैं जो ओक्सिजन और नमक की गेस ( क्लोरिन ) के, अत्यल्प मात्रा में पाये जाने वाले, यौगिक हैं और अपेक्षाकृत अत्यन्त उड़नशील हैं। सम्भवतः इन्ही यौगिकों को देखकर पारद में असह्याग्नि दोष गौणरूप में माना गया है। ऊपर लिखा ही जा चुका है कि पारद ३५७ डिग्री के तापक्रम पर उड़ने लगता है। यदि किसी गेस के कारण यह शक्ति अल्पताप क्रम पर उत्पन्न हो जावे तो उसे असह्याग्नि दोष कहना सर्वथा सम्भव है। इसी बात की पुष्टि नीचे के अवतरण से ठीक हो जाती है। इसमें स्वाभाविक और सांसर्गिक दोषों को एकत्र लिखकर फिर पृथक कर दिया गया है।

"नागो बंगो मलं वह्निश्चापल्यं च विषं गिरिः ।
असह्याग्निर्महादोषा निसर्गात्पारदे स्थिताः ॥
विषं वह्निर्मलश्चेति दोषा मुख्यतमास्त्रयः ।
( आयुर्वेद प्रकाश पृष्ठ ३ )

इसके अतिरिक्त कुछ वैद्यों का विचार है कि पारद् की जो स्वाभाविक उड़नशीलता है वही इसका असह्याग्नि दोष है और जो इसका साधारण ताप-क्रम पर द्रव रहने का स्वभाव है वही चापल्य दोष है। गिरिदोष के विषय में कोई मत प्रकाशन ही नहीं करते। मेरे विचार में धातु के स्वाभाविक गुण को दोष मानना और उसको दूर करने की चेष्टा करना समय और धन का अपव्यय मात्र है। ऐसा मानने से पारद् का धातुत्व ही नष्ट हो जाता है, तथा द्रव्यान्तरत्व हो जाना भी सम्भव है। इस भ्रम का कारण अनभ्यास, पारद् की क्रियाओं का लोप, और संग्रह ग्रन्थों में पाठ व्यतिक्रम है, जो शनैः शनैः फिर विचार पूर्वक अनुशीलन, सतताभ्यास और कर्म-नैपुण्य प्राप्त करने से दूर होगा।

## पारद् के संस्कार

उक्त दोषों को दूर करने के लिये प्राचीन रसशास्त्रियों ने बड़ा परिश्रम किया है। पारद् के १८ संस्कारों का आविष्कार किया एवं उनसे पारद् में अद्भुत गुण उत्पन्न करने का प्रयत्न किया है। किन्तु दुःख है कि इस समय देश में ऐसा एक भी व्यक्ति नहीं जो अपने अनुभव से यह दिखा दे कि इन संस्कारों का करना क्यों आवश्यक है और इनके करने से वस्तुतः क्या क्या विशेषतायें

पारद में उत्पन्न हो जाती हैं। आलस्यवश यह दशा ऐसी विकृत हो गई है कि संस्कारोपयोगी सामान औषधिसम्भार आदि भी नहीं मिलते हैं और उनके नामों व परिचय में अनेक प्रकार का भ्रम फैल रहा है। इसका निर्णय "परीक्षकैर्बहुभिः परीक्षितमाप्तवाक्यम्" के चरकोक्त उपदेशानुसार करने से ही निर्णय होगा। यहां पर इतना ही लिखना इस समय उपयुक्त प्रतीत होता है कि रसग्रन्थों में अठारह और आठ संस्कारो को करने की सलाह है। इनमें से कम से कम तीन और अधिक से अधिक आठ संस्कार करने की प्रथा कहीं कहीं अब भी प्रचलित है। ये सुखसाध्य हैं। केवल निरन्तर समय लगाने की जरूरत है। मेरी राय में बाजार के साधारण पारद को शुद्ध करने के लिये रसशास्त्रोक्त तीनों प्रकार के पातन संस्कार तो अवश्य ही कर लेने चाहिये अन्यथा पारद औषधि में उपयोग करने के योग्य नहीं रहता।

रस ग्रन्थों में पारद के संस्कार इस प्रकार गिनाये गये हैं—

स्यात्स्वेदनं, तदनु मर्दनमूर्च्छनं च,
उत्थापनं पतनरोध-नियामनानि।
संदीपनं, गगनभक्षणमानमत्र,
संचारणातदनु गर्भगता द्रुतिश्च ॥
बाह्यद्रुतिः सूतकजारणास्याद्,
ग्रासस्थता सारणकर्म पश्चात्।
संक्रामणं वेधविधिः शरीरे,
योगस्तथाष्टादशधाऽत्र कर्म ॥

१ स्वेदन, २ मर्दन, ३ मूर्च्छन, ४ उत्थापन, ५ पातन, ६ रोधन,

७ नियामन, ८ संदीपन, ९ गगनभक्षणमान, १० सञ्चारण, ११ गर्भद्रुतिः, १२ बाह्यद्रुतिः, १३ जारण, १४ ग्रासः, १५ सारण कर्म, १६ संक्रामण, १७ वेधन, १८ शरीरयोग ॥

इनके अतिरिक्त, बोधन, रञ्जन और अनुवासन संस्कार भी माने गये हैं। पातन संस्कार ऊर्ध्वपातन, अधोपातन और तिर्यक्पातन भेद से तीन प्रकार का है। उक्त १८ संस्कारों में पूर्व के आठ संस्कार करना अधिक कठिन नहीं है किन्तु शेष दश संस्कार करने में विशेष रासायनिक क्रिया-कुशलता की आवश्यकता है। चारण, संक्रामण, ग्रास, सारण, बेधन, शरीर-योग, द्रुति इन शब्दों का पारिभाषिक अर्थ निश्चित करना और अनेक उपलब्ध ग्रन्थों के परस्पर विरुद्ध पाठों का विचार कर प्रत्यक्ष अनुभव करने की अत्यन्त आवश्यकता है। संस्कारों का अनुभव स्वतन्त्र निबन्ध में प्रकाशित करने का प्रयत्न किया जावेगा। आयुर्वेदप्रकाश लिखित गुरुशिष्य परम्परा चलाये बिना रसायन शास्त्र का उद्धार और प्रचार होना असम्भव है। अनुभवहीनता ने और गोप्यं गोप्यं प्रयत्न की संकीर्णता ने रसों के दिव्य चमत्कारों से हम आज बञ्चित हो रहे हैं और वेदों के अर्थों की तरह आयुर्वेद के अनेकार्थ ज्ञान के लिये मेक्समूलर जैसे संस्कृतज्ञ पाश्चात्य वैद्य की प्रतीक्षा होरही है। जर्मनी वाले मकरध्वज, चन्द्रोदय आदि बनाकर बाजार में भेज रहे हैं इससे अधिक वैद्यों की क्या दुर्दशा होगी। सर्वनाश होने परही क्या हमें जाग्रत होने की बुद्धि प्राप्त होगी ! प्राचीन समय में गुरु शिष्य परम्परा की कैसी सुन्दर व्यवस्था थी—

१ "अध्यापयन्ति यदि दर्शयितुं क्षमन्ते, सूतेन्द्रकर्म गुरवो गुरवस्त एव।
शिष्यास्त एव रचयन्ति पुरो गुरूणां, शेषाः पुनस्तदुभयाभिनयं भजन्ते ॥

## पारद का आयात निर्यात ।

आजकल विदेशी खानों से बाजार में लोहे के या चीनी के मजबूत पात्र में भरकर पारद आता है। प्रत्येक पात्र में ७५ पौंड ( लगभग ३७॥ सेर ) पारद होता है। इस पात्र को फ्लास्क ( Flask ) कहते हैं।

सन् १९१२ से १९२१ तक संसार में पारद नीचे लिखी सारणी के अनुसार भिन्न भिन्न देशों से निकलता था।

( सारिणी क )

| पारद भेजनेवाले देशों के नाम | १९१२ | १९१३ | १९१४ | १९१५ |
|---|---|---|---|---|
| आस्ट्रेलिया | — | — | — | १३०० |
| न्यूज़ीलेन्ड | — | — | — | — |
| आस्ट्रिया | १६८१३०० | १८०७८०० | १९४०५०० | १६७५५०० |
| हंगरी | १८७१०० | १९५८०० | १६६००० | १३९६०० |
| इटेली | २२०५१०० | २२१३५०० | २३६५६०० | २१७१६०० |
| रूस | — | — | — | ६०००० |
| स्पेन | २७६९१०० | २७४६४०० | २१००००० | २६९४४०० |
| चीन | ९५०० | ४६०० | १ १५०० | ४६४५०० |
| मेक्सिको | ३६४[illegible]०० | ३६५४०० | ३५८००० | [illegible]०७२०० |
| युनाइटेडस्टेटस | १८७९६०० | १५१६००० | १२४११०० | १५७७५०० |
| अन्य देश | १००० | ५०९०० | २१०० | २७०० |

ये अङ्क पाउन्ड की मान से हैं,

( सारिणी ख )

| १९१६ | १९१७ | १९१८ | १९१९ | १९२० | १९२१ |
|---|---|---|---|---|---|
| ७०० | — | — | — | — | — |
| — | ४१०० | ११३०० | ११२०० | ११३०० | — |
| ९०४८०० | १४३०००० | ९२६००० | — | — | — |
| १७६४०० | — | — | — | — | — |
| २४१०५०० | २३६२००० | २२८८४०० | १८६२९०० | २९२०३०० | २४२४४०० |
| ८२५०० | ३७५०० | — | — | — | — |
| १७५२५०० | १८८६००० | १२५०८०० | २७०४१०० | १९९०००० | १३२४४०० |
| ३९१९०० | ५७६००० | ६४६८०० | १७७२०० | ९३३०० | — |
| ११५७०० | ७३००० | ३५०७०० | २६२२०० | १६९७०० | २२०४०० |
| २२४४९०० | २७११९०० | २४६६२०० | १६०६१०० | १००४४०० | ४७५४०० |
| ७७६०० | ४७९०० | ३२०० | २१२०० | ३३७०० | २२०४०० |

( मानोग्राफ़ ऑन मर्क्युरी ओर्स पृष्ठ १८ ) ये अङ्क पाउन्डकी मान से हैं,

युनाइटेड किङ्गडम ( इँगलेन्ड, वेल्स और स्काटलेन्ड ) में पारद की आयात नीचे लिखी सारणी के अनुसार सन् १९१२ से १९२१ तक भिन्न भिन्न देशों से हुई है:—

( सारिणी क )

| पारद भेजनेवाले देशों के नाम | १९१२ | १९१३ | १९१४ | १९१५ | १९१६ |
|---|---|---|---|---|---|
| स्पेन | २६७११०० | २६६२५०० | २३१९८०० | २१५९००० | २३३२८०० |
| इटली | ५९५१०० | ४८१७०० | ३७२६०० | ७६११०० | — |
| आस्ट्रिया, हंगरी | — | १३२५०० | — | — | — |
| फ्रान्स | — | — | — | २०० | — |
| मेक्सिको | १३०५०० | ६७१०० | ५४४०० | १५०० | ८०० |
| अन्यदेश | १४८०००० | १८९९०० | ८५८०० | ९४४०० | २२१५०० |
| ब्रिटिशअधिकृतदेश | — | — | — | २७२०० | १२०० |
| टोटल | ३५४४७०० | ३४०१२०० | २८३२६०० | ३०४३४०० | २५५६३०० |

ये अङ्क पाउन्ड की मान से हैं।

( सारिणी ख )

| १९१७ | १९१८ | १९१९ | १९२० | १९२१ |
|---|---|---|---|---|
| ३९९३०० | ७७२८०० | २४८१८०० | १०४४३०० | — |
| ८८०९०० | ३०४३०० | ३३७००० | १२०८१०० | — |
| — | — | — | १९८३०० | — |
| ७७०८०० | — | २०० | ७०७०० | — |
| — | — | ६३०० | ३९०० | — |
| १२२४०० | ४०० | १६६०० | १५६७०० | — |
| — | — | — | — | १५४०६ |
| २१७३४०० | १०७७५०० | २८४१९०० | २६८२००० | १५४०६ |

ये अङ्क पाउन्ड की मान से हैं।

पारद खरीदने वाले मुख्य देश और उनके खरीदने क
मान-सारिणी :—

( सारिणी क

| देशों के नाम | १९१२ | १९१३ | १९१४ | १९१५ | १९१६ |
|---|---|---|---|---|---|
| युनाइटेड किङ्गडम | ३५४४७०० | ३४०१२०० | २८३२६०० | ३०४३४०० | २५५६३० |
| भारतवर्ष | — | २९१७०० | १४१९०० | ७७००० | २१९९०० |
| युनियन आफ़ साउथ अफ्रिका | २८१६०० | २६५४०० | ३००८०० | २८५४०० | १८४१०० |
| केनाडा | १३७५०० | २१९४०० | २०४२०० | १८३४०० | ७९,२०० |
| आस्ट्रेलिया | ११६४०० | १०१५०० | ४६००० | ५२९०० | ७५१०० |
| फ्रान्स | ४६९५०० | ४३५७०० | ३६८९०० | ७२६७०० | १२५२००० |
| जर्मनी | २१८२००० | २११८००० | — | — | — |
| इटेली | ३३०० | ७०० | — | ९५०० | ९२६०० |
| स्वीडन | ११३०० | ११३०० | १२८०० | ३०२०० | ३५१०० |
| चीन | १०८००० | ८८२०० | ५११०० | २६४०० | ४८१०० |
| जापान | — | — | — | २७१००० | ५६२२०० |
| युनाइटेड स्टेट्स | ८२७०० | १७१७०० | ६१४९०० | ४२१९०० | ४२४४०० |

ये अङ्क पाउन्ड की मान से हैं।

( सारिणी ख )

| १९१७ | १९१८ | १९१९ | १९२० | १९२१ |
|---|---|---|---|---|
| २१७३४०० | १०७७५०० | २८४१९०० | २९८२००० | १६४०६०० |
| १५८३०० | ९५९०० | ४८०९०० | २०२९०० | १५७१०० |
| १४२३०० | २४५५०० | १०६४०० | १८८००० | १८३००० |
| ७१९०० | ५९९०० | २६५०० | २०९००० | ३४६०० |
| ३६२०० | ७१००० | २९५०० | ५२००० | ५२२०० |
| १०८०००० | १८७७३०० | ४१३७०० | ४६२८०० | ७०५०० |
| — | — | — | — | — |
| — | — | — | — | — |
| ३६६०० | — | — | — | ९८०० |
| ३१९०० | १५६०० | ७९५०० | ७७५०० | ९९००० |
| ३८३००० | ५५५५०० | ९८३४०० | — | — |
| ३९०५०० | ५०३९०० | ७९७६०० | १०७२७०० | ७९५००० |

ये अङ्क पाउन्ड की मान से हैं।

युनाइटेड किङ्गडम से अन्य देशोंमें पारद का निर्यात सन् १९१२ से १९२० तक नीचे लिखे अनुसार हुआ है

| पारद लेने वाले देशों के नाम | १९१२ | १९१३ | १९१४ | १९१५ | १९१६ | १९१७ | १९१८ | १९१९ | १९२० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भारतवर्ष | २८६८०० | १९९४०० | १२०८०० | ७८००० | २५७५०० | ६५९०० | २३८०० | ५३९५०० | १०३३०० |
| हांग कांग | ७७६९०० | ६२७५०० | १३५७०० | ६३७०० | २६३०० | — | — | ९१०६०० | ४६७३०० |
| यूनियन आफ़ साउथ अफ़्रीका | १०७८०० | १३६४०० | १२१९०० | १२०१०० | २१०८०० | ७६५०० | २२१६०० | ९६६०० | १८३५०० |
| केनाडा | ८६१०० | ५३९०० | १३७८०० | ६६५०० | ७३५०० | ५२०० | १३३०० | ६४०० | — |
| आस्ट्रेलिया | ७८००० | ६९८०० | ४६९०० | ७२८०० | ४४८०० | ९००० | ३१४०० | २८२०० | ४६३०० |
| बेल्जियम | ९३१०० | ६८८०० | ५८७०० | — | — | — | — | १०६७०० | ६२०० |
| फ्रांस | १५४८०० | १४९७०० | ३३१९०० | २२७७०० | २७६८०० | ७२८०० | ११७१०० | १४४४०० | ५०६०० |
| जर्मनी | ३१२५०० | १३६[illegible]०० | १००४०० | — | — | — | — | ९८०० | ७९९०० |
| रूस | २१०१०० | २४४[illegible]०० | १२८६०० | १०९८०० | ११८२०० | ११४९०० | — | ५९०० | ९८०० |
| जापान | १००५०० | २४००० | १०४०० | ८६२०० | २०४४०० | ३८०० | ३७१८०० | ८४३००० | ११०१०० |
| युनाइटेड स्टेट्स | ३७१०० | १५४५०० | ३७९४०० | ५८५०० | २१७६०० | — | १०० | ५८२००० | १८१५०० |
| अन्य ब्रिटिश अधिकृत देश | २७६०० | ३३५०० | ३[illegible]००० | १८४०० | २६५०० | २१८०० | २६८०० | ६८०० | ७९५०० |
| अन्य बाहरी देश | १४४१०० | ११३००० | ११६६०० | ७४८०० | ६८४०० | ५४३०० | ३५२०० | १५८५०० | ८०२०० |

ये अङ्क पाउन्ड की मान से हैं

इन तालिकाओं के देखने से स्पष्ट है कि भारतवर्ष में दस वर्ष के अन्दर कितना पारद विदेशों से आया है। प्राचीन काल में भी संभवतः इसी प्रकार अल्पाधिक्य मात्रा में विदेशों से पारद का आयात हुआ करता होगा।

## पारदीय खनिज प्राप्ति के स्थान

### ब्रिटिश बोर्नियो ( British Borneo )

इस प्रान्त में रक्त-हिंगुल ( हंसपाद ) प्राकृतिक पारद और रसपुष्प ( केलोमल ) अल्प मात्रा में पाया जाता है।

### भारतवर्ष ( India )

यहाँ अबतक कोई निश्चित स्थान पारद या उसके खनिजों की प्राप्ति का विदित नहीं हुआ है। अभी हालही में चित्राल (पंजाब) की नदी की रेत में हिंगुल के अस्तित्व का पता लगा है। यह स्थान सावधानी पूर्वक सुरक्षित कर दिया गया है। (मानोग्राफ ऑन मर्क्यूरी ओर्स पृष्ठ २२) इसके अतिरिक्त अदन ( Aden ) अफ़गानिस्थान (Afghanistan) अंडमन आइलेन्ड (Andaman Islands ) वर्मा ( Burma ) तिब्बत ( Tibet ) आदि पार्श्ववर्ती देशों में भी हिंगुल के मिलने की संदिग्ध सूचनाएँ समय समय पर प्रकाशित हुई हैं ( बिबलोग्राफी भाग २ पृष्ठ ३६३. )

### अफ्रीका ( Africa )

न्यासालेन्ड ( Nyasaland ) नामक स्थान में पारद का होना बताया गया है किन्तु उसकी ब्योरेवार रिपोर्ट अभीतक प्रकाशित नहीं हुई है।

यूनियन आफ़ साउथ अफ्रिका ( Union of South Africa )

ट्रान्सवाल जिले में स्फटिक के साथ मिला हुआ हिंगुल पाया जाता है एवं इसी देश के अन्य स्थानों में गेलेना ( Galena—लेड सल्फाइड ) यशद्, Blende स्फटिक, रेणुशिला आदि के साथ में मिलता है। एक स्थान पर प्राकृतिक पारद सुवर्ण के साथ भी पाया गया है।

उत्तरीय अमेरिका ( North America )

केनाडा ( Canada ) के सब प्रान्तों में भिन्न भिन्न जातीय खनिजपाषाण और उष्णस्रोतों में प्राकृतिक पारद और हिंगुल पाया जाता है।

आस्ट्रेलिया ( Australia )

इस देश में हिंगुल और प्राकृतिक पारद अनेक स्थानों में पाया जाता है। सन् १८९२ तक केवल क्वीन्सलेन्ड ( Queensland ) से १३७०० पाउन्ड पारद निकाला गया है। यहां ज्वालामुखी पाषाणों में भी अधिकतर पारदीय खनिज मिलते हैं। पारद के खनिज निकालने के लिए यहां अनेक कूप खने गये हैं जिनकी गहराई ५० से २४० फीट तक है।

पापुआ ( Papua )

इस देश में भी पारद के खनिज पाए जाते हैं किन्तु अभीतक पारद निकालने का काम प्रारम्भ नहीं हुआ है इस लिए यहां के खनिजों का व्यवहारिक मूल्य का पता नहीं लग सका है।

न्यूज़ीलेन्ड ( New Zealand )

इस देश में सोना, चाँदी, माक्षिक आदि खनिजों के साथ

अनेक स्थानों में पारदीय खनिज पाये जाते हैं। सन् १९१७ से १९२० ई० तक ५०० फ्लास्क पारद् पुही पुही ( Puhi Puhi ) नामक स्थान से निकाला गया था। इस देश के एक स्थान पर उष्णास्रोत में हिंगुल प्राकृतिक गन्ध के साथ अन्य खनिजों के सहयोग में पाया जाता है।

अल्बेनिया ( Albania )

यह विदित हुआ है कि इस देश में भी पारद् के खनिज हिंगुल और प्राकृतिक पारद् पाये जाते हैं किन्तु ब्योरा अभी तक मालूम नहीं हो सका है।

जोकोस्लोवेकिया ( Czechoslovakia )

इसके दो तीन प्रान्तों में हिंगुल पारद्-मिश्रक ( Amalgam ), माक्षिक, स्फटिक आदि के साथ पाया जाता है। खड़िया के रूपान्तरित स्लेट और लावा के तर ( sheet ) के बीच में हिंगुल, गेलेना और यशद् भी पाये जाते हैं।

फ्रान्स और कार्सिका ( France and Corsica )

इस देश के अनेक प्रान्तों में हिंगुल और प्राकृतिक पारद् चूने ( Calcite ) की भूमि में माक्षिक, स्फटिक, यशद्, खर्पर (Calarmine), गेलेना (Galena), पारदीयमिश्रक (Amalgam), एन्टिमनि, गन्धक, आर्सेनिक, प्लेटिनम् ( Platinum ) आदि के साथ पाया जाता है। इसमें प्लेटिनम् का अल्पांश ही मिलता है।

जर्मनी ( Germany )

जर्मनी में पारद् के खनिज अधिक नहीं प्राप्त होते हैं, जितने भी अब तक प्राप्त हुए थे वे सब काम में आ गये हैं।

तथापि किसी किसी स्थान विशेष पर अनेक अन्य खनिजों के साथ धागे की शकल के तार से हिंगुल के रेशे पाये जाते हैं। एक स्थान पर फोसिल मच्छियों में भी हिंगुल जमा हुआ पाया गया है।

इसके अतिरिक्त प्राकृतिक पारद, रजतमिश्रक ( Silver amalgam ), केलोमल ( रसपुष्प ), मेटे सिन्नाबार ( कृष्ण हिंगुल ), मर्क्युरियल फेहलोर ( Mercurial Fehlore ताम्र मिश्रक ) भी पाये जाते हैं। इनके साथ साथ माक्षिक, रक्त और पीत गैरिक, साइडराइट ( Siderite ), सुरमा ( Gelena ), टेट्राहीडराइट ( Tetrahedrite ), सुवर्ण-रौप्यमाक्षिक, स्फटिक, एन्टिमनि, अयस्कान्ति (Pyrolusite), सिलोमेलेन (Psilome-lane ) आदि खनिज भी मिलते हैं। एक स्थान पर २७०० फुट और दूसरे स्थान पर १२०० फुट की विस्तृत भूमि पर फैले हुए पारदीय खनिज पाये गये हैं। राइनलेन्ड ( Rhineland ) के जिले में ९० फ्लास्क पारद प्रतिवर्ष यशद खनिज के साथ निकलता है।

### हंगरी ( Hungary )

महायुद्ध के पूर्व हंगरी में वार्षिक ६० टन पारद निकलता था। अब उसके प्रान्त बदल गये हैं। हंगरी में एन्टिमनि के साथ पारदीय खनिज पाये जाते थे, जहां तक विदित हुआ है आजकल इस देश में पारद निकलने का व्यवसाय नहीं होता है।

### इटली ( Italy )

इटली में सर्वत्र पारदीय खनिज प्राप्त होते हैं। वहां पर कई एक पुरानी बड़ी बड़ी खानें हैं। पारदीय खानों का प्रबन्ध

राजकीय तरफ से किया जाता है। इटली में पारद के मुख्य चार खनिज पाये जाते हैं।

१—स्टील ओर ( Steel ore = Stahlerz )—दैत्येन्द्ररक्त। इसमें ७५ फीसदी पारद मिलता है।

२—लीवर ओर ( Lever ore = Lebererz ) यकृदाकार हिंगुल या दरदः। यह मृत्तिका जातिका हिंगुल है इस पर स्टेह लर्ज Stehlerz का कञ्चुक ( Kernels ) चढ़े रहते हैं।

३—कोरे लाइन ( Coralline-Korallenerz ) प्रवालाभ हिंगुल ( श्वेतरेखः प्रवालाभः )

४—ब्रिक ओर ( Brick ore ) गिरि सिन्दूर या रक्तहिंगुल ( जपा कुसुम संकाशः हंसपादोमहोत्तमः ) यह पारदीय खनिजों के किनारे पाया जाता है, सम्भवतः इसी प्रकार के खनिजों को देखकर ऊपर के वाक्य प्राचीनों ने लिखे हैं। इटली के इड्रिया ( Idria ) नामक स्थान में सब से पुरानी पारद की बड़ी खाने हैं, इन खानों में एक स्थल पर फनल ( Funnel ) की शकल के पाइप ( नल ) या छिद्र हैं। सम्भव है ऐसे ही कूपाकार छिद्र देख कर रसरत्न समुच्चय में "जाता कूपा च पंच च" वाक्य किसी महर्षि ने लिखे हों। इस विषय में मानो ग्राफ़ आफ़ मर्करी के पृष्ठ ४५ का निम्न लिखित अवतरण ध्यान में रखने योग्य है—

In the immediately neighbouring rock are several funnel-shaped cavities, also filled with metalliferous sands and clays, the proportion of Cinnabar increasing with the depth. These

funnel-shaped cavities appear to bear some analogy to the vertical pipes or holes ( Trajas ) in Gypsum—at the mercury mines of Huitzuco,—Guerrero, Mexico. Broadly speaking, the whole deposit forms a large funnel, the position of which is marked on the surface by a distinct depression.

पोर्तुगाल ( Portugal )

कुछ वर्षों से इस देश में भी पारद की निकासी होने लगी है।

रूमानिया ( Rumania )

इस प्रदेश के जलाटना ( Zalatna ) नामक स्थान के पारदीय खनिजों से पारद निकालने का व्यवसाय किया जाता था, किन्तु व्यवसाय लाभकारक न होने के कारण प्रायः बन्द सा हो गया है।

रशिया ( Russia )

योरोप और एशिया के अन्दर युक्रेन (Ukraine) सहित।

इस देश में सन् १८९७ में ६१६ मेट्रिक टन पारद निकला था। सन् १६१० में तीन चार सौ मेट्रिक टन के लगभग पारद की निकासी हुई और उसके एकही वर्ष के बाद सन् १६११ में केवल २५ मेट्रिक टन की उपज रह गई। अब बहुत अल्पमात्रा में इस देश में पारद का रोजगार होता है। सारे रशिया में हिंगुल, प्राकृतिक पारद, आदि पारदीय खनिज प्राप्त होते हैं। मनःशिला, पेन्टिमनी, गन्धक, गेलेना, स्फटिक

चूना आदि खनिजों के साथ साथ व पत्थर के कोयले के साथ भी हिंगुल मिला पाया जाता है।

स्केन्डिनेविया ( Scandinavia )

यहां पर प्राकृतिक रजत के साथ पारद् पाया जाता है। स्वेडन के साला ( Sala ) नामक स्थान पर पारदीय रजत-मिश्रक ( Silver amalgam ) प्राकृतिक पारद् और किसी किसी स्थान पर अल्प मात्रा में हिंगुल भी पाया जाता है।

स्पेन ( Spain )

इस समय संसार में स्पेन देशीय अल्माडन (Almaden) नामक स्थान की पारदीय खनिजों की खानें सर्व प्रधान हैं। संसार की पारद् की माँग एक तिहाई इसी की खानों से पूरी होती है। इस स्थान की खानों में विशेषता यह है कि गहराई के साथ साथ ऊँचे दर्जे के उत्तम पारदीय खनिज निकलते जाते हैं। इस समय तक १३०० फुट की गहराई की खानें खुद चुकी हैं। इस देश में शताब्दियों से पारद् निकालने का व्यवसाय हो रहा है। यहां का मुख्य खनिज पारद् निकालने योग्य रक्तहिंगुल ( Cinnabar ) ही अधिकता से मिलता है। यह हिंगुल बहुत तेज़ लाल रङ्ग का होता है ( Cinnabar of a bright red colour ) यहीं से सम्भवतः रसशास्त्रियों का "जपाकुसुम संकाशो हंसपादो महोत्तमः" हिंगुल आता रहा है।

यहां शुद्ध रवेदार हिंगुल अल्पमात्रा में पाया जाता है। जितना भी मिलता है वह स्फटिक, माक्षिक और बराइट के रवों के साथ में मिलता है। ढले की शकल का हिंगुल जिसमें ७५ से ८५ फी सदी पारद् रहता है बहुतायत से पाया जाता

है। इसके सहयोग में अन्य खनिज बहुत कम मिले पाये जाते हैं। प्राकृतिक-पारद, केलोमल, बहुत कम मात्रा में मिलता है। स्पेन के एक प्रान्त में रक्त और कृष्ण हिंगुल, हरिताल, मनःशिला, आर्सेनिक ( Metallic Arsenic ) सुधा पाषाण ( Lime Stone ), रेणु पाषाण ( Sandstone ) आदि के साथ में पाया जाता है।

अलमाडन की खानों में सन् १५६४ ई० से १९१९ ई० तक नीचे लिखी सारणी के अनुसार पारद की निकासी हुई है।

| समय | मेट्रिक टन्स | वार्षिक निकासी |
|---|---|---|
| १५६४—१७०० | १७८६३ | १०३ |
| १७००—१८०० | ४२१४९ | ४२१ |
| १८००—१८७५ | ६०१६ | ८०२ |
| १८७६—१९१९ | ४३००० ( अनुमान ) | १००० ( अनुमान ) |

युगोस्लेविया ( Yugoslavia )

इस स्टेट में बोसनिया ( Bosnia ) सर्विया ( Servia ) स्लोवेनिया ( Slovania–Carniala ) प्रान्तों में मुख्यतः पारद के खनिज पाये जाते हैं।

एशिया माइनर ( Asia Minor )

इस देश में ३००० वर्षों से पारद निकालने का व्यवसाय हो रहा है। सन् १९०६ और १९०७ में वार्षिक ३००० फ्लास्क पारद कोनिया और केरोबुरम माइन (खान) (Konia and Karo Burum Mines) में निकला था। इसी प्रकार एनाटोलिया (Anatolia) में ४००० से ५००० फ्लास्क प्रतिवर्ष निकलता रहा है। सन् १९०९ में तुर्कस्थानीय (Turkish) पारद की निकासी १४२ टन्स (३७८६ फ्लास्क) हुई थी। महायुद्ध के समय एसियाटिक तुर्की की पारदीय खाने जर्मनी के अधिकार में आ गई थीं।

चीन ( China )

चीन के अनेक स्थानों में पारदीय खनिजों के मिलने की सूचनायें समय समय पर प्रकाशित होती रही हैं। इस समय केवल युआनशानचङ्ग (Yuanshanchang) नामक स्थान की खाने ही प्रसिद्ध हैं। यहां पर दो प्रकार का हिंगुल पाया जाता है। एक का रंग तेज लाल (Bright-red) और दूसरे का गहरा लाल (Dark opeque-red) होता है। यहाँ बहुत ही प्राचीन प्रणाली से हिंगुल एकत्रित किया जाता है। एवं इसे ईंगुर (Vermillion) के रूप में ही तय्यार करते हैं। जिसका स्थानीय व्यापारी रंगसाज़ी में उपयोग करते हैं। प्राचीन काल में इसी प्रकार के हिंगुल के व्यापार के कारण भारतीय रस-शास्त्रियों ने 'चीन पिष्टं' और 'चूर्णपारदः' पर्य्याय शब्द रखकर हिंगुल के चीन सम्बन्धी व्यापार को चिरस्मरणीय बना दिया है। चीन

में सन् १९०५ ई० के पूर्व अनेक वर्ष तक प्रति वर्ष ६४० फ्लास्क पारद निकलता रहा है। सन् १९१८ ई० में ६४६८०० पाउन्ड पारद चीन से निकला था।

### जापान ( Japan )

वर्तमान में जापान में केवल एक स्थान की खाने पारद निकालने के लिये खनी जा रही हैं। यहां पर हिंगुल चूने के पाषाण ( Calcite ) और रेणुशिला के साथ पाया जाता है।

### न्यू केलेडोनिया ( New Caledonia )

न्यू केलेडोनिया के बोरेल ( Bourail ) केनाला ( Canala ) कोनोआना ( Konaona ) और पिवाका ( Piwaka ) नामक स्थान पर पौने-दो से सवा-दो फीसदी पारद निकालने वाले खनिज प्राप्त होते हैं; किन्तु आजकल यहांपर पारद की निकासी का कारोबार बन्द है।

### फारस ( Persia )

प्राचीन समय से ही फारस में पारदीय खनिजों का होना विदित था। तख़्तई-सुलेमान ( Takht-i-Suleiman ) नाम के प्रदेश के जिलों में हिंगुल, प्राकृतिक पारद, पत्र हरिताल और मनःशिला मिलते हैं। हरिताल और मनःशिला पर्सियन कुर्दिस्तान ( Persian Kurdistan ) नामक स्थान पर भी पाये जाते हैं।

### अफ्रिका ( Africa )

अफ्रिका के एलजीरिया ( Algeria ) नामक स्थान से कुछ समय पूर्व थोड़ा पारद विदेशों में भेजा गया था। इस देश

में यशद रजत युक्त स्रोतोञ्जन (Argentiferous) खर्पर (Calamine) नीलांजन (Antimony) आदि के साथ में हिंगुल पाया जाता है।

एलजीरिया (Algeria) के अतिरिक्त बीर-बेनी-सालाह (Bir-Beni-Salah) नामक स्थान में जो कोलो (Collo) से ६ माईल की दूरी पर है, गेलेना के साथ में हिंगुल मिलता है। और भी अफ्रिका के अनेक प्रदेश हैं जिनमें गेलेना या यशद के साथ हिंगुल पाया जाता है। कहीं कहीं स्वतन्त्र रूप से भी हिंगुल मिलता है।

इटालियन सोमेलिलेण्ड (Italian Somaliland)

इस देश के उत्तरी भाग में हिंगुल होने की सूचना प्रकाशित हुई है।

ट्युनिस (Tunis)

एलजीरिया के समान यहां भी अनेक प्रकार के खनिजों के साथ हिंगुल का जमाव मिलता है।

अपर सेनेगल और नीगर (Upper Senegal and Neger)

इस देश के बम्बोक (Bambouk) प्रान्त में पारदीय खनिज मिलते हैं।

नार्थ अमेरिका (North America)

उत्तर अमेरिका के पारदीय खनिज अलस्का (Alaska) से सेन्ट्रल अमेरिका (Central America) तक कार्डिलेरन-रीजियन (Cardilleran region) में प्राप्त होते हैं।

होन्डुरास (Honduras)

होन्डुरास के प्रजासत्तात्मक राज्य में पारदीय खनिजों का

होना चिरकाल से विदित है। सन् १६०६ ई० में १३८ फ्लास्क पारद की निकासी हुई है। स्पेनिश लोगों के राज्यकाल में उत्तम हिंगुल का जमाव कोमायागुआ ( Comayagua ) विभाग में रहा किन्तु फिर उसका उपयोग नहीं किया गया।

मेक्सिको ( Mexico )

मेक्सिको में सर्वत्र पारदीय खनिजों का जमाव पाया जाता है। किन्तु मुख्यतः सान लुइस पोटासी ( San Louis Potasi ) और ग्वेरेरो ( Guerrero ) राज्य में पाये जाते हैं।

यहां के सब पारदीय खनिज ज्वालामुखी के उद्गम स्थानीय उष्णस्रोतों की रासायनिक क्रिया से उत्पन्न हुए विदित होते हैं। इस देश में रक्तहिंगुल, कृष्णहिंगुल और रसपुष्प ( केलोमल ) व प्राकृतिक पारद बहुतायत से पाये जाते हैं। जहां पर पारदीय खनिज मिलते हैं वहां १०० से १३० फीट की गहराई के फनल की शकल के कूप या छिद्र हैं। ये गर्त तेज चक्कर के साथ बहने वाले जल से बने हुए प्रतीत होते हैं। मेक्सिको के सब स्थानों की पारद निकालने की खानों का वर्णन पढ़ने से ऐसा विदित होता है कि रसरत्नसमुच्चय में जो पारद-गन्धक के यौगिक बनने का वृत्त लिखा है वह यदि आलङ्कारिक भाषा में न होता तो इसी प्रकार से लिखा हुआ आज मिलता। (देखें मानोग्राफ आफ़ मर्करी ओर्स पृष्ठ ६२ से ६५ तक) गन्धक जो नवीन तथा उष्ण स्रोतों के किनारे जम कर स्वच्छ दशा में प्राप्त होता है उसे वर्जिन सल्फर ( प्रथमे रजसि स्नाता ) कहने की प्रथा आज भी प्रचलित है। प्रकृति में पारद गन्धक के साथ मिलकर ही हिंगुल बनता है इसी क्रिया को नीचे लिखे श्लोक में वर्णित किया है।

खनिज हिंगुल की उत्पत्ति

**प्रथमे रजसि स्नातां, हयारूढां स्वलंकृताम् ।**
**वीक्षमाणां वधूं दृष्ट्वा जिघृक्षुः कूपगो रसः ॥**
उद्गच्छति जवात्सापि, तां दृष्ट्वा याति वेगतः ।
अनुगच्छति तां सूतः सीमानं योजनोन्मितम् ॥
प्रत्यायाति ततः कूपं वेगतः शिवसम्भवः ।
मार्ग निर्मित गर्तेषु स्थितं गृह्णन्ति पारदम् ॥
पतितो दरदे देशे गौरवाद्वह्नि वक्त्रतः ।
सरसो भूतले लीनस्तत्तद्देश निवासिनः ॥
तां मृदं पातनायन्त्रे क्षिप्त्वा सूतं हरन्ति च ।

( रस रत्न समु० अ० १ )

तात्विकार्थ.

जब पारद् अपने कूपाकार स्थान से उष्ण जल के स्रोतों में घुला हुआ बाहर आता है वहाँ यदि गन्धक के स्रोत से वेगवान् द्रवित गन्धक भी निकल रहा हो तो दोनों भिन्न खनिज परस्पर मिलकर रासायनिक योग बनाने के लिये प्राकृतिक आकर्षण नियम से एक दूसरे की तरफ आकृष्ट होते हैं, और रासायनिक क्रिया के लिये मीलों साथ साथ बहते रहते हैं। रसायन शास्त्र के नियमानुसार पारद् के दोसौ भाग में गन्धक केवल ३२ भाग ही मिलता है शेष गन्धक और पारद प्रायः पृथक पृथक रह जाते हैं। ऐसी दशा में पारद भूभाग के अनेक गर्तों में एकत्रित हो जाता है। उसे वहां के निवासी प्राकृतिक पारद् के रूप में ( मार्ग निर्मित गर्तेषु स्थितं गृह्णन्ति पारदम् ) इकट्ठा कर लेते हैं और जो पारद् गन्धक का यौगिक द्रव्य ( हिंगुल ) मृत्तिकाकृति का मिला उससे पातनायन्त्र से पारद

पृथक कर लिया करते हैं। 'मिनरल डिपोजिट्स' नामक पुस्तक में पारदीय खनिज प्रकृति में कैसे निकलते हैं इस विषय का वर्णन विचारणीय है। उसमें लिखा है—

(1) At steam boat springs in Newada near the California boundary, Cinnabar is contained in the hot ascending Sodium Chloride waters together with antimony, arsenic and sulphur, and is actually being deposited in the Sinter. Close by, but at a higher level, is a low grade quicksilver in decomposed granite, and this in all probability was also formed by the same springs when issuing at a higher level. Underneath the Sinters of the present springs the gravels contain crystallized Stibnite and Pyrite.

(2) At Sulphur Bank in the California Quicksilver Belt. Le Conte, Crysty, Rising, Becker and Pasepny have studied the deposition of Cinnabar and Sulphur by ascending hot sodium carbonate and boarate waters and have all arrived at the conclusion that such deposition together with that of pyrite and opal is actually taking place. The cretaceous sandstones and associated Fransiscom. Metamorphic rocks are here overlain by flaws both normal and glossy

basalt and by cinder cones, pointing to very recent eruption, the hot springs have altered and bleached the basalt. Sulphur is deposited at the surface by the oxidation of $H_2S$ or by reaction between $SO_2$ and $H_2S$. Below the superficial deposit of sulphur, cinnabar is found in the basalt, as well as in the underlying shales and sandstones; it occurs mostly in verbets, and joints together with the Pyrites-opal above mentioned.

( 3 ) The Rebbit Hal sulphur deposit in Humbold County Navada described by G. I. Adams, is evidently a product of springs and near it are considerable areas of rhyolite. The rocks are silicified and opal, alunite, gypsum and some cinnabar are present as associated minerals

( *Mineral Deposits by Lindgren. Page 499.* )

इन अवतरणों का भावार्थ यह है कि —

( १ ) केलिफोर्निया की सीमा के निकटवर्ती निवाडा स्थान के स्टीम बोट नामक ऊर्ध्वगामी उष्णस्रोत के सोडियं-क्लोराइड ( नमक ) घुले हुवे जलमें हिंगुल भी रहता है और उसके साथ एन्टिमनि, आर्सेनिक, और गंधक भी मिले रहते हैं। यहां जो हिंगुल जमता है वह प्रत्यक्ष खनिज रूप में जमता हुवा दीख पड़ता है और उसी के निकटवर्ती कुछ ऊंचाई पर अल्पमात्रा में पारदीय खनिज का जमाव ग्रेनाइट प्राषाणखंडों

में पाया जाता है, संभवतः यह भी उष्णस्रोतों से ही किसी समय निकल कर जमा हुवा है। इन स्रोतों के बने जमाव के नीचे रवेदार एन्टिमनि और रौप्यमाक्षिक शिला पाषाण खंडों ( Gravels ) के साथ में मिलते हैं।

( २ ) केलिफोर्निया की पारदीय खनिज वाले सल्फर बैंक नामक स्थान पर लेकान्त, क्रिस्टी, राइजिंग, बेकर, पाजेपनी आदि विद्वानों ने सोडियं कार्बोनेट ( कपड़ा धोने का सोडा ) और बोरेट ( सुहागा ) वाले ऊर्ध्वगामी जलों के हिंगुल और गंधक के जमाव को अध्ययन किया है और अन्त में वे इस सिद्धान्त पर पहुँचे हैं कि रौप्यमाक्षिक और ओपल ( उपलः ) के साथ ऐसा जमाव वस्तुतः आजकल हो रहा है। इस स्थान में क्रिटेशस ( Cretaceous—भूगर्भिक ) समय के रेणु शिला, रूपान्तरित पाषाण और बेसाल्ट नामक ज्वालामुखी पाषाण व सिन्डरकोन ढके हुए हैं, जिससे विदित होता है कि यहाँ पर वर्तमान काल ही में ज्वाला-मुखी का उद्गम हुआ है।

उष्णस्रोतों ने बेसाल्ट का रूप रंग बदल दिया है। भूभाग के ऊपरितल में गंधक का जमाव यातो हाईड्रोजन के ओक्सिडेशन से अथवा सल्फर डाई ओक्साइड और हाइड्रोजन सल्फाइड की प्रतिक्रिया से होता है। ऊपरी तह वाले गन्धक के जमाव के नीचे हिंगुल बेसाल्ट में पाया जाता है। मृत्तिकापाषाण और रेणुशिलाओं में भी हिंगुल यहाँ पर पाया जाता है। हिंगुल प्रायः पृथ्वी की शिरा ( veins ) और सन्धियों में उपरोक्त ओपल और रौप्यमाक्षिक में स्थित रहता है।

निवादा स्टेट के हंबोल्ट जिले में रेबिटहोल नामक गंधक का जमाव है। इसका उल्लेख एडम्स नाम के विद्वान् ने किया है। यह वस्तुतः उष्णस्रोतों का ही फल है और इसके निकट रायोलाइट नामक ज्वालामुखी पाषाण के बड़े बड़े मैदान हैं। वहाँ की चट्टानों में सिलिका, ओपल, अल्युनाइट, जिप्सम् और कुछ हिंगुल भी सहयोगी खनिज के रूप में विद्यमान है। ( मिनरल डिपोजिट्स लेण्डग्रेन कृत पृष्ठ ४६८ ) इन अवतरणों से स्पष्ट है कि उष्णस्रोतों से अन्य खनिजों के सहयोग में गंधक और हिंगुल निकलता है। शुद्ध गंधक के ही साथ पारद मिलकर प्रायः हिंगुल बनाता है। जहाँ पर यह क्रिया होती है, वहाँ पर ज्वालामुखी के उद्गम का चिह्न भी अवश्य पाया जाता है। इस प्रकार के स्रोतों का उर्ध्वगामी होने के कारण वेगवान होना अवश्यंभावी है। जहां स्रोत होते हैं वहां पर आस पास में इधर उधर गर्तों का होना और उसमें प्राकृतिक पारद का जमा होना कोई असंभव बात नहीं। ऐसी दशा में रसरत्नसमुच्चय की यह कथा रस गंधक यौगिक ( हिंगुल ) बनाने की क्रिया द्योतक होने में कोई सन्देह नहीं रह जाता। केवल यह भाव संस्कृत की ऐसी भावगर्भित काव्य शैली में वर्णित है, कि जिसका ठीक ठीक भावार्थ प्रत्यक्ष देखे बिना या प्रत्यक्ष दर्शियों के वर्णन को पढ़े बिना हृदय में जमना कठिन है। इसी लिये ये अवतरण देखकर वैद्यों से निवेदन है कि वे खनिज विषयक प्राच्य प्रतीच्य प्राप्य अनेक ग्रन्थ पढ़कर अपने पूर्वाचार्यों के वर्णन को समझ कर वर्तमान काल में शुद्ध द्रव्य प्राप्तकरने का दृढ़ प्रयास करें।

यूनाइटेड स्टेट्स ( United States )

प्रायः सारे युनाइटेड स्टेट्स आफ़ अमेरिका में पारदीय खनिज पाये जाते हैं। संसार में स्पेन के उपरान्त केलिफोर्निया का नम्बर दूसरा है। इस देश में रक्तहिंगुल, कृष्णहिंगुल रसपुष्प ( केलोमल ) और प्राकृतिकपारद् प्रायः सहयोग में मिलते हैं। पारदीय अन्य खनिज भी साधारणतया इस देश में यत्र तत्र मिल जाते हैं। अमेरिका के संयुक्त राज्य के पारदीय खनिज हलकी जाति के हैं, इनमें पारद् ०·५% फी सदी निकलता है। सन् १९१८ के उपरान्त पारद् का मूल्य गिर जाने से और खान के व्यवसाय का व्यय बढ़ जाने से यहां के पारद् की निकासी पर बुरा प्रभाव पड़ा है जिससे सन् १९२१ में ६३३९ फ्लास्क ही पारद् निकाला गया। यह मात्रा सन् १९२० की अपेक्षा अधिक है और सन् १९१२ से १९१९ तक की अपेक्षा चतुर्थांश के लगभग है और जो सन् १८५० से अबतक के निकासी को देखने से सबसे अल्प मात्रा मानी जाती है। इस निकासी में भी टेक्सास से ३१ फ्लास्क, केलिफोर्निया से ३०६१, नवाडा से १०० और इडाहो से १ फ्लास्क पारद् निकला है। सन् १९१७ से अलस्का और एरिज़ोना से पारद् बिलकुल नहीं निकाला गया, इसी प्रकार इडाहो से सन् १९१९ और १९२० में ओरेगन से १९२१ में एकदम पारद की निकासी नहीं हुई।

अलस्का ( Alaska )

इस प्रदेश में जार्ज टाउन (George Town) के १५ मील ऊपर नदी के उत्तरी किनारे पर १९०६ में हिंगुल के अस्तित्व

का पता लगा और वहाँ पारद निकालने का कार्य प्रारम्भ किया गया। यहां पर स्टिबनाइट (Stibnite) स्फटिक (Quartz) साइडराइट (Siderite) आदि खनिजों के सहयोग में हिंगुल पाया जाता है। स्टिबनाइट (एन्टिमनि सल्फाइड) और हिंगुल मालूम होता है साथही साथ भूगर्भ से निकल कर जमा हुए हैं, क्योंकि एक दूसरे पर जमे हुए पाए जाते हैं। कहीं पर स्टिबनाइट पर हिंगुल जमा हुआ मिलता है तो कहीं पर स्टिबनाइट हिंगुल पर जमा मिलता है। जहां पर ये खनिज प्राप्त होते हैं वह स्थान दुर्गम होने के कारण पारद निकालने का कार्य बन्द सा रहा। तथापि सन् १६१६ में वहां पर नवीन पद्धति से कार्य प्रारम्भ किया गया और जो माल निकला वह वहां के ही व्यवसाइयों के हाथ बेच दिया गया। इसी नदी के बहाव की तरफ १०० मील नीचे की ओर एक स्थान पर हिंगुल पाया गया है। किन्तु वहां पर भी पारद निकासी का कार्य अबतक प्रारम्भ नहीं हुआ है। इसके अतिरिक्त भी अन्य कई स्थानों में हिंगुल पाया जाता है और सैकड़ों पाउन्ड निकाला जा सकता है। नोमे सीवार्ड पेनिन्सुला (Nome Seward Peninsula) से लगभग ६० मील की दूरी पर 'फ्लेसर माइनिंग डेनियल क्रीक' नामक स्थान है। वहां पर एकत्रित संगृहीत रूप से अच्छी मात्रा में हिंगुल मिलता है। इसी जिले में एक स्थान और है जिसे 'फ्लेसर्स आफ़ पेरन क्रीक' कहते हैं। वहां पर हिंगुल का जमाव अधिकमात्रा में है।

### एरिज़ोना ( Arizona )

इस प्रदेश में ६ मील तक लम्बे और ११ मील तक के चौड़े फैलाव में पारदीय खनिज पाये जाते हैं। जिस भाग में

हिंगुल मिलता है वह ३०० से ५०० फीट की दूरी पर क्षेत्र रूप से विभक्त है। पारद निकालने का सारा कार्य खनिज की अधिकता को देखकर बीच के भाग में प्रारम्भ हुआ है। यहां पर हिंगुल पृथ्वी की शिरा और छोटे छोटे गर्त व खंडहरों में पाया जाता है। कभी कभी रौप्यमाक्षिक, सुवर्णमाक्षिक, गैरिक आदि के साथ में भी हिंगुल मिल जाता है। एक स्थान पर ३ मील चौड़ा हिंगुल प्राप्ति का क्षेत्र है, जहां पर कृष्ण और रक्त दोनों प्रकार का हिंगुल, स्फटिक, सुधापाषाण, गैरिक आदि की भूमि में पाया जाता है। सन् १९१७ में ४० फ्लास्क पारद इस प्रदेश से निकला था।

केलिफोर्निया ( California )

सन् १८५० से १९२१ तक केलिफोर्निया पारद निकालने का प्रधान देश रहा है। यहां से २२६११८१ फ्लास्क या ७६२९३ मेट्रिक टन्स पारद वार्षिक निकला है। यह मात्रा प्रसिद्ध स्पेनदेशीय अलमाडन की खानों की निकासी से ५० वर्ष की पारद की पैदाइश के बराबर है। किसी कारणवश केलिफोर्निया की अपेक्षा टेक्सास की पारद की निकासी सन् १९२१ में अधिक रही है। लगभग ८०% फीसदी अमेरिका के संयुक्त राज्य की पारद की पैदाइश १० खानों से हुई है। इन खानों में मुख्य न्यूएलमाडन की खान है, जहाँ से सन् १८५० से १९१७ ई० तक १०२११८३ फ्लास्क पारद निकला है। इससे दूसरे नम्बर पर न्यूइड्रिया की खाने हैं, जहां से सन् १८५८ से १९१७ ई० तक ३०६४७५ फ्लास्क की निकासी हुई है। तीसरा नम्बर ओटहिल का है, यहां से

१८७६ से १९१७ ई० तक १५२०६६ फ्लास्क पारद की निकासी हुई है। केलिफोर्निया का पारदीय खनिज प्राप्ति का स्थान ४०० मील लम्बा और ७५ मील चौड़ा है और यहां पर प्राचीन व अर्वाचीन ज्वालामुखी के उद्गम चिन्ह अनेक पाये जाते हैं। सन् १९१९ ई० में पारदीय खानों के मुख्य जिले सान बेनीटो (San Benito, New Idria Mines) सान्टा क्लेरा (Santa Clara) सोनोमा (Sonoma) सान लुइस ओबिस्पो (San Luis Obispo) नापा (Napa) और लेक (Lake) गिने जाते हैं।

कार्न कौन्टी (Karn County)

कार्न नाम के प्रान्त में पारदीय खनिज प्राप्ति का जो स्थान है वह केलिफोर्निया के ज्ञात पारदीय खनिज प्राप्ति स्थान से भिन्न है। यहाँ का कारखाना हाल ही के शोध का फल है। यहाँ की गहराई केवल ३० फीट ही भूगर्भ में है। यहाँ से पारद की निकासी हुई है किन्तु उसका ब्योरा उपलब्ध नहीं है। ग्रेट वेस्टर्न नामक खान से सन् १८१३ से १९०९ तक ९८३१६ फ्लास्क पारद निकाला गया। बादको यह खान बन्द कर दी गई है। प्रसिद्ध सल्फर-बेंक नामक गन्धक की खान से, जहाँ पहिले केवल गंधक की ही निकासी होती थी, ७२४०० फ्लास्क पारद निकाला गया है। यहाँ के स्रोत के जल से जो गेसें निकलती हैं वे कार्बोनिक एसिड, सल्फ्युरेटेड हाइड्रोजन, सल्फर डाई ऑक्साइड, और मार्शगेस हैं। इन जलों में कार्बोनेट्स, बोरेट्स, सोडियम् क्लोराइड (नमक) पोटासियम् क्लोराइड, अमोनियम् क्लोराइड (नोसादर) व अलकलाइन सल्फाइड घुले पाये जाते हैं। हिंगुल विकृत बेसाल्ट नामक ज्वालामुखी

पाषाण खंडों के तले पाया जाता है जो किसी स्थान पर दानेदार और किसी स्थान पर मृत्तिकाकृति का हिंगुल जमा मिलता है। यहां के हिंगुल के सहयोग में गन्धक, ओपल, स्फटिक और रौप्यमाक्षिक पाये जाते हैं। बेकर ( Backer ) का कथन है कि सल्फरबैंक के अन्तराल की खान केलिफोर्निया के प्रधान पारदीय खानों के मुक़ाबले की है।

१९१७ में सल्फर-बैंक नामक खानों का माल ८००,००० टन बाष्प यन्त्रों से पीसा गया था और सब से अधिक पारद इस देश से सन् १९१८ में निकाला गया किन्तु सन् १९१९ में फिर पारद की निकासी नाम शेष रह गई। लेक ज़िले में पारद निकालने के स्थान सेन्ट जोन्स ( St. Johns ) और हेलन ( Helen ) हैं। नापा जिले में सन् १८६३ से १९१९ तक ३३८९५१ फ़्लास्क पारद की निकासी हुई। इसके अतिरिक्त कोरोना ( Corona ) नाक्स विल ( Knox ville ) मनहाटन ( Manhattan ) नामक खानों में भी रक्त हिंगुल, कृष्ण हिंगुल रौप्यमाक्षिक, गन्धक, स्टिबनाइट के साथ पाया जाता है किन्तु सन् १९२० से इन खानों का व्यवसाय बन्द है।

ओट हिल ( Oat Hill ) की खान में रेणुशिला के अन्दर जमा हुआ हिंगुल पाया जाता है। सन् १८७६ से १९१७ तक १५२५६६ फ्लास्क पारद की निकासी हुई है।

सान बेनिटो ( San Benito ) जिले में ३३४२५६ फ्लास्क पारद सन् १८६५ से १९१९ तक निकाला गया। अमेरिका के संयुक्त राज के पारद निकासी का यह जिला सब से अधिक उपजाऊ समझा जाता है। न्यू इड्रिया की खान से इस स्टेट

के सब पारद निकासी की अपेक्षा आधा पारद निकाला गया है। न्यू इड्रिया की खान में अधिकतर कृष्णाहिंगुल पाया जाता है। यहां पारद प्राप्ति का स्थान २॥ मील के फैलाव में है। १५—२० मील भूगर्भ के अन्तराल में खुदाई का काम होरहा है।

सान, लुइस, ओबिस्पो जिलों में ( San, Luis, Obispo County ) वहां के आदिमनिवासी ( Indians ) शताब्दियों से हिंगुल को रँग के काम में उपयोग करते हैं। व्यापारियों ने सब से प्रथम सन् १८६२ में इस स्थान के खान की रक्षा की और सन् १८७६ से १९१८ तक ४९६०० फ्लास्क पारद निकला।

क्लो ( Klau ) नामक खान से १४२१३ फ्लास्क पारद निकाल कर सन् १९१६ में काम बन्द कर दिया गया था और फिर सन् १९१६ में प्रारम्भ हुआ। यहां पर हिंगुल, स्फटिक और रौप्य माक्षिक के सहयोग में पाया जाता है। यहाँ पर के खनिजों के साथ प्राकृतिक गन्धक भी पाया जाता है।

ओसीनिक ( Oceanic ) नामक खान से १९१७ के अन्त तक २३५५१ फ्लास्क पारद निकाला गया था। इस जिले में केवल इसी खान से सन् १९१८ में १४६० फ्लास्क पारद की निकासी हुई। यहाँ की भूमि में हिंगुल एकसा सर्वत्र पाया जाता है। यहां सन् १९१६ में पारद का एक और खनिज ५५० फुट की गहराई पर पाया गया है।

सेन्टा क्लेरा कौन्टि ( Santa Clara County )

इस प्रान्त में न्यू एल्माडन की खानों का पता सन् १८२४ में लग गया था, किन्तु सन् १८४५ तक यहां के पारदीय खनिज

हिंगुल की पहिचान न हो सकी। यहां की खानों से पारद की बड़ी मात्रा निकलने का उल्लेख अन्यत्र किया जा चुका है। इस समय तक १८ कूप ( Shafts ) खोदे गये हैं। यहाँ के भूगर्भवर्ती कन्दराओं की लम्बाई १०० मील के लगभग है। इन कन्दराओं में से अनेक कन्दराएँ अपने आप बैठ भी गई हैं। सन् १९१७ में सब से अधिक गहराई २४५० फुट मानहिल नामक पहाड़ी की चोटी ( जो १६०० फुट ऊँची है ) के नीचे थी। इसलिये संसार में यह सब से बड़ी और गहरी खान गिनी जाती है। ८०० फुट गहराई के नीचे का भाग कुछ वर्ष हुए बन्द कर दिया गया है। स्पेन की अलमाडन खानों के हिंगुल की अपेक्षा यहां का माल अत्यन्त निम्न श्रेणी का है, जिसमें केवल ॥ से १ फीसदी तक पारद पाया जाता है। इस खान का वर्णन पढ़ कर यह सहज में ही समझ में आ जाता है कि रस-रत्न-समुच्चय में जो "शतयोजन निम्नास्ते जाता कूपास्तु पंच च" लिखा है, वह कहाँ तक सत्यतायुक्त है। संसार में अनेक परिवर्तन होते रहते हैं। उस समय पारद निकालने के केवल पांच ही कूप खुदे मिले होंगे। आज यहां पर अठारह कूप खुदे पाये जाते हैं। शतयोजन निम्न मानना इस दशा में ठीक हो सकता है कि पृथ्वी के उपरितल से जो पारद निकालने के लिये भूगर्भ में खुदाई की गई वह खुदाई नापकर जोड़ने से शत योजन अर्थात् ४'०० मील के लगभग गहराई समझी जावे। आजकल भी इसी प्रकार की मापने की प्रथा प्रचलित है। योजन शब्द से चार कोस साधारणतया माने जाते हैं, किन्तु इसका भी शास्त्रीय विचार करने से पता लगता है कि एक योजन ४ मील नौ सौ साठ गज का होता है। मेदिनीकार

ने "योजनं परमात्मनि चतुष्कोश्यां च योगे च" लिखा है जिससे चार कोस स्पष्टतया माना है। इसी प्रकार तारानाथ ने "स्याद्योजनं क्रोशचतुष्टयेन" लिखा है। लीलावती ने भी विशेष गणना करके चार कोश ही का योजन माना है। किन्तु उस गणना से ३२००० हाथ का योजन होता है। हाथ के नाप के लिए मान शास्त्र में १२ अंगुल का हाथ माना है। लीलावती और मान-शास्त्र की संज्ञाओं में कुछ भेद है।

"द्वादशांगुलिकाहस्त तद्द्वयं तु शयः स्मृतः
तच्चतुष्कं धनुःप्रोक्तं क्रोशो धनुःसहस्त्रिकः ॥
तच्चतुष्कं योजनंस्यात्........................

( मान शास्त्र )

इस हिसाब से १६००० हाथ का एक योजन होता है।

हस्तैश्चतुर्भिर्भवतीह दंडः।
क्रोशः सहस्र द्वितयेन तेषाम् ॥
स्याद्योजनं क्रोश चतुष्टयेन ।

इस हिसाब से ३२००० हाथ का एक योजन होता है।

इन हिसाबों का आजकल के हिसाब से मुक़ाबला करें तो ८००० गज का एक योजन होता है। एक मील १७६० गज का होता है।

इन अवतरणों को देखने से साधारणतया यह विदित होता है कि निम्न का अर्थ वही करना चाहिये जो ऊपर किया गया है अर्थात् निम्न का अर्थ एकदम गहरा नहीं किन्तु भूगर्भ में जो अनेक गुफायें पारद निकालने के लिये खोदी जाती हैं उनकी नाप करके एकत्रित लिखी गई है। एक स्थान पर कूप

की गहराई २४५० फुट तक हुई है। यह गहराई यदि एक योजन तक चली जावे तो वहां पर मनुष्य का जीवन सम्भव नहीं है। मेरे विचार में आजकल की प्रथा के अनुसार गणन और नाप का व्यवहार पूर्व काल में भी था और उसका उपयोग उसी तरह समझने के लिये इस समय भी करना चाहिये। ऐसा करने से व्यवहार में सरलता होजाती है और असम्भवता का दोष दूर हो जाता है। इस भाव को स्पष्ट समझने के लिये आजकल पारद की खान के विषय में जो प्रत्यक्ष है वह नीचे लिखे अवतरण को विचारने से ठीक समझ में आ सकता है।

Santa Clara County—

The new Almadan groups of mines was discovered in Santa Clara County by two Mexicans in 1824, but the ore was not recognized as a Cinnabar until 1845. The large output of mercury from this mine has already been mentioned, altogether 18 shafts have been sunk, and there are nearly 100 miles of underground workings, a large proportion of which have of course caved in the greatest depth in 1917 was 2450 ft. below the top of Mine Hill ( 1600 ft. Altitude ). So it is the deepest and most extensive mercury mine in the world. (*Monographs on mercury ore Page 757*).

सोलनो (Solano) नामक जिले में सन् १८७३ से १९१८ तक १७११६ फ्लास्क पारद की निकासी हुई। यहां की खान

का नाम सेन्ट जोन्स ( St. Johns ) है । इस खान का पता सन् १८५२ में लगा और सन् १८७३ में यहां से पारद निकालने का व्यवसाय प्रारम्भ हुआ । तब से सन् १९१७ तक १६४५५ फ्लास्क पारद निकाला गया था । यहां पर हिंगुल रौप्यमाक्षिक या विमल ( Marcasite ) के साथ पाया जाता है । हिंगुल के समीप जाड़ों में गाढ़ा गाढ़ा खनिज तैल भी जमा मिलता है । यह खान ६५० फुट गहरी है ।

सोनोमा (Sonoma) जिले में सन् १८७३ से १९१९ ई० तक ६९०६३ फ्लास्क पारद निकाला गया । जिसमें ग्रेट ईस्टर्न और माउन्ट जेक्सन नामक खानों से १८७५ से १९१७ तक ४२०९२ फ्लास्क पारद की निकासी हुई । यहां पर भी हिंगुल रौप्य माक्षिक के साथ में पाया जाता है । इसी जिले में रेटल स्नेक (Rattle snake) खान में प्राकृतिक पारद (Native mercury) काली मट्टी की शकल में जमा हुआ मिलता है । इसके साथ स्नेहयुक्त शिलाजन्तु (Oily Bitumen) भी मिला पाया जाता है ।

सोक्रेट की खान (Socrate's mine) में भी प्राकृतिक पारद पाया जाता है । नीचे की गहराई में हिंगुल भी मिलता है । सन् १९१८ में यहां से कुछ पारद की निकासी की गई किन्तु १९१९ में काम बन्द रहा ।

ट्रिनिटि ( Trinity ) जिले में १८७५ से १९१७ तक ३११६६ फ्लास्क पारद उत्पन्न हुआ । इसमें से केस्टेला (Castella) के पास की अल्टूना ( Altoona ) खान से २९००० फ्लास्क पारद निकला, शेष अन्यत्र से निकला । यहां पर जो हिंगुल मिलता है उसका क्षेत्रफल ८०० फुट लम्बा और ४ से

५० फुट चौड़ा है। येलो ( Yellow ) जिले में रीड ( Reed ) नामक खान में कृष्णहिंगुल ही मुख्य खनिज रौप्यमाक्षिक के साथ पाया जाता है यहां की खान ३०० फुट गहरी है।

इडाहो ( Idaho )

वेली ( Velly ) जिले में १ मील लम्बी चौड़ी भूमि में हिंगुल रौप्यमाक्षिक के साथ मिला पाया जाता है। यहाँ की फर्न नामक खान से १९१७ में ५ फ्लास्क और १९१८ में २२ फ्लास्क पारद की निकासी हुई।

निवाडा ( Nevada )

इस स्टेट में बहुत सी जगह फैला हुआ हिंगुल पाया जाता है। पिलोर नामक पहाड़ के उत्तर-पूरब दो मील की दूरी पर और मिना स्थान से दक्षिण-पूरब आठ मील की दूरी पर एक पहाड़ है। उसमें हिंगुल अधिकता से मिलता है, इस लिये उसका नाम हिंगुल पर्वत ( Cinnabar mountain ) रख दिया गया है। क्या हमारे देश में भी आसाम की हिंगुलाज देवी का इसी कारण से तो नाम नहीं स्थिर हुआ है, प्रति वर्ष हजारों यात्री वहां पर दर्शन करने जाते हैं। सन् १९१० से १९१९ तक निवादा से १३७४६ फ्लास्क पारद निकाला गया है। किन्तु १९१९ से यहां का कार्य शिथिल हो गया है और १९२० में ७६ फ्लास्क ही पारद निकाला गया। सन् १९२१ में १०० फ्लास्क पारद की निकासी हुई।

ओरेगन ( Oregon )

इस राज्य में हिंगुल सर्वत्र पाया जाता है किन्तु पारद के निकालने की खानें थोड़ी सी हैं।

जेक्सन जिले में गोल्ड हिल ( सुमेरु ) के उत्तर १२ मील दूरी पर हिंगुल अधिक मात्रा में पाया जाता है। यहाँ पर १०० से २०० फुट चौड़ा क्षेत्र है जहां पर ग्रेनाइट रेणु पाषाण का सांयोगिक जमावा है। यहां के खनिज में हिंगुल, प्राकृतिक पारद, रौप्यमाक्षिक, सुवर्ण, यशद और कृष्णहिंगुल सा एक भारी खनिज पाया जाता है। सर्वत्र उत्तम श्रेणी का खनिज मंडूर की शकल का १ से २० इञ्च मोटा और वृक्क की आकृति में पाया जाता है। यहां पारद निकालने का व्यवसाय क्रमशः उन्नति कर रहा है। यहां की खान २७२ फुट गहरी और ६० फुट लम्बी इस समय है। यहां से १५०० टन खनिज से ४२३७५ पाउन्ड पारद निकाला गया।

लेन ( Lane ) जिले में हिंगुल और प्राकृतिक पारद साथ साथ पाये जाते हैं। रौप्यमाक्षिक और विमल भी हिंगुल के सहयोगी खनिज हैं। यहां का मुख्य खन्दाक ( Stapa ) १९० फुट लम्बा और १५ फुट चौड़ा है जिसकी गहराई लगभग ४०० फुट के नीचे चली गई है। इसके अन्दर का खनिज १५०००० टन कूता गया था। यहां की खान पारद निकालने की मुख्य खान समझी जाती थी किन्तु १९.१९. में बन्द कर दी गई। सन् १९१६ से १९२० तक १८५२ फ्लास्क पारद की निकाली ओरेगन राज्य से हुई।

टेक्सास ( Texas ) राज्य की सारी पारद की निकासी ब्रिवस्टर जिले ( Brewster County ) से हुई। इस स्थान की खोज १८९४ में हुई और १८९९ से १९१९ तक ८९६७० फ्लास्क पारद निकाला गया। यहां का पारद प्राप्ति का क्षेत्र १५ मील लम्बा और २ मील चौड़ा है। यहां की सब से

अधिक गहराई १९०६ में ३०० फुट थी किन्तु चर्नड्रिल (Churn drill) से ४४७ फुट की गहराई पर भी हिंगुल के चिह्न प्राप्त हुए। यहां पर पारद के अनेक खनिज पाये जाते हैं। किसी किसी कन्दरा में ओक्सी क्लोराइड, टर्लिङ्गवाइट, ईग्लस्टोनाइट, मेट्रोडाइट, प्राकृतिक पारद और अल्प मात्रा में केलोमल (रसपुष्प) हिंगुल के साथ साथ पाये जाते हैं। टेक्सास के टेर्लिंगुआ (Terlingua) जिले में केलिफोर्निया की अपेक्षा अधिक उत्तम श्रेणी का हिंगुल प्राप्त होता रहा है। यहां की खान २५०० फुट लम्बी और ७५० फुट गहरी है। यहां पर चूने के कङ्कड़ के साथ साथ हिंगुल, प्राकृतिक पारद, खालिस गन्धक, रौप्यमाक्षिक और विमल अन्य खनिजों के सहयोग में पाये जाते हैं। १८९९ से १९२० तक टेक्सास से ९३२७१ फ्लास्क पारद की निकासी की गई। सब से अधिक माल १९१७ में १०७९१ फ्लास्क पारद निकाला गया, बाद में काम शिथिल पड़ गया तथापि सन् १९२१ में केलिफोर्निया की अपेक्षा टेक्सास में पारद अधिक निकाला गया। उसकी मात्रा ३१४४ फ्लास्क थी।

उटाह (Utah)

यहाँ पर मृत्तिका जाति के हिंगुल से बहुत मात्रा में पारद निकालने का अध्यवसाय होता रहा। यहां पर सोने की खान में से ही पारद के खनिजों के निकास का पता लगा। इस खान में टिमानाइट (Tiemannite Hgsse) और ओनाफ्राइट (Onofrite Hgsse) नामक पारदीय खनिजों से भी थोड़ा पारद निकाला गया। १९०५ में ११९३ फ्लास्क पारद निकाला गया था।

वाशिंगटन ( Washington )

यहां के प्रान्तों में भी पारद की पर्याप्त निकासी हुई है, तथापि १९१२ के उपरान्त पारद के भाव के गिर जाने से और निकासी का खर्च बढ़ जाने से इसका व्यवसाय मन्द पड़ गया है। स्पेन की सरकार अपने यहां पारद की निकासी अधिक बढ़ाने के लिये नवीन आविष्कारों का बाहुल्य से उपयोग कर रही है, ऐसी दशा में अमेरिका के संयुक्त राज्य के पारद व्यवसाय को अवश्य हानि पहुँचेगी। यहां पर १०% फीसदी वर्तमान में पारद निकासी पर कर लगता है। सन् १९१४ से १९२१ तक नीचे लिखी सारणी के अनुसार संयुक्तराज्य में पारद निकाला गया है। यह मान ७५ पाउन्ड फ्लास्क का है।

| | केलि-फोर्निया | टेक्सास | निवादा | ओरेगन | एरिजोना इडाहो. वाशिंगटन | टोटल | फ्लास्क |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १९१४ | ११३०३ | ३१५६ | २०८९ | — | — | १६५४८ | ,, |
| १९१५ | १४२८३ | ४४२३(अ) | २३२७ | (क) | — | २१०३३ | ,, |
| १९१६ | २१०४५ | ६३०६ (ब) | २१९८ | ३७८ | ५ (ख) | २९९३२ | ,, |
| १९१७ | २३९३८ | १०७९१ | ९९७ | ३१३ | १२०(ग) | ३६१५९ | ,, |
| १९१८ | २२६६४ | ८४५१ | १०४४ | ७०२ | २२ (घ) | ३२८८३ | ,, |
| १९१९ | १५२०५ | ५०१९ | ७५६ | ४३५ | — | २१४१५ | ,, |
| १९२० | ९८४९ | ३४३६ | ८३ | २४ | — | १३३९२ | ,, |
| १९२१ | ३०५५ | ३१२३ | १०० | — | १ (घ) | ६३३९ | ,, |

( अ ) इसमें पेरिज़ोना की निकासी भी सम्मिलित है ।
( ब ) इसमें भी पेरिज़ोना और ओरेगन की निकासी मिली हुई है ।
( क ) टेक्सास के साथ निकासी दी गई है ।
( ख ) केवल पेरिज़ोना की उत्पत्ति है ।
( ग ) परिज़ोना ४०, वाशिंगटन ७५ और इडाहो ५ फ्लास्क है ।
( घ ) केवल इडाहो की निकासी है ।

दक्षिण अमेरिका ( South America )

ब्राजिल ( Brazil ) यहाँ पारद के खनिज पेट्रोलियं वाले शिलाजतु की भूमि में छोटे छोटे कणों के रूप में बिखरा पाया जाता है या सुवर्ण युक्त स्फटिक के साथ हिंगुल मिला पाया जाता है ।

चिली ( Chile )

इस देश में हिंगुल रेड पाउडर (Red Powder Oxide) गिरिसिन्दूर प्राकृतिक पारद टिट्रेहाईड्रेड ( Tetrahedrite ) आदि पारद के खनिज पाये जाते हैं । इनके सहयोग में रौप्य-माक्षिक, सुवर्णमाक्षिक, गैरिक, कठिन स्फटिक आदि मिले रहते हैं । इसी जिले में प्राकृतिक पारद रजतमिश्रक चिरकाल से पारद निकालने के लिये ज्ञात रहा है । इसके आसपास के स्थानों में हिंगुल भी पाया जाता है ।

कोलम्बिया ( Columbia )

इस देश में हिंगुल सूक्ष्म चूर्ण के रूप में इधर उधर फैला हुआ पाया जाता है । रौप्यमाक्षिक और हिंगुल के साथ साथ प्राकृतिक पारद भी मिला पाया जाता है । सुवर्ण और रजत

के प्राकृतिक पारदीय मिश्रक भी यहां पर प्राप्त होते हैं। यहाँ के खनिज हलकी जाति के होने के कारण पारद् निकालने का व्यवसाय चिरकाल तक नहीं चल सकता।

डच गायना ( Dutch Guiana )

इस देश में ६ मील के फैलाव में हिंगुल का विस्तार मालूम हुआ और परीक्षा के लिये जो कूप खोदा गया उसमें २० फुट की गहराई पर उत्तम श्रेणी का खनिज प्राप्त हुआ। इसके उपरान्त यहाँ का विशेष विवरण प्रकाशित नहीं हुआ न व्यापार के लिये यहां कोई अध्यवसाय ही किया गया।

यूकोडर ( Ecuador )

यहाँ पर पारद् निकालने का व्यवसाय बहुत प्राचीन काल से चलता है। आजकल खान में खनिज शेष नहीं है तथापि आसपास की भूमि में, प्राकृतिक पारद् पाया जाता है। कहीं कहीं पर हिंगुल भी मिलता है।

पेरू ( Peru )

पेरू के आदिम निवासी लोग हिंगुल को रंगसाज़ी में व्यवहार करते थे; ऐसी किंवदन्ती प्रसिद्ध है। यहाँ पर पारद् के खनिजों का बहुत बड़ा व्यापार रहा है। सन् १५६६ से १५७० के लगभग स्पेन राज्य ने २५०००० ड्यूकेटस ( लगभग ११७००० पाउन्ड ) देकर यहां की पारद् की खान खरीद् ली थी। यह खान २२० फुट लम्बी, १११ फुट चौड़ी और ४४५ फुट गहरी थी। बाद में निरन्तर कार्य होते रहने से यहाँ की गहराई १४०४ फुट तक हो गई थी। इस खान का काम बेसिल-सिले रहा, पर खुदाई का काम खूब होता रहा। यहां पर एक

स्थान की खुदाई मुरब्बा ४००० गज और उपरितल पर गहराई १०० से २०० फुट की है। सन् १५०१ से १६०३ तक इस खान से माल इस प्रकार निकाला गया—

| समय | टोटल पारद की उत्पति | वार्षिक उत्पत्ति क्विन्टल्स सेट्रिकरन में | वार्षिक उत्पत्ति फलास्क के हिसाब में |
|---|---|---|---|
| १५०१—१७८९ | १०४०४६६ | २१८ | ६४२४ |
| १७९०—१८४३ | ६५७६६ | ४५ | १६३० |
| १८४४—१६०३ | १०००० | ७०६ | २२५ |

यहां पर की गहराई की नाप करने के लिये २१३ फुट गहरा कूप खोदने के लिये प्रयत्न किया गया किन्तु वह १९७ फुट पर जाकर विफल हुआ, तब अन्यत्र प्रयत्न किया गया। वहाँ पर ९८५ फुट गहराई तक पहुँच कर फिर पूर्व खनित भूमि के अन्तराल में पहुँचने का प्रयत्न किया जा रहा है। यदि यह खुदाई पूर्ण हो गई तो ३९३७ फुट की गहराई होगी, इस प्रयत्न के लिये भट्टियां ( Furnaces ) तय्यार हो गई हैं। इस खान के पास में उष्ण जल के कई स्रोत हैं।

### जुनिन ( Junin )

इस विभाग के योलि ( Youli ) जिले में स्फटिक की शिराओं में और रेणु-पाषाणों में हिंगुल जमा हुआ पाया जाता है। हिंगुल के सहयोग में रौप्यमाक्षिक पाया जाता है। यहां पर हिंगुल प्राप्ति के स्थान के समीप उष्णजल का स्रोत है और उसकी तह पर प्राकृतिक गन्धक पाया जाता है। इस

जिले में एक स्थान अनकाचस ( Ancachs ) कहलाता है। वहां पृथ्वी की शिराओं में गेलेना, यशद, रौप्यमाक्षिक और सुवर्ण-माक्षिक के साथ साथ हिंगुल भी पाया जाता है।

हुवानुको ( Huanuco )

इस विभाग के चोन्टा ( Chonta ) जिले में तीन जमाव हैं जिसमें रौप्यमाक्षिक, यशद, गेलेना, हिंगुल, टेट्राहिड्रेट ( Tetrahedrite ) आदि रेणु-पाषाण और स्फटिक-पाषाणों के साथ पाये जाते हैं।

वीनेजुए ( Venezue )

सन् १९०४ में यह सूचना प्रकाशित हुई थी कि यहाँ उष्णस्रोत के गन्धक के जमाव के साथ साथ हिंगुल भी पाया जाता है। हिंगुल के साथ रौप्यमाक्षिक भी मिलता है।

## ब्योरेवार विवरण का कारण

ऊपर के पारदीय खनिज के ब्योरेवार विवरण के लिखने का उद्देश यह है कि रसशास्त्रोक्त पारद गन्धक सम्बन्धी अनेक बातों पर विचार करने के लिये उपयुक्त सामग्री प्राप्त हो सके और साथ ही हमारे देश के भ्रमणशील वैद्य उपयुक्त उष्णस्रोतों के पूज्य धार्मिक कुण्डों व तीर्थों पर जाकर गन्धक व हिंगुल या तत्सम्बन्धी अनेक जानकारियां प्राप्त करने का प्रयत्न कर सकें। बद्रीनाथ की यात्रा में और बिहार आदि अन्य प्रान्तों में अनेक उष्णस्रोत हैं और वहाँ पर धर्मार्थी प्रतिवर्ष तीर्थ करने जाते हैं। यदि उनका ध्यान इस तरफ आकर्षित

होने लगे तो सम्भव है अनेक प्रकार के अमूल्य खनिजों का पता लग जावे और भविष्य में विदेशियों का मुँह न ताकना पड़े तथा हमारे ही देश में हमारे रसशास्त्र की सामग्री एकत्रित करने की सुलभता हो सके।

## पारद और पारदीय क्षारों का शरीर के अवयवों पर प्रभाव

### वाह्य शरीर पर प्रभाव.

स्वस्थ चर्म पर रगड़ने से अथवा धूम्र देने से पारदीय योग शरीर के अन्दर प्रविष्ट हो जाते हैं। इनका प्रवेश मार्ग रोम कूप और स्वेद-स्रोत हैं। रुग्ण या घृष्ट ( Broken ) चर्म अथवा श्लेष्मधरा कला पर लगाने से पचन-निवारक ( Antiseptic ) और संक्रमण-नाशक ( Disinfectant ) प्रभाव करते हैं। विशेषकर यह प्रभाव रसकर्पूर का है। वह एक भाग, पाँच लाख भाग जल में घुला हुवा कीटाणुओं की वृद्धि रोकता है और पचीस हजार भाग में घुला हुआ साधारण जीवाणुओं का नाश करता है। जर्मनी का जो प्लेग-कमीशन बम्बई में प्लेग की जांच के लिये आया था उसने परीक्षण करके देखा कि एक फीसदी के रसकर्पूर का घोल प्लेग के कीटाणुओं को तत्क्षण नष्ट कर देता है। इसी प्रकार पारद के अन्य क्षार भी पराश्रयी ( Parasiticide ) कीटाणुनाशक हैं। रसकर्पूर का तनुघोल ( १/८ से १/४ ग्रेन रसकर्पूर और जल १ औंस )और अन्य रसपुष्प और पारदीय क्षारों के लेप आदि शोथहर (Antiphlosistic) संकोचक (Astringents) शक्तिप्रद

( Stimulant ) और प्रतिद्रावक ( Resolvent ) माने जाते हैं। इसके विपरीत घनद्रव शोथोत्पादक होते हैं।

आभ्यन्तरिक शरीर पर प्रभाव

आभ्यन्तर शरीर पर भी वैसा ही प्रभाव होता है जैसा बाहर के शरीर पर होता है। अधिकांश में भीतरी भाग में श्लेष्मधरा कला का ही आवरण होने के कारण चर्म की अपेक्षा पारदीय क्षारों का प्रभाव शीघ्र होता है।

महास्रोत ( Gastro—intestinal tract ) पर प्रभाव—

पारद के रस कर्पूरादि क्षार मुख, दन्तमूलवेष्टक और लाला ग्रन्थिओं पर प्रभाव करते हैं जिससे लाला-स्राव और मुख-पाक हो जाया करता है। यह प्रभाव रसकर्पूर खिलाने के समय स्थानीय नहीं होता किन्तु जब वह शरीर में व्याप्त होकर पुनः बाहर लाला ग्रन्थियों द्वारा निकलता है उस समय देखा जाता है। जो वैद्य फिरंग रोगी को बड़ी मात्रा में रस कर्पूर शीघ्र लाभ होने के लिये खिलाया करते हैं उन्हों ने देखा होगा कि कुछ ही समय के उपरांत रोगी का मुख सूज जाता है और उससे लाला स्राव अविरत प्रवृत्त होने लग जाता है एवं यह स्राव-धीरे धीरे गाढ़ा होने लगता है और दाँत प्रायः सब हिल जाते हैं। पारदीय क्षार आमाशय में पहुँचने पर विशेष जटिल यौगिक के रूप में परिवर्तित होकर प्रथम अघुलन शील बनते हैं। इनमें मुख्यतः अल्ब्युमन सोडियं क्लोराइड ( साधारण लवण ) और क्लोरिन मिले रहते हैं। ये प्रारम्भ में अघुलन शील होते हैं किन्तु फिर अल्व्युमन या नमक जो आमाशय में रहता है उसके आधिक्य से घुलन शील होकर

शीघ्र शरीर में प्रवेश कर जाते है। सम्भवतः इसी लिये पारद प्रयोग के समय में वैद्य लोग नमक का परहेज कराते हैं। लघु अंत्र के ऊपरि भाग और ग्रहणी में खनिज पारद, कज्जली, रस पर्पटी, मुग्ध रस (Grey-powder) रस पुष्प (Calomel) के जाने से स्थानीय ग्रान्थिक उद्रेचन (Grandular-secretions) आँत्र गति (Peristalsis) बढ़ाते हैं। इस प्रभाव का फल यह होता है कि आंत्रिक द्रव इतनी शीघ्रता से नीचे की ओर गति करने लगते हैं कि जिससे साधारण पित्त जो स्वाभाविक दशा में शरीर में पुनः शोषित हो जाता है वह नहीं हो पाता और दस्त गहरा हरा (Dark-green) सा होने लगता है; इस लिये पारदीय क्षारों को रेचक मानते हैं। यह रेचक शक्ति क्षार विरेचनों के योग से अधिक हो जाती है। इस प्रभाव के लिये मेगनेसियं सल्फास कृष्णलवण मिश्रित पंचसकारादि योग व्यवहार किये जा सकते हैं। आजकल ब्लु पिल (इच्छा भेदी) केलोमल (रसपुष्प) आदि रात्रि में सेवन करा कर प्रातः काल क्षार विरेचन पिलाने की प्रथा प्रायः पाश्चात्य चिकित्सकों में प्रचलित है। ऐसा करने से मृदु-विरेचन हो जाया करता है। किसी शारीरिक क्षमता आदि के कारण रसपुष्प आदि लेने पर विरेचन न हो तो ये शारीरिक विकृति पैदा करते हैं। अतः रोगी की पारदीय क्षमता का पूर्ण विचार कर सावधानी से इसका प्रयोग करना चाहिये। पारद के यौगिक लघु अंत्र में होने वाली सड़ाइँध को भी दूर करते हैं। इस लिये रस चिकित्सक रसपर्पटी, ताम्रपर्पटी, पंचामृतपर्पटी, सुवर्णपर्पटी, आदि प्रयोग व्यवहार में लाते हैं। ऐसे प्रयोगों से फूले हुवे दस्त बन्द हो जाते हैं और पेट का

फूलना भी कम हो जाता है एवं रोगी के शरीर में शक्ति पैदा होती है। इन प्रयोगों के साथ नमक वाले भोजन बन्द कर देना अच्छा है।

यकृत पर प्रभाव—

आजतक मल के रंग को देखकर यह विश्वास किया जाता रहा है कि पारद के क्षार पित्त स्रावक हैं। किन्तु यह विश्वास भ्रमात्मक है। सम्भवतः रसकर्पूर का प्रभाव किसी अंश तक होता है परन्तु साधारणतया शरीर में पुनः प्रवेश होने वाले पित्त की गति अधोगामी हो जाने से पारद और रसपुष्प मल के साथ अधिक पित्त को निकालने में सहायक होते हैं और इनका प्रभाव पित्तस्रोत और पित्ताशय पर उत्तेजक होता है—इस लिये ये पित्त रेचक समझे जाते हैं।

रक्त पर प्रभाव—

रक्त के लाल कणों की वृद्धि करने के कारण पारद के यौगिक शक्तिप्रद ( Tonic ) माने जाते हैं। आयुर्वेद में रस सिन्दूर, स्वर्ण सिन्दूर, मल्ल सिन्दूर, ताल सिन्दूर, विष सिन्दूर, ताम्र सिन्दूर, शिला सिन्दूर, संग्रह सिन्दूर, चन्द्रोदयमकरध्वज, मकरध्वज, वृहच्चन्द्रोदयमकरध्वज, सिद्ध सूत, स्वल्पचन्द्रोदय मकरध्वज, आदि योग काम में लाते हैं और इनका बहुत उत्तम प्रभाव देखा जाता है। पारद के अतियोग से पांडुरोग होता है। पारदीय प्रयोग रक्त के धवल कणों की गति को मन्द करते हैं। यह प्रभाव पाचन शक्ति की विकृति होने के कारण होता है या उन्नति होने से

होते हैं इसका ठीक ठीक निर्णय नहीं हो सकता है।

वृक्क पर प्रभाव—

रसपुष्प या ब्लुपिल्ल ( इच्छा भेदी ) का प्रयोग करने से मूत्रल प्रभाव देखा जाता है। यह प्रभाव स्किल ( Squill) और डिजिटेलिस ( Digitalis ) के सहयोग से अधिक हो जाता है। वृक्क रोगों में सावधानी के साथ रस पुष्पादिक का प्रयोग करना चाहिये। हृदय दौर्बल्य के कारण यदि जलोदर रोग हो जावे तो उसमें इसका प्रयोग लाभकारक हो सकता है।

पारद का शरीर से बहिर्निर्गम ( Elimination )

पारद शरीर से मूत्र, पित्त, दूध, स्वेद, लाला द्वारा निकलता है। वृक्क रोग के होने से यह गति और भी मन्द हो जाती है। पारद का मल के साथ निकास कज्जली ( Sulphide) के रूप में होता है। यह शरीर के सब अवयवों में जमा पाया जाता है, विशेष कर यकृत और अस्थि के सुधांश भाग में पाया जाता है। लाला स्राव द्वारा निकलते समय मसूड़ों का शोथ हो जाता है और दाँत हिल जाते हैं। यह प्रभाव लाला स्रावोत्पादक कोषों पर होता है या उनके अन्दर आने वाली चेष्टोत्पादक नाड़ियों पर होता है।

फिरंग ( Syphilis ) के लिये पारद विशिष्ट औषधि मानी जाती है; विशेष कर प्राथमिक और माध्यमिक फिरंग में इसका लाभ प्रदर्शित होता है। संभवतः यह प्रभाव फिँरगोत्पादक कीटाणुओं के नाश करने की शक्ति के कारण होता है। फिरंगोत्पादक पराश्रयी कीटाणुओं को स्पिरोचेटापेलिडा ( Spirochoetapallide ) कहते हैं।

क्षमता ( Toleration )

आयु, स्त्री पुरुषों की भिन्न २ प्रकृति, स्वभाव आदि के कारण पारद के प्रभाव में अन्तर पड़ जाता है। यह नियम सा है कि युवा की अपेक्षा बालक और स्त्रियों की अपेक्षा पुरुष इसको भली भाँति सहन कर सकते हैं। वृक्क-रोग, गंडमाला, रक्तपित्त, शारदीयज्वर आदि से पीड़ित रोगी इसके प्रभाव से शीघ्र प्रभावित होते हैं। कुछ प्रकृति पर पारद का इतना शीघ्र विष प्रभाव हो जाता है कि एक मात्रा रसपुष्प की देने से लालास्राव प्रारम्भ हो जाता है। डाक्टर घोष का अनुभव है कि उन्हों ने एक रोगी को ३ ग्रेन (१॥ रत्ती) केलोमल केलोसिन्थ के सत के साथ मिलाकर दिया और उससे विरेचन भी हो गया किन्तु फिर भी रोगी के लाला स्राव आदि पारदीय विष प्रभाव उत्पन्न हो गये। लेखक का भी एक बार रसपुष्प देने का ऐसा ही कटु अनुभव है। स्त्रियों को गर्भ रहते पारदीय औषधियों का प्रयोग करने में कोई विशेष हानि नहीं है। भैषज्य रत्नावली का "गर्भविलास" रस उपयुक्त औषधि है।

तात्कालिक विष लक्षण (Acute Toxic-action )

साधारणतया पारद के प्रयोग से संखिया आदि ऊग्र विषों की भाँति तत्क्षण भयंकर विष प्रभाव नहीं देखा जाता; तथापि रसकर्पूरादि पारदीय क्षार यौगिक उग्र विष हैं। इनके प्रयोग से महास्रोत के अन्दर भयंकर प्रभाव होता है जिससे वमन, शूल, विरेचन, रक्तातिसार, मूर्च्छा और मृत्यु तक हो जाया करती है।

प्रतिविष ( Antidotes )

प्रारम्भ में सावधानी के साथ वमन कराना या स्टमक पम्प ( Stomach Pump ) से स्नेह पान कराने के उपरान्त प्रक्षालन करना स्नेहन द्रव दुग्ध अंडे की सफेदी ( अल्ब्युमन ) तैल आदि का खूब प्रयोग करे। बाद में अलकोहल और मोर्फाइन ( Morphine ) का उपयोग करें।

चिरकालिक विष प्रभाव ( Chronic Toxic action )

यह प्रभाव उन्हीं रोगियों पर प्राय: देखा जाता है जो या तो पारद का दुरुपयोग करते हैं या आकस्मिक घटना द्वारा पारद धीरे धीरे शरीर में प्रवेश होने दिया करते हैं। उदाहरण के लिए रसकर्पूर के व्यवसाई, पारद की खानों में काम करने वाले या आईनों पर क़लई चढ़ाने का व्यवसाय करने वाले लिखे जा सकते हैं। इसके विष का प्रथम लक्षण श्वास में दुर्गंध का आना और मसूड़ों में सूजन का उत्पन्न होना समझना चाहिये। इन लक्षणों के देखते ही पारदीय प्रयोग यदि सेवन कराया जा रहा हो तो तत्क्षण बन्द कर देना चाहिये। प्राथमिक लक्षणों के उपरान्त रोगी को मुख में धातु का सा अरुचिकर स्वाद अनुभव होने लगता है। मसूड़े ऐसे सूज जाते हैं कि थोड़े से स्पर्श से रक्तश्राव होने लगता है और दाँत हिल जाते हैं। मुख से लालास्राव प्रारम्भ हो जाता है और गले में कण्ठ शालूक और कण्ठ नाड़ी का शोथ हो जाता है। ज्योंही ये लक्षण अधिकाधिक बढ़ने लगते हैं त्यों ही जिह्वा पर चीरे पड़ने लगते हैं और वह सूज जाती है। कर्णमूल और हनुमूल ग्रन्थियां सूज जाती हैं, मसूड़ों में व्रण हो जाते हैं और धीरे धीरे लालास्राव गाढ़ा

और चिकना अविरत मुख से बहने लगता है। ज्वर होता है और रोगी बहुत क्षीण हो जाता है। यदि पारद की मात्रा बड़ी और चिरकाल तक सेवन की जावे तो उक्त लक्षण अधिक भयङ्कर हो जाते हैं। इसके साथ ही दाँत प्रायः गिर जाते हैं और सारे मुख में व्रणशोथ हो जाता है। हन्वस्थिका क्षय, शरीर शैथिल्य, पांडु आदि रोग हो जाते हैं और बार बार रक्तस्राव होने से रोगी की मृत्यु हो जाती है।

साधारणतया पारद के वाष्प से यदि शरीर लगातार सम्बन्धित रहता है तब एक विशेष प्रकार का शरीर में कंप होता है। यह प्रथम मुख मण्डल पर दिखाई देता है और धीरे धीरे हाथ और पैरों की ओर बढ़ता है। जिन मांसपेशियों पर इसका प्रभाव पड़ता है, वे अत्यन्त दुर्बल हो जाती हैं; साथ ही मानसिक दौर्बल्य और ज्ञानेन्द्रियों का क्षय होने लगता है। सामान्य वाताभिहत ( लक़वा ) और इसमें भेद यह है कि इसका कंप ऐच्छिक है। किसी कार्य की इच्छा करके मांसपेशियों की गति करते समय इसका प्रकोप अनुभव होने लगता है। पारद साधारण तापक्रम पर उड़ने लगता है। इसकी उड़नशीलता कितनी ही अल्प क्यों न हो बराबर शरीर पर प्रभावित होने से विष लक्षण उत्पन्न हो ही जाते हैं। इसकी शरीर में शोषण होने की गति अविरत प्रवृत्त रह सकती है इसलिये दर्पण आदि पर लगी पारदीय क़लई से रक्षित रहना चाहिये। समय समय पर ऐसी वाष्प से भी पारद विष का प्रभाव देखा गया है।

---

# पारद और उसके यौगिकों का औषध-विज्ञान

बाह्य प्रयोग

बाह्य शरीर पर पचन निवारक ( Antiseptic ) क्रिया के लिये रसकर्पूर और सायानाइड ( Cyanide ) के घोल व्यवहार किये जाते हैं। विशेष कर रसकर्पूर का घोल सँक्रमण नाशक ( Disinfectant ) कार्य के लिये और शस्त्र व प्रसव कर्म के निमित्त उपयोग किया जाता है। १ भाग रसकर्पूर १००० भाग शुद्ध जल में घोलकर शस्त्रागार, टेबल, मेज, कुर्सी, पट्टी, रुई आदि उपयोगी सामान, जिनमें संक्रमण की सम्भावना हैं, धोये जा सकते है। इसी घोल से सर्जन के हाथ और जिस स्थान पर या शरीर के अङ्ग विशेष पर शस्त्रकर्म किया जाय उसको तथा तौलिया आदि व्रणोपचार द्रव्यों को शुद्ध कर सकते हैं। १—१००००, भाग का घोल साधारणतया व्रण प्रक्षालन के लिये व्यवहार कर सकते हैं, किन्तु यदि व्रण दुर्गन्ध युक्त फिरङ्ग रोग सम्बन्धी हो तो पूर्वोक्त घोल (१—१००००) विशेष उपयोगी हो सकता है। गर्भाशय और योनिमार्ग के प्रक्षालन निमित्त १—भाग ५००० भाग जल में घोल कर साधारणतया काम में लाया जा सकता है। यदि इसको चिरकाल तक उपयोग करने की आवश्यकता हो तो १ भाग १०००० भाग जल में ही घुलाकर काम में लावे। प्रोफेसर लोकवुड घुलनशील आयोडाइड का उपयोग पसन्द करते हैं क्योंकि यह शरीर के एल्ब्युमन के साथ मिलता नहीं, इसलिये शरीर में शोषण होने का भय अल्प रहता है और रसकर्पूर के जैसा व्रण पर दुष्प्रभाव भी नहीं करता है।

पराश्रयी कृमिनाशक प्रभाव के लिये सिट्रिन ( Citrine ) और धवलनिक्षेप ( White precipitate ) के लेप या रस कर्पूर का घोल ( १-२ ग्रेन १ औन्स जल ) व्यवहार किये जाते हैं। दद्रु, पामा, विचर्चिका आदि चर्म रोगों में भी इसका उपयोग किया जा सकता है। भयंकर पामा, कन्डू की खाज दूर करने के लिये ब्लु आइन्टमेन्ट—केलोमल आइन्टमेन्ट ( १ ड्राम रसकर्पूर, वेसलीन १ औन्स ) ब्लेकवाश, येलोवाश के प्रयोग से बहुत लाभ होता है। धवल निक्षेप का पूरा शुद्ध नाम ( Mercuric Ammonium chloride मर्क्युरिक अमोनियं क्लोराइड ) है। पारद के अनेक लेप उत्तेजक और शोषक हैं, इस का प्रयोग गंडमाला, गलगंड, अर्बुद, अस्थि का अर्बुद, चिरकालिक सन्धिशोथ, आदि में किया जाता है।

अङ्क्वेन्टं हाइड्रार्जिरं आयोडाइडं–रूब्रम् (लाल मरहम) गलगंड की उत्तम औषध है। इसको लगा कर आँच के पास बैठने से अधिक लाभ होता है। आंखों के विशेष रोगों में केलोमल का अंजन विशेष लाभ कारक माना जाता है।

शोथहर प्रयोग के लिये हलका सिट्रिन आइन्टमेन्ट ग्रन्थियों पर लगाकर प्लास्टर लगा देने से वे शीघ्र फट जाती हैं। अनेक प्रकार के स्तनविद्रधि आदि शोथों में ओलिएट हाइड्रार्जिरि का द्रव ५% फीसदी मोर्फाइन ( १—६० ) मिलाकर लगाने से अधिक लाभ करता है।

दाहक प्रभाव के लिये मर्क्युरिक नाइट्रेट घोल कर प्रयोग किया जाता है।

विशिष्ट प्रभाव के लिये मर्क्युरियल लेप ब्लेकवाश, येलो-

वाश प्रतिदिन फिरंग आदि के व्रणों के धोने के लिये उपयुक्त औषधियां हैं। जिन व्रणों में फिरंग के उपद्रव का सन्देह हो उनको रसकर्पूर के (१—५००) घोल से धो देना अच्छा है। रिंगर के मतानुसार सायानाइड आफ़-मर्करी का घोल (५ से १५ ग्रेन जल १ औन्स ) फिरंग के लिङ्गव्रण, कंठव्रण, जिह्वाव्रण, गुदव्रण, धोने के लिये बहुत उत्तम है। इसके अतिरिक्त फिरंग जन्य सब प्रकार के कंडु में यह लाभ करता है। वाह्य प्रभाव का उत्तम फल प्रदर्शित करने के लिये पारदीय औषधियों का आन्तरिक प्रयोग साथ २ प्रारम्भ रखना चाहिये। केलोमल का सूक्ष्म चूर्ण फिरंग जन्य नेत्ररोगों में व अन्य आँखों की बीमारियों में लगाया जाता है। इसके लगाते समय पोटाशियं आयोडाइड का प्रयोग पीने की दवाइयों में नहीं करना चाहिये। अन्यथा आंसुओं की ग्रन्थियों के उद्रेजन द्वारा वहिर्निर्गम होते समय केलोमल के साथ मिलकर आयोडाइड ऑफ मर्करी बन जावेगा, जिसके प्रभाव से आँखों का भयंकर शोथ हो जाना संभव है।

आभ्यन्तरिक प्रयोग—महास्रोत

फिरंगज स्थानीय मुखव्रण रसकर्पूर के घोल से धोने से शीघ्र भर जाते हैं। इस काम के लिये रसकर्पूर ४ ग्रेन, तनु-हाइड्रोक्लोरिक अम्ल १० विन्दु, जल १० औंस का घोल अच्छा है। बच्चों के वमन, जो प्रायः दूध पिलाने के उपरान्त तत्क्षण या दो चार घंटे के उपरान्त हो जाया करते हैं, वे मुग्धरस (ग्रेपाउडर) १/१२ ग्रेन से १/३ ग्रेन की मात्रा दो तीन घण्टे के अन्तराल से देने पर रुक जाते हैं।

बच्चों के फ़टे हुए हरे, सफेद, भूरे, मटियाले, चिकने

दस्त अल्पमात्रा में रसपुष्प ( केलोमल ) और मुग्धरस (ग्रे पाउडर) के प्रयोग से मिट जाते हैं। शिशु विशूचिका के वमन विरेचन प्रति घण्टा के अन्तराल से मुग्धरस १/६ ग्रेन की मात्रा देने से बन्द हो जाते हैं। युवा पुरुषों की विशूचिका में भी रसपुष्प की २ से ३ ग्रेन की मात्रा अनेक बार देने से लाभ होता है। इसके साथ विस्मिथ और कपूर मिलाकर प्रयोग करना और भी अधिक लाभ कारक है। २० से ३० ग्रेन की बड़ी मात्रा देना विशूचिका रोग में व्यर्थ है। कण्ठ क्षत ( Quinsy ) और रक्त ज्वर ( Scarlatina ) जिसमें श्वास लेने में कष्ट होना अवश्यम्भावी है उसमें रिंगर का परामर्श है कि मुग्धरस १/३ ग्रेन प्रति घण्टा के अन्तराल से दिया जावे। कष्टप्रद हिक्का रोग में अल्प मात्रा से रसपुष्प और ब्लु-पिल के प्रयोग से लाभ होता है। यदि रसपुष्प विरेचन के लिये दिया जावे तो अधिक उपयोगी होता है किन्तु अफीमचियों को यह लाभ नहीं करता, इसलिये अफीम के अभ्यास वाले को या अफीम मिश्रित औषधियों के सेवन कराते समय इसका प्रयोग नहीं करना चाहिये क्योंकि यह शरीर में शोषित होकर विष प्रभाव कर सकता है। किसी भी दशा में रसपुष्प का प्रयोग कियां जावे तो उसके अन्त में क्षारीय रेचन प्रयोग करना अच्छा है। पारदीय विरेचक औषधियां प्रतिदिन नहीं देना चाहिये। प्रतिदिन के प्रयोग से इनका प्रभाव न्यून हो जाता है और शरीर में संग्रहीत होने का भय रहता है। कभी कभी ऐसा करने से भयङ्कर आंत्रिक कष्ट हो जाता है। युवा पुरुष को पानी से पतले दस्तों में या प्रवाहिका की दशा में रसकर्पूर १/१०० ग्रेन की मात्रा में प्रति घराटा या दो घण्टा के अन्तराल से देना लाभ कारक है।

आंत्रिक क्षत रोग में सहन करने योग्य मात्रा में रसकर्पूर का प्रयोग बहुत लाभ करता है। अनेक प्रारम्भिक रोगों में जब जीभ बहुत मैली होती है उस समय अल्प मात्रा में विरेचक रूप से रसपुष्प या मुग्ध रस प्रयोग करने से जिह्वा साफ हो जाती है।

यकृत सम्बन्धी पैत्तिक विकृति में रात्रि में रसपुष्प या ब्लु-पिल देकर प्रातःकाल सनाय के रेचक यौगिक सिडलिज पाउडर ( Seidlitz powder ) या यष्ठ्यादि चूर्ण (Liquorice powder ) *देने से अच्छा लाभ होता है। शरीर के अन्तराल में जब शोथ के रोग होजाते हैं तब पारदीय यौगिकों का प्रयोग करने की बहुत से लेखक राय देते हैं। अमेरिका के चिकित्सक हृदयावरण के शोथ में विशेष कर प्रयोग करते हैं।

जलोदरादि उदर रोगों में दिन में अनेक बार रसपुष्प देने से हृदय सम्बन्धी जलोदर में विशेषतः मूत्रल प्रभाव करता है। यदि रसपुष्प डिजिटेलिस (Digitalis) और स्किल (Squill) के साथ मिला कर दिया जावे तो यह प्रभाव अधिक होजाता है। यकृत विकार जन्य जलोदर में अस्थायी लाभ करता है। वृक्कविकारजन्य जलोदर मे इसका प्रयोग नहीं करना चाहिये। वृक्क के विकारों में पारद घटित औषधियाँ सावधानी से प्रयोग करना चाहिये, इस बात का उल्लेख ऊपर में किया जा चुका है।

---

* सनाय ५ तोला, मुलेठी का चूर्ण ५ तोला, सोंफ का चूर्ण २॥ तोला, शुद्ध गंधक २॥ तोला, चीनी १५ तोला मिला कर चूर्ण बना ले।

फिरङ्ग

पारद फिरङ्ग विष के लिये प्रतिविष है। प्राथमिक और माध्यमिक फिरङ्ग के विकारों में इसका प्रभाव शीघ्र देखा जाता है। अन्तिम तृतीयक अवस्था में कैसा प्रभाव करता है इस विषय में अनेक मतभेद हैं। फिरंगज लिङ्गव्रणों पर स्थानीय और आभ्यन्तरीय पारदीय औषधों का प्रयोग व्रणनाश होने तक करते रहना चाहिये। केवल यह ध्यान में रहे कि पारदीय विषलक्षण उत्पन्न न होने पावें। फिरंग रोग में रसपुष्प, मुग्धरस, ब्लुपिल, प्लम्मर्सपिल (Plummer's pill) आदि औषधियां मसूड़ों के फूलने तक या लालास्राव का कष्ट प्रारम्भ होने पर्य्यन्त सततः सेवन कराते रहना चाहिये। उक्त लक्षण उत्पन्न होने के आसार नज़र आते ही तत्क्षण कुछ समय के लिये औषधि प्रयोग बन्द कर देना आवश्यक है। इस दशा में मुग्धरस १ रत्ती; रसपुष्प १/३ रत्ती; अहिफेन १/८ रत्ती मिलाकर प्लम्मर्सपिल दो रत्ती की मात्रा में व्यवहार की जाती है।

आन्तरिक प्रयोग के अतिरिक्त नीचे लिखे प्रयोगों से भी फिरङ्ग के उपद्रव शान्त किये जा सकते हैं। यद्यपि फिरंग की तृतीयावस्था में पारदीय प्रयोग करने का परामर्ष चिकित्सक लोग नहीं देते हैं तथापि डाक्टर घोष पोटासियंआयोडाइड के साथ प्रयोग करके अनेक बार उत्तम लाभ का अनुभव कर चुके हैं। डाक्टर कैयीज (Keyes) का मत है कि अल्पमात्रा से लगातार २ वर्ष तक पारदीय यौगिक खिलाने से फिरंग रोग का बिष शरीर में सदा के लिये नष्ट किया जा सकता है। इस कार्य के लिये अब तक ग्रीन आयोडाइड (Green Iodide)

प्रयोग करने की प्रथा चली आती है। किन्तु इसका प्रभाव एकसा नहीं होता, इसलिये कम पसन्द किया जाता है। मुग्धरस ( Grey Powder ) पारिवारिक ( Congenital ) फिरंग के उपद्रवों के लिये उत्तम औषधि है। साधारणतया ६ मास के शिशु को १/४ रत्ती की मात्रा में तीन दिन लगातार देकर फिर रात्रि में एक मात्रा तब तक बराबर दी जावे जबतक कोई विषलक्षण प्रतीत न हों। पारद फिरंगोत्पादक जीवाणु (Spirochaeta of schondinn) को नाश करता है। मेचनीकाफ ( Metchnikoff ) ने परीक्षा करके देखा है कि फिरंगविष यदि बन्दर के शरीर में या मनुष्य के शरीर में प्रवेश कराकर घंटे दो घंटे के बाद इंजेक्शन करने के स्थान पर पारद के लेप मसल दिये जावें तो फिरंग का कोई उपद्रव नहीं पैदा होता। इस कार्य के लिये मेचनीकाफ़ नीचे लिखा यौगिक व्यवहार करने का परामर्ष देते हैं।

| | |
|---|---|
| हाइड्रार्जिरि अमोनियेट | २५ ग्रेन |
| ,, सबक्लोर | २५ ,, |
| ,, सालिसिल आर्सेनेटिस | २५ ,, |
| लेनोलिन | आवश्यकतानुसार मिलावे |

जिससे मरहम सा बन जावे।

स्त्री प्रसंग करने के ३-४ मिनट के बाद इसको मलना चाहिये। डाक्टर, नर्स और चिकित्सा शास्त्र के विद्यार्थियों को यह प्रयोग तय्यार रखना चाहिये और फिरंग रोगियों के उपचार अन्य क्षत के सन्देह होते ही इसका उपयोग करना आवश्यक है।

## शरीर में पारद प्रविष्ट करने की विधियाँ

मुख—के द्वारा ब्लु-पिल, केलोमल ( रसपुष्प ) ग्रे-पाउडर ( मुग्धरस ) करोसिव सबूलिमेट ( रसकर्पूर ) आदि औषधियों को प्रयोग करते हैं। शरीर में इन औषधियों का शोषण श्लेष्मधरा कला द्वारा होता है। यह कला मुख से लगाकर गुदा पर्यन्त सारे महास्रोत में आवृत रहती है।

गुदा—पारद की गुदवर्ति ( Mercurial Suppository' ) फिरङ्ग जन्य गुदा के विकार में गुदा के अन्दर प्रवेश की जाती है।

नस्य—( Inhalation ) का प्रयोग कभी कभी फिरङ्गजन्य नासा के विकारों में उपयोगी होता है।

धूम्रीकरण—( Fumigation ) उड़नशील रसपुष्प को इस प्रकार से शरीर में प्रवेश करने के लिये व्यवहार करते हैं। पामा आदि चर्म रोगों में गन्धक को भी सारे शरीर में धूम्रद्वारा पहुँचाया जाता है। गन्धक और पारद को शरीर में पहुँचाने के लिये अथवा शरीर के किसी अङ्ग विशेष पर प्रभाव पैदा करने के लिये यह व्यवस्था की जाती है। जब पारद का धूम्र दिया जाता है तब उसके साथ ही जल-वाष्प से भी स्वेद कराया जाता है या जाबारेन्डी ( Jaborandi ) औषधरूप से पसीना लाने के लिये दी जाती है। ऐसा करने से प्रभाव अच्छा होता है। कभी कभी धूम्रीकरण से अत्यन्त दुर्बलता और अवसन्नता प्रतीत होती है, किन्तु चिकित्सकों का अनुभव है कि इस विधि से शरीर में पाचन और रेचन क्रिया की विकृति नहीं होती और रोगी को लाभ हो जाता है। बहुत से रोगी मुख से पारदीय यौगिक व्यवहार करने पर भी अच्छे

नहीं होते। वे धूम्रीकरण और लेपन के पारदीय यौगिक से अच्छे हो जाया करते हैं। धूम्रीकरण सर्वाङ्ग या एकाङ्ग पर प्रभाव पैदा करने के लिये व्यवहार किया जा सकता है।

लेपन ( Unction )

शरीर के किसी अङ्ग विशेष पर ब्लु-आइन्टमेन्ट, लिनिमेन्ट या पारद के ओलियेट रगड़ने से पारद रक्त के अन्दर प्रवेश कर जाता है। इस कार्य के लिये जंघा का भीतरी भाग और हाथ की कक्षा ( axilla ) अधिकतर उपयोगी स्थान है। यह विधि बच्चों की चिकित्सा के लिये विशेष रूप से काम में लाई जाती है। २० से ६० ग्रेन ब्लु-आइन्टमेंट प्रति रात्रि में या एक दिन के अन्तराल से व्यवहार किया जा सकता है। जिस स्थान पर यह लेप मला जावे उसे बदलते रहना चाहिये अन्यथा स्थानीय दाहादिक उपद्रव हो जाने की सम्भावना है। जर्मन आइन्टमेन्ट ( १ भाग पारद ३ भाग वेसलीन ) बी० पी० के यौगिक की अपेक्षा अच्छा है। फिरंग रोग की चिकित्सा में विशेष लाभ नियमित जीवन और उत्तम जलवायु वाले स्वास्थ्य कर स्थान में रहने से शीघ्र होता है। शरीर के प्लोषित या धृष्ट स्थान पर अथवा व्रण पर पारदीय लेप, घोल और रसपुष्प के उपयोग से पारद शरीर में शोषित होकर प्रभाव करता है। शरीर की भीतरी त्वचा अथवा मांस के माध्यम द्वारा पारद प्रवेश करने की विधि ब्रिटिश सेना और अन्य देशों में बहुतायत से प्रचलित है। इस कार्य के लिये यदि घुलनशील पारदीय क्षारों के यौगिक लिये जायँ तो प्रति दिन इनजेक्शन करना चाहिये और केवल पारद या उनके घुलनशील क्षार लिए जायँ तो साप्ताहिक इनजेक्शन करना

आवश्यक है। आजकल घुलनशील क्षार-यौगिकों में रसकर्पूर १/३ ग्रेन १७ विन्दु स्रुत जल में घुलाकर उसमें थोड़ा सा सोडियम् क्लोराइड ( खाने का नमक ) १/८ ग्रेन मिलाकर प्रयोग किया जाता है या बाइनायोडाइड ( Biniodide ) १/३ ग्रेन की मात्रा में प्रयुक्त हो सकता है। अघुलनशील पारदीय क्षारों में रसपुष्प ( Calomel ) सब से अधिक शक्तिशाली और निःसन्देह अधिक प्रभाव कारक है। रसपुष्प १ ग्रेन, सन्तप्त जेतून का तैल ( Sterilized Olive oil ) १७ विन्दु में मिलाकर सप्ताह में एक बार इनजेक्शन करना चाहिये। जेतून के तैल के अभाव में वेसलीन ( Vaseline ) काम में लाया जा सकता है। इसके प्रयोग से कभी कभी बहुत कष्ट होता है इसलिये नीचे लिखा यौगिक अधिक उपयोगी समझा जाता है। इसे ग्रे आइल ( Grey oil ) कहते हैं।

| | |
|---|---|
| हाइड्रार्जिरं | १ औंस |
| एडेप्सलेनी एनहाइड | ४ ड्राम |
| लिक्विड पेराफिन | १० ड्राम |
| ( कर्बोलाइज्ड २% ) | |

इस यौगिक का सप्ताह में १० बिन्दु इनजेक्शन करने का व्यवहार है। अनेक विद्वानों ने इसके प्रयोग करने की सम्मति दी है। सर जे० हचिन्सन ( Sir. J. Hutchinson ) इसका मांसमाध्यम इनजेक्शन ( Intramuscular injection ) करने का विरोध करते हैं। उनकी राय है कि यह पारद का अघुलनशील क्षारीय योग है। इसके अघुलनशील पारदीय क्षार का शरीर में शोषण होने में सन्देह है, अतः यह शरीर में संग्रह होकर पारदीय विष का प्रभाव पैदा हो

जाने से रोगी मरते हुए देखे गये हैं। शिरामाध्यम इनजेक्शन (Intravenous injection) कोहनी के नीचे की प्रधान शिरा में लेन (Lane) नामक विद्वान ने सफलता पूर्वक २० विन्दु फीसदी साइनाइड आफ़-मर्करी (Cyanide of mercury) का घोल इनजेक्शन द्वारा प्रवेश किया है।

पारद स्नान (Bath)

हेनरी ली (Henry Lee) का यन्त्र इस प्रकार की चिकित्सा के लिये उपयुक्त है। इस यन्त्र में एक स्पिरिट लैंप लोह जाली से चारों तरफ मढ़ा रहता है। जाली के ऊपरिभाग में चीनी की तश्तरी लगी रहती है उसमें एक औंस के करीब जल भर दिया जाता है और लैंप जला दिया जाता है। जब पानी उबलने लगता है तब उसमें २० से ३० ग्रेन के लगभग उड़ाया हुआ रसपुष्प (Calomel) डाल दिया जाता है और इसको रोगी के पलँग या कुरसी के नीचे रख कर उस पर नग्न रोगी रबड़ के क्लोक (Cloak) नामक चोंगे से कण्ठ पर्यन्त इस प्रकार ढक कर बैठा दिया जाता है कि जिससे यह अङ्ग से चिपटे नहीं और समस्त शरीर ढक दे। बीच बीच में क्लोक उठाकर वाष्प को मुख तक आने का आवश्यकतानुसार प्रयत्न भी करते रहते हैं। यह क्रिया १५ मिनट तक की जाती है और चिकित्सक पूर्णरूप से देख रेख करता है अन्यथा रोगी के मूर्च्छित होने का भय रहता है। इस क्रिया के समाप्त होने पर क्लोक सहित रोगी को सावधानी के साथ उठाकर लिटा देते हैं और क्लोक हटाकर शरीर पोंछ कर साफ़ वस्त्र पहना दिये जाते हैं।

सावधानी

रोगी की पाचन क्रिया शुद्ध न हो तो मुख द्वारा पारदीय यौगिक नहीं सेवन कराने चाहिये। दुर्बल, पांडुरोगी, कंठमालावाला और वृक्क-रोगियों को पारद कम माफ़िक आता है। शरीर के किसी अधिक लम्बे चौडे भाग पर पारद लगाने से वह शोषण होकर विष प्रभाव कर सकता है, अतः जहाँ तक सम्भव हो थोड़े से स्थान में ही पारदीय लेप लगाने की व्यवस्था करे। योनि और गर्भाशय में पारदीय घन-घोलों ( Concentrated solutions ) का इनजेक्शन न करे। जब चिरकाल तक पारदीय यौगिक देने की आवश्यकता हो तब रोगी को नीचे लिखे पथ्य रखने के लिये अवश्य सावधान करदे:—

(१) फल, हरे शाक, काफी ( Coffee ) और मृदुविरेचक ( Aperients ) आदि का उपयोग अत्यन्त अल्प करे।

(२) मद्य, आसव, अरिष्ट आदि उत्तेजक द्रव्य जहाँ तक सम्भव हो छोड़ दें।

(२) तमाखू, सिगरेट, सिगार आदि का पीना एक दम बन्द कर दे।

(४) प्रायः उष्ण वस्त्र पहने और शीत से बचा रहे। ( घोष की मेटेरिया मेडिका और लाडर ब्रन्टन का फार्माकोपिया और थेराप्युटिक्स )।

(५) पारद का सेवन करने वाला पेठा, ककड़ी, करेला, तरबूज, कुसुंभ, कर्कोटी का शाक, केला, मकोय का शाक, कुलथी, तिल, अलसी का तेल, उड़द, कबूतर का मांस,

सिरका, दही, भात, बेर, नारियल, आम, राई, स्त्री प्रसंग, रात का जगना आदि से बचा रहे।

## पाश्चात्य चिकित्सानुसार पारद के कुछ योग

निर्णीत यौगिक (Official Preparations)

(१) इंप्लास्ट्रं हाईड्रार्जिरी (Emplastrum Hydrargyri)

| | |
|---|---|
| पारद ३ औंस | mercury 3 ozs. |
| जैतून का तैल ५६ ग्रेन | Olive Oil 56 grs. |
| शुद्ध गंधक ८ ग्रेन | Sublimed Sulphur 8 grs. |
| सीसक प्लास्टर ६ औंस | Lead Plaster 6 ozs. |

सब चीज मिलाकर प्लास्टर (पलस्तर) बनाले।

(२) इंप्लास्ट्रं अमोनियेसि कम हाईड्रार्जिरो (Emplastrum Ammoniaci cum Hydrargyro.)

| | |
|---|---|
| अमोनियेकम् १२ औंस | Ammoniacum 12 ozs. |
| पारद ३ औंस | Mercury 3 ozs. |
| जैतून का तैल ५६ ग्रेन | Olive Oil 56 grs. |
| शुद्ध गंधक ८ ग्रेन | Sublimed Sulphur 8 grs. |

सब मिलाकर प्लास्टर (पलस्तर) बनाले।

(३) हाइड्राजिरं कम् क्रीटा ( ग्रे-पाउडर ) मुग्धरस (Hydrargyrum cum, creta grey powder)

| | |
|---|---|
| पारद १ भाग | mercury. 1 |
| विशुद्ध चाक मिट्टी २ भाग | Chalk. 2 |

दोनों मिलाकर घोटे। यह हलका सा भूरेरंगका चूर्ण बन जाता है। मात्रा ३ से ५ ग्रेन। इसमें मर्क्युरिक ऑक्साइड की

अशुद्धि पाई जाती है। यह रसायन चूर्ण ( Alterative ) है। इसका उपयोग बच्चों के अतिसार; पीले हरे या मृत्तिका के रंग वाले दुर्गंध युक्त दस्तों में होता है। यह दही के जैसे फटे दस्त, कामला, मन्दाग्नि और कंठशालूक आदि में भी लाभ कारक है। इसकी मात्रा १/४ से १/२ ग्रेन तक दिन में ३–४ बार दे। यही मात्रा एक वर्ष की आयु के बालक को दी जासकती है।

(४) लिनिमेन्टं हाइड्रार्जिरी (Linimentum Hydrargyri.)

| | |
|---|---|
| पारद का मलहर १ भाग | Ointment of mercury 1 |
| अमोनिया का घन विलयन १/३ भाग | Strong solution of Ammonia $\frac{1}{3}$ |
| लिनिमेंट आफ़ केम्फर १ १/२ भाग | Liniment of Camphor $1\frac{1}{2}$; |

सब मिलाकर मालिश करने योग्य बना ले।

इसके मर्दन से पुरानी संधि-वृद्धि ( Enlargment of joints) में लाभ होता है। यह उत्तेजक और शोषक ( Absorbent ) है। कपड़े पर लगा कर कक्षा में लगाने से लालास्राव उत्पन्न करता है, प्लास्टर और मलहर की अपेक्षा अधिक ज्वाला-उत्पादक है।

(५) पारद वटी ( ब्लूपिल ) (Pilula Hydrargyri, Blue pill )

| | | | |
|---|---|---|---|
| पारद | २ ओंस | Mercury | 2 ozs. |
| गुलकन्द | ३ ,, | Confection of Roses | 3 ozs. |
| मुलेठी का चूर्ण | १ ,, | Liquorice Root powder | 1 ozs. |

मिलाकर ४ से ८ ग्रेन तक की गोली बना ले। यह रसायन और मृदु विरेचक है। पित्ताधिक्य में इसकी पांच ग्रेन की मात्रा

रात्रि में देकर प्रातः काल क्षार विरेचन देना लाभकारक है। यदि पारद का शीघ्र प्रभाव उत्पन्न करना हो तो ५ ग्रेन, १/२ ग्रेन अफीम के साथ मिलाकर प्रातःकाल दे और ५ से १० ग्रेन, १/२ ग्रेन अफीम के साथ सायंकाल दे। ठीक इसी प्रकार का उपयोग रसशेखर में भी लिखा है।

(६) अंगवेन्टं हाइड्रार्जिरी ( Unguentum Hydrargyri )
( ब्लू आइटमेंट—Blue ointment )

| | | | |
|---|---|---|---|
| पारद | १ पाउन्ड | Mercury | 1 lb. |
| शूकर वसा | १ ,, | Lard | 1 ,, |
| प्रीपेयर्ड स्यूट | १ ओंस | Prepared suet | 1 ozs. |

मिलाकर लेप बना ले। इसका प्रयोग पारद का विशेष प्रभाव उत्पन्न करने के लिये किया जाता है। इसको कक्षा या उरु के अन्तराल में मर्दन करने से शीघ्र लाभ प्रतीत होता है। रोगी को स्वयं नहीं मलना चाहिये, क्योंकि हथेली के द्वारा भी पारद का शरीर में प्रवेश होने से सहसा शरीर में अधिक पारद प्रवेश कर सकता है। इस लिये दूसरा व्यक्ति मर्दन करे और वह भी अपने हाथों की रक्षा के लिये किसी चर्म के द्वारा मालिश करे। पारिवारिक उपदंश वाले बच्चों की नाभि पर १/२ से १ ड्राम लेप को फलालेन के कपड़े पर लगाकर बांधना अच्छा है। यह चर्म के अथवा जननेन्द्रि के रोगों में भी व्यवहार किया जाता है।

(७) अङ्गवेन्टं हाईड्रार्जिरी कम्पोजिटम् (Unguentum Hydrargyri Compositum)

| | | | |
|---|---|---|---|
| पारद का मलहर | १० औन्स | Mercury ointment | 10 Ozs |
| पीला मोम | ६ ,, | Yellow bees wax | 6 ,, |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| जैतून का तैल | ६ | ,, | Olive Oil | 6 | ,, |
| कपूर | ३ | ,, | Camphor | 3 | ,, |

सब को उत्तमतया मिलाकर मलहर (मल्हम) बनाले।

यह शोथ के शमन होने पर भी जहाँ स्थानीय कठोरता रह जाती है उसको दूर करने के लिये मर्दनार्थ काम में लाया जाता है। इसको लगाने के बाद खूब कसकर दबाव देने योग्य बन्धन बाँधना चाहिये। गण्डमाला, गलगण्ड आदि में भी इसके लगाने से लाभ होता है।

## अनिर्णीत यौगिक (Non official Preparations)

(१) लेनोलीमं हाइड्रार्जिरी ( Lanolimum Hydrargyri )

| | | | |
|---|---|---|---|
| पारद | १०० | Mercury | 100 |
| लेनोलीन | २०० | Lanoline | 200 |
| पारदीय मलहर | ५ | Mercurial ointment | 5 |
| मटनस्यूट | ५० | Mutton Suet | 50 |

सब मिलाकर मलहर बनाले। फिरङ्ग के रोगों में शरीर पर मलने से अत्यन्त शीघ्र अन्दर प्रवेश करता है।

(२) ओलियं सिनेरियं ( ग्रे आइल Oleum Cinereum. )

| | | | |
|---|---|---|---|
| पारद | ३१ | Mercury | 31 |
| पारदीय मलहर | २ | Mercurial ointment | 2 |
| वेसलीन | ५६ | Vaseline | 59 |

इसे मिलाकर चर्म के द्वारा फिरङ्ग में इनजेक्शन करते हैं। यह प्रयोग सावधानी से वर्तना चाहिये, इसके प्रयोग में खतरा है।

(३) मर्क्युरी प्लास्टर मुल (Mercury Plaster Mull)

इसमें पारद् १ ग्रेन प्रति घन इञ्च पर रहता है। शेष प्लास्टर के समान समझे।

(४) सपोजिटेरिया हाइड्रार्जिरी (Suppositoria Hydrargyri)

प्रति सपोजिटरी में ५ ग्रेन पारद् का मरहम रहता है। यह पाचन क्रिया के ऊपर किसी प्रकार का प्रभाव किये बिना ही सारे शरीर पर असर करती है। इसको गुद्वर्ति के समान ही प्रयोग करना उचित है।

(५) हिर्गोल (Hyrgol, Hydrargyrum Collaidale)

यह जल में विलयनशील है और इसमें २० फीसदी के लगभग पारद् रहता है। इसका १० फीसदी का लेप लाभकारक है।

(६) मर्क्कुरियल (Mercuriol)

यह पारद्, एल्युमिनियं और मेगनेसियं का मिश्रण है, और चूर्ण के रूप में बनता है। इसमें ४० फीसदी पारद् रहता है। यह उष्णता तथा आर्द्रता पर उड़नशील है। फिरंग रोगों में चर्म पर यह लगाया जाता है।

(७) मर्क्युरोल (Mercurol)

यह पारद् और न्यूक्लियन ( Nuclein ) का यौगिक है इन्जेक्शन के लिए व्यवहार किया जाता है। पूयमेह ( Gonorrhoea ) में लाभ करता है।

(८) अंगुवेन्टं हाईड्रार्जिरी मीटियस (Unguentum mitius Hydrargyri mitius)

पारद का लेप १ Ung. Hydrary 1
शूकरवसा २ Lard 2

मिलाकर मरहम का प्रयोग करे। यह पराश्रयी जीवाणु नाशन के लिए उत्तम है।

उपरोक्त प्रयोगों के अतिरिक्त नीचे लिखे पारद के प्रसिद्ध प्रयोग हैं और उनके निर्णीत और अनिर्णीत शतशः प्रयोग हैं। पाठक यदि इस विषय का विशेष ज्ञान प्राप्त करना चाहें तो घोष की मेटेरिया मेडिका तथा टी लाडर ब्रन्टन का फार्मकोलोजी थेराप्युटिक्स और मेटेरिया मेडिका नामक बृहद् ग्रन्थ देखें।

(१) हाईड्रार्जिरी आयो डाइडम रुब्रम् (Hydrargyri Iodidum Rubrum)

(मर्क्युरिक आयोडाइड—Mercuric Iodide)

इसे आयोडाइड आफ़ मर्करी भी कहते हैं। यह रवेदार हिंगुल का सा लाल चूर्ण मर्क्युरिक क्लोराइड और पोटासियं आयोडाइड के रासायनिक संयोग से बनता है। यह जल में विलयनशील नहीं है पर ईथर और पोटासियं आयोडाइड के विलयन में शीघ्र घुल जाता है।

प्रभाव—संक्रमनिवारक, बदबू दूर करने वाला, छाला उठाने वाला, ज्वालोत्पादक, रसायन, अधिक मात्रा में ज्वालाकारक विष है।

मात्रा—१/३२ व १/१६ ग्रेन गोली के रूप में। गोली मिल्क शुगर और ग्लुकोज़ के संयोग से बनाई जाती है। अथवा पोटासियं आयोडाइड के मिक्श्चर में दिया जाता है।

(२) हाईड्रार्जिरी ओलीएटम् (Hydrargyri Oleatum)

(मर्क्युरिक ओलिएट—Mercuric Oleate)

यह हलका सा भूरे वर्ण का चूर्ण मर्क्युरिक क्लोराइड और सोडियं ओलियेट के रासायनिक संयोग से तय्यार किया जाता है। इसका प्रभाव लिनिमेन्ट या मरहम जैसा होता है किन्तु यह शरीर में अधिक शीघ्रता से प्रवेश करता है।

(३) हाईड्रार्जिरी ओक्साइडं फ्लेवम् (Hydrargyri oxidum Flavum)

(येलो मर्क्युरिक ओक्साइड (yellow mercuric oxide *Hgo.*)

यह रवा रहित चूर्ण मर्क्युरिक क्लोराइड और सोडियं हाइड्रोक्साइड के रासायनिक योग से प्राप्त किया जाता है। यह जल में विलयनशील नहीं है। खाने की दवा में इसका प्रयोग नहीं किया जाता। यह अञ्जन के लिए मरहम के रूप में प्रयोग किया जाता है। इसका एकही प्रसिद्ध प्रयोग है "अंगवेन्टं हाइड्रार्जिरी ओक्साइडीफ्लेवी" ( Unguentum Hydrargyri oxidi flavi. ) यह पराश्रयी जीवाणु नाशक और रसायन है। जब आखों के पलक में कंडू आदि होती है तब उसके दूर करने के लिए इसका प्रयोग किया जाता है

(४) हाइड्रार्जिरी आक्साइडम् रुब्रम् Hydrargyri oxidum Rubrum)

(रेड मर्क्युरिक ओक्साइड Red Mercuric oxide *Hgo.*)

नारङ्गी का सा लाल चूर्ण मर्क्युरिक नाइट्रेट की एसिड वाष्प उड़ने तक तपाने से प्राप्त होता है। यह जल में विलयनशील नहीं है। इसका प्रयोग खाने की दवाओं में नहीं किया

जाता। यह भी पूर्ववत् लेप ही के प्रयोगों में व्यवहार होता है।

(५) हाइड्रार्जिरी परक्लोराइडम् (Hydrargyri Perchloridum)
(मर्क्युरिक क्लोराइड Mercuric Chloride. $Hgcl_2$)

नव्य रसकपूर

इसे परक्लोराइड आफ़ मर्करी और करोसिव सब्लिमेट भी कहते हैं। यह लवण मर्क्युरिक सफेद (कज्जली) सोडियं क्लोराइड (खाने का नमक) अल्पकृष्ण मेंगनीज का आक्साइड, अयस्कांति का भस्म, मिलाकर उड़ाके प्राप्त करते हैं।

स्वभाव—यह गुरु, वर्णरहित, श्वेत, सुई के से रवे वाला होता है। यह १ भाग ६ भाग शीतल जल, १ भाग २ भाग खौलता जल, १ भाग ३ भाग मद्यसार (९० फी सदी), १ भाग ४ भाग ईथर, १ भाग २ भाग शीतल ग्लिसरिन में विलयन शील है। इसमें उड़नशीलता रहित स्थिर क्षार की अशुद्धि रहती है।

यह क्षार और क्षारीय कार्बोनेट, पोटासियं आयोडाइड, चूने का पानी, टार्टर इमेटिक, सिल्वर नाइट्रेट, अल्युमन, लेड एसेटेट, सावुन, किसी बनस्पति के क्वाथ के साथ मिलाने से तलछट के रूप में बैठ जाता है। रसकपूर स्नुतजल से भी विघटित (Decompose) हो जाता है और केलोमल (रसपुष्प) के रूप में तलछट में बैठ जाता है। यदि ऐन्द्रिक (Arganic) पदार्थ जल में मौजूद हो तो यह क्रिया और भी शीघ्रता से होती है, इसलिये रसकपूर का विलयन बनाने के लिये साधारण कूपजल उत्तम द्रव नहीं है। यदि अन्य जल न मिल

सके तो साधारण अम्ल (सिरका या इमली का सत Tartaric acid) मिलाने से यह दोष दूर हो सकता है।

प्रभाव—संक्रम निवारक, पचन निवारक, पराश्रयी कृमिनाशक, रसायन, फिरङ्ग नाशक और अत्यन्त उग्र ज्वाला-कारक विष है।

मात्रा—१/३२ से १/१६ ग्रेन विलियन के रूप में नमक के विलयन के साथ द्रव बनाकर इनजेकशन किया जा सकता है।

(६) हाई ड्रार्जिरी सबक्लोराइडम् (Hydrargyri Subchloridum.)

(मर्क्यूरस क्लोराइड—Mercurous chloride. $Hg_2. cl_2.$)

हाईड्रार्जिरी क्लोराइड; सब क्लोराइड आफ़ मर्करी और केलोमल भी इसी को कहते हैं।

यह क्षार साधारण लवण और पारद गंधक का यौगिक मर्क्युरस सल्फेट ( गंध मूर्च्छित पारद ) को मिलाकर उड़ाके प्राप्त करते हैं।

स्वभाव—स्वाद रहित, गुरु श्वेतवर्ण का रवे रहित चूर्ण होता है। यह जल, मद्यसार ( ९० फी सदी ) और ईथर में विलयन शील नहीं हैं। ताप पर उडनशील है। जल में विलयनशील मर्क्युरिक क्लोराइड ( रस कर्पूर ) और अन्य क्लोराइड की अशुद्धि इसमें पाई जाती है।

शुद्धता का परीक्षण ( Test )—सन्देहवाले रस पुष्प को लेकर एक साफ़ चाकू के फल पर एक विन्दु जल के साथ रखे। एक मिनट के बाद चाकू के फल को धो डाले। यदि उस पर कृष्ण वर्ण का दाग न हो तो समझो की शुद्ध

है। यदि मेगनेटिक ओक्साइड का काला दाग नजर आवे तो उसमें रसकर्पूर का मिश्रण समझे।

प्रभाव—रसायन, विरेचन, मूत्रल, मात्रा १/२ से ५ ग्रेन तक। एक वर्ष के शिशु के लिये एक ग्रेन की मात्रा का प्रयोग करे।

(७) हाईड्रार्जिरम् अमोनियेटम् (Hydrargyrum Ammoniatum)

(अमोनियेटेड मर्करी—Ammoniated mercury. $NH_2$. *Hgcl.*)

इसे अमोनियो क्लोराइड आफ़ मर्करी, मर्क्युरिक अमोनियं क्लोराइड, ह्वाइट प्रेसींपिटेट भी कहते हैं। यह श्वेत रंग का चूर्ण होता है। इसका खाने की औषध में व्यवहार नहीं करते। इसका एक मरहम आता है जिसे अङ्गवेन्टं हाइडार्जिरी अमोनियेटि ( Unguentum Hydrargyri Ammoniate ) कहते हैं। यह उत्तेजक, रसायन के तरीके में खुजली आदि पुराने चर्म रोगों में व्यवहार किया जाता है। पामा, विचर्चिका, दद्रु आदि में लाभ करता है और इस से सर के जुएँ मर जाते हैं।

(८) लाइकर हाइड्रार्जिरी नाइट्रेटिस एसिडस (Liquor Hydrargyri Nitratis Acidus.)

(एसिड सोल्यूशन आफ मर्क्यूरिक नाइट्रेट—Acid Solution of mercuric Nitrate)

यह रंग रहित पारद, नाइट्रिक एसिड और जल का विलयन (सोल्यूशन) है। इसमें मर्क्युरिक नाइट्रेट की अशुद्धि पाई जाती है।

प्रभाव—पचन निवारक, दाहक, उपदंश जन्य व्रण, मांसार्बुद आदि के विकारों को जलाने के लिए प्रयोग करते हैं। यह

सावधानी रखे कि स्वस्थ चमड़े से न छूने पावे। गंडूष (Gargle) के लिए १ से २ विन्दु एक औन्स जल में मिलाकर कुरले कराये जाते हैं। गनोरिया (पूयमेह-सुज़ाक) के दोष दूर करने के लिए जननेन्द्रिय में एक विन्दु दो औन्स जल में मिलाकर पिचकारी करते हैं। (घोस की मेटेरिया मेडिका पृष्ठ ६८० से ६६६ तक के आधार पर)

## आयुर्वेदिक रस-शास्त्र के अनुसार पारद के कुछ चुने हुये प्रयोग।

रस शास्त्रियों का मत है कि पारद अनेक प्रकार से रोगों का नाश करता है। इस लिये इसका नाम ही पारद "रोग पङ्काब्धि मग्नानां पारदानाञ्चपारदः" रख दिया गया है। पारद के नीचे लिखे गुण विशेषतः लिखे पाये जाते हैं।

"मूर्च्छातों गदहृत्तथैव खगतिं दत्ते निवद्धोऽर्थद<br>
स्तद्भस्मामयवार्धकादि हरणं दृक्पुष्टि कान्तिप्रदम्।<br>
वृष्यं, मृत्युविनाशनं, बलकरं, कान्ताजनानंददम्।<br>
शार्दूलातुलसत्वकृत्क्रमभुजां योगानुसारिस्फुटम् ॥"<br>
मूर्च्छित्वा हरति रुजं बन्धनमनुभूय मुक्तिदो भवति।<br>
अमरी करोतिहि मृतः कोऽन्यः करुणाकरः सूतात् ॥

आज भी इसके भस्मादिक प्रयोग से प्रत्येक रोग में लाभ पहुँचाया जाता है। अन्य चिकित्सापद्धति वालों के लिये यह आश्चर्य की बात है कि वैद्य लोग प्रायः सब रसों में पारद मिलाते हैं और उनका सब रोगों में प्रयोग करते हैं। कुछ विपक्षी इस प्रकार के व्यवहार की तीव्र आलोचना भी करते हैं। किन्तु निष्पक्ष भाव से विचारने पर यह सहज में ही

समझ में आ सकता है कि पारद में अद्भुत गुण हैं और इसके आविष्कार से केवल चिकित्सा पद्धति में ही नहीं संसार के अनेक उपयोगी व्यापारिक कार्यों में भी बड़ी उन्नति हुई है। पारद का उपयोग प्रायः सब व्यवसायों में किया जा रहा है। आज कल उन्नतदेशों के चिकित्सा व्यवसायियों में इस बात का उद्योग हो रहा है कि ऐसी औषधि मनुष्य को सेवन कराते रहना चाहिये जिससे उसके अन्दर रोगों का आक्रमण सहसा न होने पावे। इस प्रकार की पद्धति को वे प्रोफिलेक्टिक्स् (Prophylactics—प्रतिषेधक) चिकित्सा कहते हैं और इस कार्य के लिये अनेक प्रकार के 'सिरम' और 'इंजेक्शन' व्यवहार में लाये जा रहे हैं। किन्तु उनका अभी तक स्थायी और निश्चित फलप्रद व्यापक गुण स्थिर नहीं हुआ है। अमेरिका और जर्मनी में इस प्रकार के अनेक परीक्षण हो रहे हैं और वहाँ पर पारद के यौगिकों पर विशेष मत मिल रहे हैं कि यह संक्रमण निवारक है और थोड़ी सी मात्रा में भी अच्छा लाभ करता है। इसके निरंतर सेवन से शरीर में मल सञ्चय नहीं होने पाता और शरीर की जो स्वाभाविक क्रिया है वह अविरत हो सकती है। रक्त-कण इसके सेवन से बढ़ते हैं जिससे शरीर में बल रह सकता और मनुष्य आजीवन व्यवहारिक कार्य भली प्रकार कर सकता है। किन्तु उनके जितने यौगिक अब तक ज्ञात हुए हैं वे सभी विषात्मक हैं, और अधिक समय तक सेवन कराने से शरीर में संग्रहीत होकर सहसा पारदीय विष उत्पन्न कर मारक हो सकते हैं। इस भय से अभी तक इसका प्रचार रुक रहा है। पर जर्मनों ने पारद विषयक हमारे "जरारुग्मृत्यु-

नाशनः" वाक्य की परीक्षा प्रारम्भ करदी है और वे चन्द्रोदय का उपयोग करने लग गये हैं और वह वहाँ से बनकर भारतवर्ष के बाज़ारों में भी आने लग गया है। विश्वास है कि थोड़े समय में चन्द्रोदय का उपयोग संसार व्यापी होजायगा। पारद का सुवर्ण और गन्धक के योग से ४ दिनकी निरंतर आँच पर बना यह रक्तवर्ण का यौगिक अल्प मात्रा में निरंतर पथ्य पूर्वक सेवन किया जाय तो विना किसी प्रकार के विष प्रभाव के मनुष्य सबल रह कर अपना नित्य नैमित्तिक कार्य भली प्रकार कर सकता है। इसके प्रचार की बड़ी आवश्यकता है। अन्यथा संसार के उन्नत लोग इसे अपनाकर नवीन आविष्कार के रूप में संसार के सामने रख देंगें और ऋषि सन्तान होने का अभिमान करने वाली आर्यजाति अपने पूर्वजों के घोर तपस्या के फल को खोकर पश्चात्ताप ही करती रह जायगी। लिखने का तात्पर्य्य यह है कि पारद के जितने गुण लिखे हैं वे प्रायः सब ठीक हैं और उसका ज्ञान पूर्वक उचित प्रयोग करने से असम्भव प्रतीत होने वाले गुण भी सिद्ध किये जा सकते हैं। इसके लिये निरंतर परीक्षण की आवश्यकता है।

## वाह्य शरीर पर पारद के प्रयोग।

### पचन निवारक व फिरंग व्रणनाशक प्रयोग।

भूतघ्न चक्रिका

रसं कर्पूरनामानं गुणपर्वतभागिकम्।
निम्बूकाम्लश्च विशदं वसुपात्रकसंमितम्॥
समादाय विधानज्ञो मेलयेदतियत्नतः।
चक्रिकाः कारयेद्वैद्यो गुञ्जषट्कमिताः पृथक्॥

रसज्ञैस्तु समाख्याता नाम्ना भूतघ्नचक्रिका ।
न जातु विकृतिं याति भूतसंघ विषापहा ॥

रसकर्पूरद्रव की निर्माण विधि

भूतघ्न चक्रिकामेकां षष्टितोलक संमिते ।
जले क्षिपेत् विद्रुतायां द्रवं तु विनियोजयेत् ॥
रसकर्पूरमानात्तु द्विसहस्रगुणाम्भसा ।
द्रवोऽयमेवं निर्दिष्टो यथायोगं प्रयोजयेत् ॥

रसकर्पूरद्रव के गुण

फिरङ्गस्फोटविषहृत् सपूयव्रणशोधनः ।
हस्तपादस्मरागारगेहादिगतभूतनुत् ॥
संक्रामकगदोत्थानभूतघ्नस्तु विशेषतः ।
रसज्ञैस्तु समाख्यातो रसकर्पूरजो द्रवः ॥

रसकर्पूरद्रव का प्रयोग

फिरङ्गजानां स्फोटानां व्रणानां विविधात्मनाम् ।
क्षालनार्थं विशेषेण सहस्रगुणिताम्भसा ॥
व्रणेषु तु चिरोत्थेषु द्विसहस्रगुणाम्भसा ।
कृतं द्रवं प्रयुञ्जीत शल्यतन्त्ररहस्यवित् ॥
हस्तपादादिकाङ्गानां गेहादीनाञ्च धावने ।
कृतं द्रवं प्रयुञ्जीत सहस्रगुणिताम्भसा ॥
योन्यादिकोमलाङ्गानां क्षालनार्थं प्रयोजयेत् ।
सहस्रपञ्चकगुणनीरनिष्पादितं द्रवम् ॥

( रसतरंगिणी पृष्ठ ४६ से ४८ तक )

ऊपर के श्लोकों और प्रयोगों का अर्थ स्पष्ट है । रसकर्पूर

अर्थात् 'परक्लोराइड आफ़-मर्करी' और निम्बूकाम्ल अर्थात् साइटिक एसिड लेना चाहिये।

धूम्र प्रयोग

पारदः कर्षमात्रः स्यात्तावानेव हि गन्धकः।
ताण्डुलश्चाक्षमात्राःस्युरेषां कुर्वीत कज्जलीम् ॥
तस्याः सप्तवटीःकुर्यात्ताभिर्धूमं प्रयोजयेत्।
दिनानि सप्त तेन स्यात् फिरङ्गान्तो न संशयः ॥

जैसा सात दिन का प्रयोग मेटेरिया मेडिका में पारद स्नान का प्रकार लिखा है उसी सावधानी से करना चाहिये।

केवल पारद प्रयोग

पीतपुष्पबलापत्ररसैष्टङ्कमितं रसम्।
हस्ताभ्यां मर्दयेत्तावद्यावत्सूतो न दृश्यते ॥
ततः संस्वेदयेद्धस्तावेवं वासरसप्तकम्।
त्यजेल्लवणमम्लंच फिरंगस्तस्य नश्यति ॥

(भावप्रकाश भाषा टीका पृष्ठ १००२)

यह प्रयोग बहुत लाभ करता है पर रोगी को पथ्य पर विशेष ध्यान देना चाहिये।

रसपुष्प मलहर

रसपुष्पं चतुर्गुञ्जं मेलयेत्तोलकोन्मिते।
क्षालिते नवनीतेतु शतधा विमलांभसा ॥
मतो मलहरोऽयन्तु रसपुष्पसमाह्वयः।
लिप्तोऽयं नाशयत्याशु फिरङ्ग व्रणजांरुजम् ॥

रस पुष्पाद्यमलहर

रसपुष्पं चतुर्गुञ्जं सिक्थतैलञ्च तोलकम् ।
खल्वेऽतिमसृणे क्षुद्रे दत्वा यत्नेन मर्दयेत् ॥
ततो विशालवक्त्रायां काचकुप्यां तु विन्यसेत् ।
गदितोऽयं मलहरो रसपुष्पाद्यसंज्ञकः ॥
प्रलिप्तोऽयं मलहरः प्रत्यहं स्वल्पमात्रया ।
नाशयत्यचिरादेव फिरङ्गव्रणमुल्बणम् ॥
तथा पायुप्रदेशोत्थां त्वथवोपस्थदेशजाम् ।
विचर्चिकां चिरोद्भूतां नाशयत्येष निश्चितम् ॥
सिंहादिकानां हन्त्याशु तथा तत्काल संभवम् ।
षाण्मासिकं वार्षिकं वा नखदन्तोद्भवं क्षतम् ॥

ऊपर के दोनों मलहर ( मरहम ) फिरंग के व्रणों पर लेप किये जाते हैं ।

प्रसङ्गात् सिक्थतैल की पहली निर्माण विधि

भागैकं विमलं सिक्थं तैलंतु रसभागिकम् ॥
आदाय वङ्कलिप्तायां स्थालिकायां निधापयेत् ।
पचेत्तावन्मन्दवह्नौ यावत्सिक्थं द्रवीभवेत् ॥
स्थालिकामथ यत्नेन धरित्र्यामवतारयेत् ।
तावत्प्रचालयेद्दर्व्या यावदेति प्रगाढ़ताम् ॥
सक्थतैल समायोगात् सिक्थतैलमिदंस्मृतम् ।

सिक्थ तैल की द्वितीय निर्माण विधि

भागैकं बिमलं सिक्थं तैलन्तु शरभागिकम् ।
पूर्वोद्दिष्टविधानेन पचेद्रसविशारदः ॥

जायते नवनीताभं यामं दर्व्या प्रचालितम् ।
रसज्ञैः कीर्तितमिदं सिक्थतैलं द्वितीयकम् ॥
आद्यंतु शीतसमये ग्रीष्मर्तौतु द्वितीयकम् ।
सिक्थतैलं मलहरप्रयोगेषु नियोजयेत् ॥

( रसतरङ्गिणी पृ० ४२ से ४४ )

कज्जलिकोदय मलहर

वस्वब्धितोलकमिदं सिक्थतैलं तु निर्मलम् ।
श्लक्ष्णपिष्टा कज्जलिका तोलकद्वयसंमिता ॥
शुद्धं मृद्दारश्रृङ्गंतु युगतोलकसंमितम् ।
कम्पिल्लकश्च विमलं वसुतोलकसंमितम् ॥
माषत्रयोन्मितं चैव तुत्थकं निर्मलीकृतम् ।
आदाय खल्वे विन्यस्य पेषयेदतियत्नतः ॥
ततो विशालवक्त्रायां काचकुप्यां तु विन्यसेत् ।
मतो मलहरोऽयंतु नाम्ना कज्जलिकोदयः ॥
शोधनो रोपणश्चाथ व्रणानां तु विशेषतः ।
नाडीव्रणहरश्चापि विविधव्रणनाशनः ॥
व्रणाः ये न प्रशाम्यन्ति भेषजानां शतैरपि ।
अचिरादेव शाम्यन्ति भृशमस्य प्रयोगतः ॥

( रसतरंगिणी पृष्ठ ५० )

प्रथमो लेपः

विषतिन्दु लौहपात्रे मलाक्ते निम्बुक द्रवैः ।
घर्षेत् कृष्णासुधामूलं प्रत्येकं माक्षिकं दृढम् ॥
तुत्थं तदनु सूतश्च लौहदण्डेन तद्युतम् ।
सर्वं तदेकतांयातं तेन लिङ्गं प्रलेपयेत् ॥

लेपे शुष्के पुनर्लेपं दद्यात् शुष्के पुनस्तथा ।
शुष्कं न स्रंसयेल्लेपं शुष्कस्योपरि दापयेत् ॥
( संग्रहे )

द्वितीयो लेपः

रसेन्द्रेण समायुक्तो रसो धत्तूरपत्रजः ।
ताम्बूलपत्रजोवापि लेपो यूकविनाशनः ॥
( चक्रदत्तः )

धूम्र वटी

रसं वङ्गञ्च खदिरं हरीतक्याश्च भस्मकम् ।
कोमलं कदलीभस्म गुवाकफलभस्म च ॥
एतत्तोलकमानंस्याद्विगुलं हरितालकम् ।
गन्धकं तुत्थकञ्चापि पद्मकं सरलं तथा ॥
द्वे चन्दने देवदारु वकमंकाष्ठमेव च ।
तथा केशरकाष्ठञ्च माषमानंप्रकल्पयेत् ॥
एकीकृत्यं चूर्णयित्वा सर्वञ्चाङ्गेरिकाद्रवैः ।
तुलसीपत्रजरसैः पुरातनगुडेन च ॥
घृतेनसह षट्कार्य्या वटिका मन्त्ररक्षिताः ।
वेदनायामुत्कटायाञ्चतस्त्रः शुक्लवाससा ॥
वेष्टयित्वा च निर्धूमाङ्गारोपरि च दापयेत् ।
तन्धूपं परिगृह्णीयान्नरो वस्त्रादि वेष्टितः ॥
मुखनासाकर्ण बहिर्निश्वासस्यनिरोधतः ।
स्वेदे जातेऽस्य नैरुज्यं सायं प्रातर्दिनत्रयम् ॥
मास मात्रन्तु पथ्याशी शाकाम्लदधिवर्जनम् ।
गुर्वन्नपायसादीनि चापथ्यानिविवर्जयेत् ॥

दिनत्रये व्यतीते तु स्नानमुष्णाम्बुना चरेत् ।
एवंधूमे कृते शान्ति व्रणाश्च पिड़का अपि ॥
तथा शोथश्चामवातः खञ्जता पङ्गुतापि च ।
कुष्ठोपदंशशान्त्यर्थं भैरवेण प्रकीर्तितः ॥

( भैषज्यरत्नावली उपदंशाधिकारः )

हेमक्षीरी प्रलेप

हेमक्षीरी विडङ्गानि दरदंगंधकं तथा ।
दद्रुघ्नः कुष्ठसिन्दूरं सर्वाण्येकत्रमर्दयेत् ॥
धत्तूर निम्ब ताम्बूली पत्राणां स्वरसैः पृथक् ।
यस्य प्रलेप मात्रेण पामादद्रु विचर्चिकाः ।
कण्डूश्चरकसश्चैव प्रशमंयान्तिवेगतः ॥

( शार्ङ्गधर सं० ३, अ० ११ )

लिङ्गवर्तिहरलेपः

स्वर्जिकातुत्थशैलेयमञ्जनं च रसाञ्जनम्* ।
मनःशिलाले च समे चूर्णं मांसांकुरापहम् ।
उपदंशार्शसां तुल्या क्रिया लिंगार्शसां स्मृता ॥

( रस कामधेनु भाग २ पृष्ठ २४२ )

सिन्दूरादि तैलम्

सिन्दुर† गुग्गुलुरसाञ्जन सिन्धु तुत्थैः ।
कल्कीकृतैश्च कटुकतैलयुतैर्विपक्कम् ॥

*रसाञ्जन—येलोआक्साइड आफ़ मर्करी

† गिरिसिन्दूर—रेडआक्साइड आफ़ मर्करी ।

कण्डूस्रवान् प्रपिडिकामथवाऽपि शुष्का
मभ्यञ्जनेन सकृदुद्धरति प्रसह्य ॥
( रस कामधेनु भाग २ पृष्ठ ३१८ )

इच्छाभेदी रसः

शुंठीमरिचसंयुक्तं रसगन्धक टंकणाम् ।
जैपालास्त्रिगुणाः प्रोक्ता सर्वमेकत्र चूर्णयेत् ॥
इच्छाभेदी द्विगुञ्जः स्यात् सितयासहदापयेत् ।
यावन्तश्चुल्लुकापीतास्तावद्धारान् विरेचयेत् ॥
तक्रौदनंखादितव्यामिच्छाभेदीयथेच्छया ॥
( रसेन्द्रसार संग्रह पृष्ठ ७० )

फिरङ्गहरयोगः

( रसकर्पूर खाने की विधि )

फिरङ्ग संज्ञकं रोगं रसः कर्पूर संज्ञकः ॥
अवश्यं नाशयेदेतदूचुः पूर्वचिकित्सकाः ।
लिख्यते रसकर्पूरप्राशने विधिरुत्तमः ॥
अनेन विधिना खादेन्मुखे शोथं न विन्दति ।
गोधूमचूर्णं सन्नीय विदध्यात् सूक्ष्म कूपिकाम् ॥
तन्मध्ये निक्षिपेत्सूतं चतुर्गुञ्जमितं भिषक् ।
ततस्तु गुटिकां कुर्य्याद्यथा न दृश्यते बहिः ॥
सूक्ष्मचूर्णलवङ्गस्य तां वटीमवधूलयेत् ।
दन्तस्पर्शो यथा न स्यात्तथा तामम्भसा गिलेत् ॥
ताम्बूलंभक्षयेत्पश्चाच्छाकाम्ल लवणांस्त्यजेत् ।
श्रममातपमध्वानं विशेषात्स्त्री निषेवणम् ॥

सप्तशालिवटी

पारदष्टङ्कमानः स्यात् खदिरष्टङ्क संमितः ।
आकारकरभश्चापि ग्राह्यष्टङ्कद्वयोन्मितः ॥
टङ्कत्रयोन्मितं क्षौद्रं खल्वे सर्वञ्च निक्षिपेत् ।
संमर्द्य तस्य सर्वस्य कुर्यात्सप्तवटीर्भिषक् ।
स रोगी भक्षयेत्प्रातरेकैकामम्बुना वटीम् ॥
वर्जयेदम्ललवणं फिरङ्गस्तस्य नश्यति ।
( भावप्रकाश पृष्ठ १००० और १००१ )

रसपुष्प की निर्माणविधि

विशुद्धं रसराजन्तु पञ्चतोलकसंमितम् ।
तत्समं लवणञ्चैव काशीसं विमलं तथा ॥
खल्वे सम्पेष्य यत्नेन श्लक्ष्णाचूर्णञ्च कारयेत् ।
अथ चूर्णं समादाय हण्डिकायां विनिक्षिपेत् ॥
मध्ये सच्छिद्रया काचलिप्तयाऽयतवक्त्रया ।
आच्छादयेद्धण्डिकया रसकर्मविशारदः ॥
सन्धिन्तु वाससाच्छाद्य लेपयेत्स्वल्पया मृदा ।
न लेपयेदूर्ध्वपात्रं भानुतापेऽथ शोषयेत् ॥
चुल्ल्यां निधाय विपचेदत्यल्पानलयोगतः ।
ऊर्ध्वपात्रस्थ छिद्रेण वाष्पमुद्याति वेगतः ॥
निर्याते जलबाष्पे तु विधिना परिपाकतः ।
खटीपिधानविहितं छिद्रं खट्या प्रलेपयेत् ॥
अतिमन्दानलेनैव यामद्वितयमादितः ।
विपाचयेत्प्रयत्नेन स्वाङ्गशीतमथोद्धरेत् ॥
न्युब्जं कृत्वा समुत्तार्य सन्धिदेशं विलिख्य च ।
शशिप्रभं लम्बमानं रसपुष्पं समाहरेत् ॥

रसपुष्प का परीक्षणम्

महोज्ज्वले लोहपत्रे जलबिन्दुं तु विन्यसेत् ।
रसपुष्पं समादाय जलबिन्दौ विनिक्षिपेत् ॥
क्षणादूर्ध्वं जलं क्षिप्त्वा यदि कार्ष्ण्यंनलभ्यते ।
रसपुष्पं तदा शुद्धं जानीयाद्भिषजां वरः ॥

रसपुष्प के गुण

रसपुष्पं पित्तहरं मूत्रलं व्रणदोषहृत् ।
परं विरेचनकरं तथा भूतविषापहम् ॥
स्वस्थीकरणमत्यन्तं जलीयांश विशोषणम् ।
पित्ताशयं तु विक्षोभ्य मलपित्तापसारकम् ॥
कृमीन् विषूचिकोद्भूतान् हिक्काञ्चैव फिरङ्गकम् ।
जलोदरादिकान् रोगान् नाशयत्यविलम्बितम् ॥

रसपुष्प का मात्रा निरूपण ।

गुञ्जार्द्धतः समारभ्य सार्द्धगुञ्जद्वयोन्मिता ।
रसपुष्पस्य मात्रा स्यान्मात्राविन्मतसम्मता ॥
गुञ्जाष्टमांश प्रमिता मात्रा हिक्कामये हिता ।
रेचनाय मता मात्रा सार्द्धगुञ्जद्वयोन्मिता ॥
फिरङ्गरोगाय मता गुञ्जापादांशसंमिता ।
इयमेव मता मात्रा शिशूनां तु विरेचने ॥

रसपुष्प का आमयिक प्रयोग ।

रसपुष्पं सार्द्धगुञ्जद्वितयं स्वर्जिकान्वितम् ।
शीलितं रेचयत्येव कामं यामद्वयोत्तरम् ॥
शीलितं रसपुष्पंतु वारिणा गुञ्जपादिकम् ।
विसूच्यास्तु समारम्भे विसूची कृमिसङ्घनुत् ॥

सिसली के जमाव में ८ से २५ फी सदी गन्धक मिला पाया जाता है।

चित्र
१

गन्धक उत्पन्न करने वाले भूभाग का 'वर्टिकल सेक्शन' (परिच्छेद) जो काल्केसीयु पेरिश ल्युसियाना में है। (कवि थामस के चित्र के अनुसार)

इस चित्र के देखने से यह स्पष्ट होजाता है कि प्रकृति में गन्धक, गोदन्ती और चूने का कितना घनिष्ट सम्बन्ध है, इसी लिये ऊपर विशेष रूप से दिखाया गया है कि गंधक गोदन्ती की ही रासायनिक प्रतिक्रिया से उत्पन्न होता है। रस शास्त्री भी

गोदन्ती को श्वेत गंधक मानते रहे हैं। इसका स्पष्टीकरण अन्यत्र किया जायगा।

टर्श्यरी ( Tertiary ) और क्रिटेशस् ( Cretaceous ) आयु के क्षेत्र जो लूसियाना ( Lousiana ) व टेक्सास् ( Texas ) के समुद्र तट ( Sea Coast ) के नीचे हैं, वहां पर गन्धक बहुतायत से पाया जाता है। सन् १८६५ ई० में एक असाधारण गन्धकीय दीर्घ जमाव कालकेसीयु पेरिश ( Calcasieu Parish ) २३० माइल न्यू ऑर्लियन्स ( New Orleans ) ल्यूसियाना में पाया गया था, जिसकी गहराई टर्श्यरी और क्रिटेशस् आयु की मृत्तिका, बालु, सुधापाषाण के नीचे ४४३ फुट की है। वहां पर बोरिंग ( कूप खनन ) करने से विदित हुआ है कि १०० फुट की मोटी तह तो प्रायः शुद्ध गन्धक ही के जमाव की है और उसके नीचे बहुत बड़ा गन्धकोत्पादक गोदन्ती का जमाव है। ( पिछले पृष्ठ के चित्र को देखें ) इस सम्बन्ध में यह भी पूर्णतया विदित हुआ है कि यह जमाव गल्फकोस्ट ( Gulf Coast ) की किसी एक लवण की बड़ी गुम्मज ( Domes ) के उपरि भाग में हुआ है। इस प्रकार के गन्धकीय जमाव अन्यत्र गल्फकोस्ट के किनारे किनारे अनेक स्थानों में पाये जाते हैं। टेक्सा की ब्राज़ोस् ( Brazos ) नदी के मुख के पास भी ऐसा ही गन्धकीय जमाव पाया गया है। वहां गन्धक निकालने का काम फ्री पोर्ट सल्फर कम्पनी बहुत उत्तमतया से चला रही है। यहांपर गन्धक का क्षेत्र ७५० फुट की नीचाई पर कंकर ( Gravel ) रेत ( Sand ) और मृत्तिका ( Clay ) के नीचे पाया गया है। इसके भी १५० फुट नीचे गन्धक उत्पन्न करने वाले, सुधा

पाषाण, गोदन्ती, डोलोमाइट (Dolomite) हैं। जिनमें १० से ५० फी सदी तक गन्धक प्राप्त हो सकता है। ये क्षेत्र गोदन्ती, सुधापाषाण और रेणुका-पाषाणों से आच्छादित हो रहे हैं।

अब तक सिसली की खान से वार्षिक ४,५०,००० मेट्रिक टन गंधक निकालकर संसार की आवश्यकता पूर्ति होती रही है। किंतु सन् १९०१ में फ्राश ( Frasch ) विधि का आविष्कार होने से व्यापारिक स्थिति का परिवर्तन हो गया और युनाइटेड स्टेट ने २,००,००० से ३,००,००० टन तक गन्धक की निकासी की जिससे सिसली की प्रधानता नष्ट हो गई।

सन् १९.१५ में सिसली से ३,६४,२६० मेट्रिक टन गन्धक निकाला गया था और उसी समय में युनाइटेड स्टेटस् में से ४,००,००० टन गन्धक की निकासी की गई। आजकल गन्धक की निकासी करनेवाला सबसे अधिक व्यवसाय युनाइटेड स्टेट्स आफ़ अमेरिका में होता है, तथापि संसार की गन्धक सम्बन्धी आवश्यकता उक्त दोनों देशों के सम्मिलित गन्धकीय व्यवसाय से पूरी हो रही है।

गन्धक निकालने के व्यवसाय में इस समय तक युनाइटेड स्टेट्स आफ़ अमेरिका की निम्नलिखित रियासतें प्रधान गिनी जा सकती हैं। ल्युसियाना, टेक्सास, व्योमिंग, नवाडा।

## गन्धक का व्यापारिक उपयोग।

संसार के अनेक प्रकार के व्यवसाय में गन्धक का उपयोग होता है, तथापि नीचे लिखे रासायनिक धन्धों में इसका उपयोग आधिक्य से होता है—

१ गन्धकाम्ल ( गन्धक का तेज़ाब ) निर्माण ।

२ सल्फर डाई औक्साइड बनाकर रङ्ग उड़ाने का व्यवसाय ।

३ अंगूर की बेलों पर मिल्ड्यू ( Mildew ) नामक रोग से रक्षा करने के निमित्त गन्धक छिड़कने का धन्धा ।

४ बारूद ( Gun Powder ) बनाने का व्यापार ।

५ दियासलाई के निर्माण में प्रयोग ।

( पृष्ठ ३८२ से ३८७, मिनरल डिपोजिट्स लिण्डग्रीन कृत *Mineral Deposits by Lindgren.*)

## गंधकयुक्त खनिजों से गन्धक का पृथक् कारण ।

गन्धक ११५ C., डिग्री के तापक्रम पर पिघलता है। पिघली हुई दशा में पार्थिव अशुद्धियों से बहाकर साधारणतया शुद्ध दशा में गन्धक अन्यत्र एकत्रित करलिया जा सकता है। इस काम के लिए अशुद्ध प्राकृतिक गन्धक को या उसके खनिजों को ईंट के भट्ठे में चुन देते हैं। यह चुनाई इस ढंग से करते हैं कि जिससे चुने हुए स्थान में वायु का सञ्चार भली प्रकार हो सके और स्थान ऐसा ढालू बना हो कि जहां से पिघला हुआ गन्धक नीचे की ओर बहकर आसके। इस तरह के प्रबन्ध कर प्राकृतिक गन्धक एकबार जला देने से स्वयं थोड़ा सा जलकर दूसरे को पिघला देता है और पिघला हुआ गन्धक ढालुवाँ जमीन पर से बहकर एकत्रित करने के बर्तनों में आकर जमा होता रहता है।

गन्धक ४४० C., डिग्री के तापक्रम पर उबलने लगता है, और उस से भूरा लाल वर्ण का वाष्प निकलने लगता है जो

शीतलता पाकर फिर जमकर एकत्रित हो जाता है। इसलिए गन्धक को वाष्पीकरण क्रिया से उड़ाकर शीतल कर इसके पुष्प शुद्ध रूपमें एकत्रित किये जा सकते हैं। इस प्रकार से शुद्ध किया हुआ गन्धक अत्यन्त निर्मल होता है। इस विधि से उड़ाकर संग्रहीत किया हुआ गन्धक "पुष्पित गन्धक" ( Flower of Sulphur ) कहलाता है। इस विधि को सफलतापूर्वक कार्य में लाने के लिये नीचे की शक्ल का लोहे और ईंट का भबका काम में लाया जाता है।

चित्र नं० २

भबके में गन्धक भरकर नीचे आंच दी जाती है जिससे गन्धक पिघलकर उड़ने लगता है। उड़नशील गन्धकीय वाष्प

को भबके के साथ लगे हुवे ईंट के मकान में (Brick chamber) शीतल कर एकत्रित करते हैं, पर बार बार उष्ण वाष्प के जाने से जब फिर वहां का एकत्रित गन्धक पुनः पिघलकर बहने लगता है तब उसे लकड़ी के नालीदार सांचों में ढालकर शीतल होनेपर निकाल लेते हैं। इस विधि से बनाया हुआ गन्धक बाजारों में बत्ती का गन्धक या ब्रिमस्टोन (Brimstone) के नाम से बिकने आता है। चित्र नं० २ के आकार के भबके में गंधक उड़ाकर शोधन किया जाता है।

साधारण तापक्रम पर गंधक हलका सा पीला रहता है। ११५°C., डिग्री के तापक्रम पर यह पिघलने लगता है, और उससे कुछ अधिक तापक्रम पर इसका हलका पीला पिच्छिल द्रव हो जाता है। ज्यों ज्यों ताप अधिक बढ़ता जावेगा त्यों त्यों गन्धक का द्रव अधिक पिच्छिल और वर्ण में कृष्णतायुक्त होता जावेगा, २५० C., डिग्री तापक्रम पर यह प्रायः सर्वांश में कठिन और कृष्णवर्ण का हो जाता है। २५० C., डिग्री तापक्रम से अधिक तापक्रम बढ़ने पर यह कठिनता से फिर द्रवावस्था में परिणित होने लगता है और ४४० C., डिग्री के तापक्रम पर उबलने लगता है और उसमें से भूरी सी लाल रंग की वाष्प निकलने लगती है, यदि इसको और अधिक तापदें तो ५००°C., डिग्री तापक्रम पर यह गहरा लाल वर्ण का हो जाता है और ततोधिक तापक्रम पर ६५० C., डिग्री के लगभग पुनः पुवाल के रंग का पीला हो जाता है। यदि गन्धक को ३५०°C., के तापक्रम पर उष्णाकर किसी शीतल जल के बर्तन में ढालदें तो उसमें रबड़ का सा लचीलापन आ जावेगा और यह हाथ से भली प्रकार दबाया जा सकेगा। इसी गुण के

कारण इसे नम्य-गन्धक या प्लाष्टिक सल्फर ( Plastic Sulphur) कहते हैं। प्राचीन आर्य रसायनज्ञों ने इसका नाम बलीवसा ( गंधक की चर्बी ) रखा है और यह नामकरण अधिक उपयुक्त है। इसका विवरण अन्यत्र प्राच्य गंधक के वर्णन में लिखा जायगा। जितने तापक्रम पर गंधक के परिवर्तन होते हैं उतने ही परिवर्तन प्रतिलोम दशा में भी शीतल होने के क्रम में दिखाई देंगे।

( *Tutorial Chemistry Part I non metals. By G. H. Balley D. Sc. Page 285 to 287*—तथा रास्को शार्लेमर केमिस्ट्री पृष्ठ ३८२ के आधार पर )

## गंधक की विभिन्नरूपता

प्रकृति में गंधक अनेक प्रकार के रूपों में पाया जाता है और इसके विभिन्न रूपों में विशिष्ट प्रकार के वैलक्षण्य रहते हैं। सामान्यतः तीन प्रकार के रूपों में प्रायः गन्धक मिला करता है—

(१) रवेदार गन्धक ( Crystalline Forms )
  (क) अष्ट फलकीय रवेदार गंधक (Octahedral Sulphur)
  (ख) त्रिपार्श्वीय रवेदार गंधक (Prismatic Sulphur)
(२) बिना रवेदार गंधक ( Amorphous Forms )
  (क) नम्य गंधक ( Plastic Sulphur )
  (ख) श्वेत, रवे रहित ( white Amorphous )
  (ग) पीत, रवे रहित ( yellow Amorphous )
(३) द्रवित गंधक ( Colloidal Sulphur )

द्रवित गंधक—गंधक का जलीय विलयन है। साधारण विलयन और इस विलयन में भेद यह है कि इसके कारण

विलयन दशा में भी साधारण विलयन की अपेक्षाकृत अस्वच्छ होता है तथापि वह स्वयं तलछट के रूप में मटीले जल की तरह बैठ नहीं जाता है। इसके कण परम सूक्ष्म दर्शक (Ultra microscope) यन्त्र से देखे जासकते हैं, अन्य विलयन के कण नहीं देखे जा सकते, यही द्रवित गंधक की विशेषता है।

(१) अष्ट फलकीय गन्धक (*Octahedral Sulphur*).

इस प्रकार का रवेदार गंधक प्रकृति में कहीं कहीं पाया जाता है। कार्बन बाईसलफाइड (Carbon Bisulphide) के विलयन में गंधक घुलनशील है। यदि इसमें गंधक को घुलादें तो मन्दताप के वाष्पीभवन (Evaporation) पर अष्ट फलकीय रवों के रूप में गंधक के रवे बन जावेंगे। इसका विशिष्ट गुरुत्व २.०४५ है।

(२) त्रिपार्श्विक गंधक (*Prismatic Sulphur*).

इस रूप का गंधक बहुत छोटे छोटे कणों के रूप में पाया जाता है। इसका विशिष्ट गुरुत्व कम होता है १.९३, ही है और यह ११५ C., डिग्री के ताप क्रम पर न पिघल कर १२० C., डिग्री ताप क्रम पर पिघलता है। यदि कुछ काल तक साधारण ताप क्रम पर इसे इसी रूप में रहने दिया जाय तो यह अपने इस रूप को बदल कर स्थायी रोम्बिक (Rhombic) रूप में परिणत हो जाता है। यह कार्बन बाईसल्फाइड द्रव में विलयनशील है।

प्रयोग—२५ तोला गंधक एक चीनीमिट्टी के प्याले (Crucible) में पिघला कर इतना शीतल होने दो कि जिसमे उसके ऊपरी भाग पर पपड़ी सी जम जावे। इस पपड़ी को

तोड़कर नीचे जो पिघला हुआ गंधक है वह दूसरे बर्तन में डाल दो और फिर ध्यान से पपड़ी के नीचे और प्याले के किनारे देखोगे तो सुई के से बारीक बारीक गंधक के रवे जमे हुए दिखाई देंगे। ये ही त्रिपार्श्विक रवेदार गंधक के कण हैं।

(३) नम्य गंधक ( *Plastic Sulphur* ).

पहिले लिखा जा चुका है कि ३५°C., डिग्री तापक्रम पर पिघले हुए गंधक को शीतल जल में ढालने से नम्य गंधक प्राप्त होता है, साधारण रवों के रूप में गंधक भंगुर होता है, किन्तु इस रूप में नाम ही के अनुरूप यह अंगुलियों से मोड़ा जा सकता है और रबड़ की भाँति स्थिति स्थापक है, धागों के रूप में बढ़ाया जा सकता है। अन्य गंधकीय रूपों की तरह यह कार्बन बाईसल्फाइड में विलयनशील नहीं है। इसका विशिष्ट गुरुत्व १°९५० है। रखे रहने पर यह धीरे धीरे कठिन होजाता है और प्राकृतिक गन्धक के रूप को पुनः धारण कर लेता है।

श्वेत गंधक रवे रहित ( *White Amorphous Sulphur* )

जब नमक का तेज़ाब ( Hydrochloric acid ) पोलिसल्फाइड ( Polysulphide ) के विलयन के साथ मिलाया जाता है, तब बहुत सूक्ष्म भागों में विभक्त सफेद रंग के चूर्ण का सा गंधक तलछट बैठ जाता है। इस तलछटी कृत गन्धक को गन्धक का दूध ( Milk of Sulphur ) कहते हैं। यह एलोपैथिक चिकित्सा में व्यवहार किया जाता है। कार्बन बाईसल्फाइड में यह विलयनशील नहीं है।

पीत गंधक रवे रहित ( *Yellow Amorphous Sulphur* ).

पहिले ही लिखा जा चुका है कि जिस प्रकार गन्धक के पुष्प गन्धक उड़ाकर तय्यार किये जाते हैं, ठीक उसी प्रकार गन्धक के वाष्प को शीतल करके यह रूप प्राप्त किया जाता है, गन्धक का यह स्वरूप कार्बन बाईसलफाइड के विलयन में घुलनशील नहीं है।

(४) कोलाइडल सल्फर ( *Colloidal Sulphur* ).

यह जलीय घोल है। सल्फ्युरेटेड हाइड्रोजन और सल्फर डाइ ऑक्साइड के विलयनों के मिश्रण से यह बनता है।

गन्धक के अनेक भिन्न भिन्न रूप रहते भी सबमें गन्धक का असली स्वरूप एकही सा रहता है, जिसकी सत्यता का अनेक प्रकार से परीक्षण कर निर्णय किया जा सकता है।

साधारण परीक्षण विधि यह है कि उक्त गन्धकीय स्वरूपों में से किसी एक को लेकर यदि खुले स्थान के वायु में जलावें तो साधारण शुद्ध गन्धक के जलाने से जो परिवर्तन होता है वही परिवर्तन इस प्रकार के गन्धक के जलने से भी होगा। अर्थात् वायु के आक्सिजन के साथ गन्धक का नियत परिमाण वाष्परूप में मिलकर एक यौगिक बनेगा, इस यौगिक को सल्फर डाई ऑक्साइड कहते हैं।

उपरोक्त गन्धक के सब रूपान्तरों को देखने से और उस पर तापक्रम के प्रभाव को विचार करने से स्पष्ट है कि प्रकृति में खनिज गन्धक पीतवर्ण वाला ही उत्पन्न होता है। शेष रूप

सब उसके विकृत या अवस्थान्तर के भेद मात्र हैं। कृष्ण और रक्त वर्ण केवल ताप के प्रभाव से ही पैदा होते हैं।

सम्भवत: इसीलिये रसरत्न समुच्चय के संग्रहकर्ता ने गन्धक प्रकरण में गन्धक के रक्त और कृष्णवर्ण के विषय में लिखा है कि :—

रक्तश्च शुकतुंडाख्यो, धातुवाद विधौ मतः।
दुर्लभः कृष्णवर्णश्च, सजरामृत्यु नाशनः॥

इस पद्य का तात्विक अर्थ यही समझना चाहिये कि गन्धक के रक्त और कृष्ण वर्ण धातुवाद विधि में हैं, अर्थात् रसायनशाला में या प्रकृति की रहस्यमयी शाला में धातुओं पर तापक्रम का प्रभाव पड़ने से जो रूपान्तर होता है उसी दशा में ये परिवर्तित वर्ण पैदा होते हैं। पर कृष्णवर्ण अधिक ताप पर अस्थायी है इसलिये दुर्लभ शब्द का प्रयोग किया गया है। सम्भव है उस समय कोई विशेष युक्ति रही हो कि जिस से उच्च तापक्रम पर भी गन्धक की कृष्णावस्था स्थिर रखकर औषधि में प्रयोग किया जाता रहा हो, पर इस विधि की कठिनता या असफलता देखकर दुर्लभ शब्द को जोड़कर भाव व्यक्त कर दिया है। किन्तु आधुनिक नव्य शोधों और परीक्षणों के बल पर यह निःसन्देह कहा जा सकता है कि इस प्रकार के रक्त और कृष्ण गन्धक के वर्ण तापक्रम की न्यूनाधिकता पर ही निर्भर हैं। आजतक प्रकृति के रहस्य शोधकों को कृष्ण या लाल वर्ण का गन्धक भूमण्डल पर प्राप्त नहीं हुआ, इसलिये धातुवाद विधि में इस पद्य को समन्वित कर अर्थ समझने की चेष्टा करना सर्वथा उचित कर्तव्य की सीमा के अन्दर है। गन्धक पर तापक्रम का क्या प्रभाव पड़ता है

वह पूर्व ही लिखा जा चुका है। उक्त पद्य में किसी किसी संग्रहकार ने "मतः" के स्थान पर "वरः" शब्द का प्रयोग किया है। पर मेरी सम्मति में मतः पाठ ही ठीक है। क्योंकि आजकल के वैज्ञानिक विचारों को प्राचीन रसशास्त्रियों के विचारों के साथ मिलाकर अध्ययन करने से शब्द और लेखन प्रणालिका तो बहुत वैचित्र्य मालूम होता है किन्तु तात्विक भावार्थों में और द्रव्यों के निर्णय में कोई विशेष अन्तर ज्ञात नहीं होता। ऐसी दशा में वही पाठ और विचार ठीक समझने का प्रयास करना चाहिये जो प्रत्यक्ष, अनुमान आदि की कसौटी पर कसने के बाद विज्ञान सम्मत हो और चिकित्सोपयोगी सामग्री संग्रह करने में सहायक हो। इसलिये उपरोक्त पद्य का खुलासा भाव "प्रताप पद्धति" के निम्नलिखित पाठ द्वारा व्यक्त करना अधिक उपयोगी है—

रक्तश्च कृष्ण वर्णाश्च, धातुवाद विधौ मतः।
तापकर्मे विनिष्टत्वात् रक्त कृष्णाश्च दुर्लभौ॥

आयुर्वेद के रसग्रन्थों में गन्धक उपरसों में माना गया है। आजकल भी "धातु" और "अधातु", के नाम से द्रव्यों का वैज्ञानिक, नीचे लिखे तारतम्य को देखकर विभिन्नता करने का प्रयत्न करते हैं। वस्तुतः यह निर्णय बहुत सूक्ष्म है और इस की व्यापकता पर सन्देह उत्पन्न हो सकता है। तथापि परंपरा से शैली चली आई है, इसलिये इसका संक्षेप में स्पष्टीकरण प्रासंगिक है। जैसे आयुर्वेद के अनेक रसग्रन्थों में धातु, उपधातु, रस, उपरस, रत्न, उपरत्न, अनेक मतों से माने गये हैं उसी प्रकार आधुनिक रसायन विज्ञों ने भी रासायनिक तत्वों को धातु

अधातु, नामक दो विभागों में विभक्त कर दिया है। जिनके उदाहरण निम्नाङ्कित हैं।

| धातु (metals) | अधातु (non metals) |
|---|---|
| १ लोह | १ गंधक |
| २ पारद | २ कार्बन |
| ३ सुवर्ण | ३ हीरक |
| ४ रजत | ४ ग्रेफाइड |
| ५ ताम्र | ५ फास्फरस |
| ६ नाग | ६ सिलिकन् |
| ७ वंग | ७ बोरोन |
| ८ यशद आदि | |

आगे लिखी विशेषता वाले रासायनिक तत्व धातु समझे जाते हैं—

(१) पारद के अतिरिक्त साधारण ताप क्रम पर धातु घन (ठोस) होते हैं।

(२) धातुओं में एक विशेष प्रकार की चमक होती है, उसे धातुद्युति (Metallic Lustre) कहते हैं।

(३) धातुओं का घनत्व अधिक होता है, इसलिये ये विशेष भारयुक्त होते हैं।

(४) हथौड़े से कूटने पर धातु, पत्तर या तारों के रूप में परिवर्तित हो जाते हैं। अतः धातु आघात वर्धनीय और तान्तवत्व वाले माने जाते हैं।

(५) सब धातु अपार दर्शक होते हैं अर्थात् इनके द्वारा प्रकाश प्रवेश नहीं कर सकता।

(६) धातु ताप और विद्युत् के उत्तम चालक समझे जाते हैं।

(७) धातु प्रायः बहुत ऊंचे तापक्रम पर ही वाष्प रूप में परिणत होते हैं।

इसी प्रकार नीचे लिखी विशेषता वाले रासायनिक तत्व अधातु समझे जाते हैं—

(१) असाधारण ताप क्रम पर अधातु, गैस, द्रव, या घन रूप में पाये जाते हैं।

(२) अधातुओं में प्रकाश परिवर्तन करने की क्षमता नहीं होती, इस लिये साधारणतः इनमें किसी प्रकार की विशेष चमक नहीं रहती।

(३) अधातु साधारण तापक्रम पर घनावस्था में प्राप्त होते हैं।

(४) अधातुओं का सामान्यतया घनत्व (ओसान) कम होता है।

(५) अधातु ताप और विद्युत् के अचालक (Non Conductor) या कुचालक (Bad Conductor) समझे जाते हैं।

जो अधातु साधारण ताप क्रम पर गैस के रूप में नहीं रहते वे निम्न तापक्रम पर ही गैस के रूप में परिणत होजाया करते हैं। किन्तु कार्बन (कोयला) सिलिकन (बालुका-तत्व) बोरॉन (सुहागा तत्व या टंकणतत्व) इस नियम के अपवाद हैं। अर्थात् ये द्रव्य निम्नश्रेणि के तापक्रम पर गैस रूप में परिणत नहीं होते। उक्त भेदों के अतिरिक्त धातु अधातु में रासायनिक गुणों में भी अन्तर रहता है। पर तत्वों का यह विभाग कृत्रिम है, वस्तुतः धातु और अधातु में विशेष भेदक

कोई नियम नहीं होता। क्योंकि सुवर्ण और प्लेटिनम् धातु साधारणतया धातुद्युति वाले हैं, पर ये ऐसी स्थिति में भी प्राप्त किये जा सकते हैं जिनमें धातुद्युति एकदम न रहे। इसी प्रकार साधारणतया कार्बन अधातु, धातुद्युति रहित होता है, किन्तु यह हीरा और ग्रेफाइड के रूप में अत्यन्त चमकदार धातुद्युति सदृश द्युतिवाला पाया जाता है। ठीक इसीतरह यह नियम कि धातु भारी होते हैं और अधातु हलके किन्तु इस नियम के अपवाद स्वरूप सोडियं और पोटासियं धातु हैं जो इतने हलके होते हैं कि पानी पर तैरते हैं।

धातुओं में घनत्व अधिक होता है पर ऐसे भी धातु हैं कि जिनका घनत्व बहुत कम होता है। मेगनेसियं, और एलुमिनियं धातु इस श्रेणी के हैं। इनका घनत्व १·७५ और २·६ क्रमशः होता है। दूसरी ओर अधातु श्रेणी के तत्वों में भी ऐसे द्रव्य हैं जिनका घनत्व अधिक है। हीरा इस श्रेणी के अधातु का उदाहरण हो सकता है। हीरे का घनत्व ३·५ है। धातु ताप और विद्युत् के सुचालक समझे जाते हैं और अधातु कुचालक, पर इसके भी अपवाद हैं। ग्रेफाइड के रूप में कार्बन अधातु होता हुआ भी विद्युत् का सुचालक है। धातु ऊँचे तापक्रम पर ही वाष्प के रूप में परिणत होते हैं, किन्तु कार्बन, सिलिकन, और बोरोन अधातुओं को वाष्प रूप में परिवर्तित करना धातुओं की अपेक्षा कहीं अधिक कठिन है। इनके अतिरिक्त कुछ ऐसे रासायनिक तत्व, आर्सेनिक, एन्टिमनि, आदि हैं कि जिनमें धातु और अधातु के गुण मिश्रित पाये जाते हैं। आर्सेनिक (संखिया) और एन्टिमनि में धातु

की सी द्युति रहती है और ये ताप और विद्युत् के सुचालक भी हैं किन्तु रासायनिक गुणों में ये अधातु सदृश होते हैं। ऐसे तत्वों को, जिनमें अधातु और धातुओं के मिश्रित गुण मिलते हैं, उन्हें उपधातु कहते हैं। आर्य रसशास्त्र में धातू-पधातु, रसोपरस, रत्नोपरत्न किस सिद्धांत पर स्थिर किये गये हैं, इसका विशद् विवरण प्रचलित किसी रसग्रन्थ में प्राप्त नहीं होता। किन्तु मेरा विश्वास है कि अन्वेषण करने पर किसी दिन इस सिद्धांत का भी अवश्य पता लग जायगा। इसके लिए अनेक ग्रन्थों की खोज और सूक्ष्म रीति से अध्ययन करने की परमावश्यकता है।

## गंधकोत्पत्ति विषयक प्राच्यमत।

गंधकस्य तु माहात्म्यं तद्गुह्यं वद मे विभो।
श्वेतद्वीपे पुरा देवि सर्वरत्नविभूषिते ॥१॥
सर्वकाम मये रम्ये तीरे क्षीरपयोनिधो।
विद्याधरीभिर्मुख्याभिरंगनाभिश्च योगिनाम् ॥२॥
सिद्धाङ्गनाभिः श्रेष्ठाभिस्तथैवाप्सरसां गणैः।
देवाङ्गनाभि रम्याभिः क्रीडन्तीभिर्मनोहरम् ॥३॥
गीतैर्नृत्यैर्विचित्रैश्च वाद्यैर्नानाविधैस्तथा।
एवं संक्रीडमानायाः प्राभवत् प्रसृतं रजः ॥४॥
तद्रजोऽतीव सुश्रोणि सुगन्धि सुमनोहरम्।
रजसश्चातिबाहुल्याद्वासस्ते रक्ततांगतम् ॥५॥

तत्र त्यक्त्वा तु तद्वस्त्रं सुस्नाता क्षीरसागरे।
ऊर्मिभिस्तद्रजोवस्त्रं नीतं मध्ये पयोनिधौ ॥६॥
एवं ते शोणितं भद्रे प्रविष्टं क्षीर सागरे।
क्षीराब्धे मथने चैतदमृतेन सहोत्थितम् ॥७॥
निजगंधेन तान्सर्वान् हर्षयन् दैत्यदानवान्।
ततो देवगणैरुक्तं गन्धकाख्यो भवत्वयम् ॥८॥
ये गुणाः पारदे प्रोक्तास्ते चैवात्र भवन्त्विति।
रसस्य बन्धनार्थाय जारणाय भवत्वयम् ॥९॥
इति देवगणैः प्रीतैः पुरा प्रोक्तं सुरेश्वरि।
तेनाऽयं गन्धको नाम विख्यातः क्षितिमण्डले ॥१०॥

( रसरत्न समुच्चय मूल पृष्ठ २५ )

उक्त पाठ में किसी महानुभाव ने प्रकृति को केवल स्त्री समझ कर छठे श्लोक के साथ आधा अनुष्टुप अपनी ओर से मिला दिया ऐसा प्रतीत होता है। मेरी राय में ऐसे गन्धकोत्पत्ति प्रसंग में इस अंश के लिखने की किसी दशा में भी आवश्यकता नहीं थी। अतः "वृत्तादेवाङ्गनाभिस्त्वं कैलासं पुनरागता" यह पाठ निकाल दिया गया है। इस उत्पत्ति विषयक वर्णन में साढ़े तीन श्लोक द्वारा तो प्रकृति का सौन्दर्य दर्शन कराया है जो श्वेतद्वीप ( सिसली ) के लिये वर्तमान समय में भी द्रष्टव्य है। साढ़े तीन श्लोक के आगे से लगा कर साढ़े छः तक के पद्यों में गंधक का हाइड्रोजन सल्फाइड के रूप में उष्ण स्रोतों से निकल कर समुद्र में प्रवेश विधि का विधान है।

इसका विस्तृत वर्णन स्टुजर नामक विद्वान का मत उल्लेख करते समय पहिले ही किया जा चुका है।

"तद्रजोऽतीव सुश्रोणि सुगन्धि सुमनोहरम् ।"

इतने मात्र में वहाँ के स्रोतों की उष्णता पर गंधक का रक्त परिवर्तन, गंधक डाईऑक्साइड और सल्फ्युरेटेड हाईड्रोजन की गन्ध व सौन्दर्य का वर्णन कर दिया है। "रजसश्चाति बाहुल्याद्धासस्ते रक्ततां गतः" इस उल्लेख से गन्धक का रक्त वर्णोत्पादक तापक्रम पर आधिक्य से द्रवरूप में स्रोत से निकल कर आसमुद्रान्त भूमंडल पर प्रसार दिखाया है।

"तत्रत्यक्त्वातु तद्वस्त्रं सुस्नाता क्षीरसागरे ।"

इससे समुद्र तट का आंशिक भाग गंधक युक्त समुद्र में निमग्न होगया उसका दिग्दर्शन है।

"उर्मिभिस्तद्रजो वस्त्रं नीतं मध्ये पयोनिधौ ।"

इस अंश से शेषांश गंधकीय भूभाग से जलतरङ्ग न्याय से सल्फ्युरेटेड हाइड्रोजन का शनैः शनैः समुद्र में जाकर प्रवेश होने का सिद्धांतवाद है।

"क्षीराब्धि मथने चैतदमृतेन सहोत्थितः ।"

इस से स्पष्ट है कि समुद्र की तलकूट से ही गंधक प्रथम बार निकाला गया। समुद्र में गंधक कैसे उत्पन्न होता है इसका वर्णन अन्यत्र भली प्रकार किया जा चुका है।

"निज गंधेन तान्सर्वान् हर्षयन्दैत्यदानवान्।
ततो देव गणै रुक्तं गंधकाख्यो भवत्वयम् ॥"

इस अवतरण से साफ़ जाहिर है कि सल्फ्युरेटेड हाइड्रोजन की उग्र गन्धक का पता लगाकर अनार्य शोधक लोग प्रसन्न हुवे और आर्य गुरुओं ने गंधक की विशिष्ट गंध पर मुग्ध होकर गंधक ही नाम करण कर दिया। शेष श्लोकों में गुण और उपयोग स्पष्ट लिखा है।

यदि हम इस औपन्यासिक आख्यायिका के तत्व को सीधी-सादी बोल चाल की भाषा में लिखने का प्रयास करें तो मेरी सम्मति में नीचे लिखे अनुसार लिखा जा सकता है। श्वेत द्वीप ( सिसली ) में अत्यन्त सुन्दर अनेक प्रकार के रत्नाभ खनिजों से विभूषित एक समुद्र तट है। वहां की अलौकिक क्रटा ऐसी मनोहारिणी है कि मानो प्रकृति स्वयं रूप धारण कर अनेक प्रकार के प्राकृतिक रम्य दृश्यों और मधुर ध्वनियुक्त वृक्ष लतादि विकूजित वात निनाद से गन्धर्व गायन का हास्य करती हुई जीवधारियों को परम सुख पहुंचा रही थी कि उसी समय वहांपर सहसा अत्यन्त उष्ण तापक्रम पर किसी गुह्य ज्वालामुखी के उद्गम से गन्धक युक्त रम्य उष्ण-स्रोत का बृहत् प्रस्राव आसमुद्रान्त भूभाग पर प्रस्रवित हो गया, और वह जलतरंग न्याय से शनैः शनैः समुद्र में प्रवेश करने लगा तथा कालान्तर में तलकूटी भूत गन्धक के जमाव के बाहर प्रगट होनेपर खनिज शोधकों ने हाइड्रोजन सल्फाइड की उग्रगन्ध से या सल्फर डाई ऑक्साइड की महक से उसका पता लगाया। उसमें उग्रगन्ध देखकर गन्धक ही नाम रख दिया। बादमें प्रयोग कर देखा और पारद के साथ इसके प्राकृतिक हिंगुल आदि यौगिक देखकर पारद के बन्धन, जारण आदि क्रियाओं

में उपयोग प्रारम्भ कर दिया। इस भाव को यदि प्रताप-पद्धति के पद्यों में नीचे लिखे अनुसार व्यक्त किया जाय तो सम्भव है आगे के विद्यार्थियों को गन्धकोत्पत्ति समझने में कम उलझन हो।

> रम्य भूमि गते स्रावे गलिते गन्धकस्य च।
> ज्वालामय नगादूर्ध्वमुष्णास्त्रोत:समुद्भवे ॥
> याते पृथिव्या: गर्भात्तु बहिर्धाराधराश्रये।
> रजोवर्गाश्च सम्प्राप्ता उष्णतापक्रमान्विता: ॥
> गन्धकाश्चाख्यतां प्राप्ता रसयुक्ते धरातले।
> कालकर्मविपाकेन नीतामध्यं पयोनिधे: ॥
> पार्थिवं रूपमासाद्य तत्राकारा: समाभवन्।
> खनिरूपेणतम्प्राप्य गन्धकद्रव्यसंचयम् ॥
> गन्धात्तु शोधकैरुक्तं गन्धकाख्यो भवत्ययम्।

यदि रसरत्नसमुच्चयोक्त वर्णन में देवाङ्गना आदि की गीत-नृत्य वा कथा निकाल दी जाय तो आज कल गंधक की उत्पत्ति का संक्षेप में जो सिद्धांत है वह खूब समता रख सकता है। यह सिद्धान्त पूर्व में विस्तार के साथ लिखा जा चुका है किन्तु फिर यहां संक्षेप में लिख देने से तरतम भाव देखने का अच्छा अवसर मिल सकेगा।

(१) गंधक-हाइड्रोजन सल्फाइड (हाइड्रोजन नामक गैस और गन्धक का यौगिक) के रूप में जल के साथ मिलकर अनेक स्रोतों द्वारा अन्त में समुद्र में प्रवेश करता है या बन्द समुद्र में ही अनेक प्रकार की प्राकृतिक क्रियाओं से उत्पन्न होता है। साधारणतया सूक्ष्म गन्धकोत्पादक जीवाणुओं की प्रतिक्रिया

से "हाइड्रोजन सल्फाइड" का "हाइड्रोजन" वायु के "ओक्सिजन" के साथ मिलकर जल ($H_2O$) बनाता है और गन्धक पृथक होकर समुद्रतल में बारीक चूर्ण के रूप के स्तरों में जमता रहता है। यही सिद्धान्त तांत्रिक भाषा में हमारे रस शास्त्रों में वर्णित है।

(२) दूसरा एक सिद्धांत गन्धक की उत्पत्ति का आज कल यह है कि प्रकृति में गन्धक चूने के साथ मिलकर केलसियं-सल्फेट (चूने और गन्धक का यौगिक गोदन्ती) बन जाता है। यह केलसियं-सल्फेट पानी में घुलकर स्रोतों द्वारा किसी स्थिर जलाशय में जाकर जमा होजाता है और उस जलाशय का कालक्रम से जल सूख जाने पर वहीं तलछट के रूप में बैठ जाता है। इस तलछट के ऊपर अनेक जलीय व सड़ी हुई वनस्पतियों की या जीवाणु सम्बन्धी प्रतिक्रिया होने से केलसियं-सल्फेट का ऑक्सिजन पृथक् होजाता है और केलसियं-सल्फाइड रह जाता है। इस पर धीरे धीरे वायु के कार्बन-डाई-ऑक्साइड गैस का प्रभाव पड़ता है जिससे "केलसियं-सल्फाइड" से केलसियं-कार्बोनेट (चूने का पत्थर) बन जाता है और गन्धक अलग हो जाता है। इस प्रकार से उत्पन्न हुए गन्धक के प्राप्त होने का सब से उत्तम ज्ञातस्थान "सिसली" है। यहाँ से ही गन्धक निकाल कर अधिकांश में संसार की गन्धक सम्बन्धी माँग पूरी की जारही है। गन्धकोत्पत्ति विषय के सिद्धान्त की उक्त विधि ही प्रधान समझी जाती है, क्योंकि भूमंडल के अनेक भागों में साधारणतया गन्धक चूना और गोदन्ता के साथ ही प्रायः मिलता है। सिसली के गन्धक प्राप्ति स्थान का वर्णन पूर्व में

किया जा चुका है। आर्य-रसशास्त्री भी यह जानते थे कि गोदन्ती और चूने के साथ गन्धक प्राप्त होता है और उस खनिज को उन्होंने श्वेत-गन्धक के नाम से अभिहित किया है—

"श्वेतोऽत्र खटिका प्रोक्ता लेपने लोह मारणे"

( रसरत्नसमुच्चय पृ० २६ )

इस अवतरण को देखने से यह निश्चय पूर्वक कहा जा सकता है कि गोदन्ती के योग में गन्धक है इसका आर्य-शास्त्रियों को पूर्ण रूप से परिचय था। इसीलिये उन्होंने इतना स्पष्ट लिख दिया है कि श्वेत गन्धक जो प्रकृति में प्राप्त होता है खटिका जाति का है और लेप के लिये तथा लोहमारण आदि उपयोगी कार्यों में व्यवहृत होता है। आजकल भी गोदन्ती ठीक इसी कार्य में उपयोग किया जाता है। अस्थिभंग होनेपर उसे समानावस्था में रखने के लिये 'प्लास्टर आफ़ पेरिस' का लेप किया जाता है। यह प्लास्टर आफ़ पेरिस गोदन्ती को फूंककर बनाया जाता है। इसी भस्म से रसायनशाला में काम आने वाले भांड, मूषा, शराव आदि तय्यार कर अनेक प्रकार के लोह आदि खनिजों का मारणादि परीक्षण करते हैं। गोदन्ती को हरिताल और विष मानना सरासर भूल है। गोदन्ती चूना और गन्धक का यौगिक है। इस की भस्म कई माषा की मात्रा से अनेक रोगों में व्यवहार करने का मुझे प्रतिदिन अवसर मिलता है। हिन्दू विश्वविद्यालय के सिरीमिक्स ( कुम्हारगिरी ) के विभाग में मनों गोदन्ती फूंक कर मूषा, शराव, खिलौने आदि बनाने की शिक्षा देने की व्यवस्था है।

जो चाहे प्रत्यक्ष कर सकता है। प्रकृति में पीतवर्ण गन्धक अधिकांश में श्वेत गन्धक अर्थात् गोदन्ती से ही रासायनिक क्रिया द्वारा तय्यार होता है, इसका विस्तृत वर्णन पूर्व में किया जा चुका है। उक्त समालोचनात्मक दृष्टि से विचार करने पर यह निःसन्देह है कि प्राचीनों का श्वेत खटिका रूप गन्धक गोदन्ती ही है। आजकल का कृत्रिम पूर्वोक्त गन्धक का दूध ( Milk of Sulphur ) नहीं है।

## गोदन्ती।

गोदन्ती प्रकृति में तीन चार प्रकार की पाई जाती है।

( १ ) कणरूप—यह दांत की शकल का २—२॥ इन्च लम्बा रवा होता है। बीच में कुछ दबा रहता है और दोनों ओर छोटे छोटे उभार होते हैं जिसके कारण दांत के भीतरी मसूड़े के अन्दर रहने वाली शकल दिखाई देने लगती है। ऊपर और नीचे का स्वरूप देखने में जड़ से उखाड़े हुए दांत का सा दिखाई देता है।

( २ ) तालाकृति—यह पतले पतले अनेक पत्र के संयोग से बने हुए पिंड या हरितालाकृति दिखाई देता है। संभवतः इसी के स्वरूप को देखकर गोदन्ती को हरिताल में गणना करदी है। आयुर्वेद प्रकाश के अतिरिक्त अन्य एक आध ग्रन्थ को छोड़कर इसका वर्णन रसग्रन्थों में प्रायः नहीं पाया जाता है। यह वर्णन भी वहां के प्रकरण को देखने से स्पष्ट है कि ग्रन्थकार ने सुने सुनाये ज्ञान को बिना परीक्षा के ही लिख डाला है। रसशास्त्रों में दो ही प्रकार का पिंड और पत्र

ताल का उल्लेख है, पर आयुर्वेदप्रकाशकार ने पूर्व में दो प्राचीन भेदों को स्पष्ट लिखकर फिर चार भेद लिखे हैं। बुगदादी, गोदन्ती, तबकी, पिंडताल यह सिद्ध लोगों का मत है। मेरी राय में इनमें पूर्व के दो भेद काल्पनिक ग्रन्थकार के समय के अनुमानित हैं, अन्तिम दो शास्त्रीय हैं जिनका सर्वत्र उत्तम वर्णन मिलता है। उत्तम कणाकृति गोदन्ती का स्वरूप 'बृहद्रसराज सुन्दर' में पृष्ठ ११८ पर बहुत अच्छा लिखा है—

> दीर्घखंडमतिस्निग्धं. गोदन्ताकृतिकं गुरु।
> नीलरेखान्वितं मध्ये पीतं गोदन्ततालकम् ॥

पर यह हरिताल प्रकरण में भ्रम ने केवल आयुर्वेद प्रकाश को देखकर लिख दिया है, वस्तुतः इसका वर्णन स्वतंत्र चाहिये था, या गन्धक के प्रकरण में रसरत्न समुच्चय की तरह लिखना उचित था। इस कण में पीतरेखा अल्पमात्रा में नजर आया करती है और नीलरेखाओं का तो श्वेत में प्रतिबिम्ब मात्र का दर्शन है। स्वाभाविक कण दन्ताकार शुद्ध श्वेत होता है। अन्य खनिजों के सहयोग से पीत और नील रेखायें दीख पड़ती हैं।

( ३ ) पिंडाकृति—यह सफेद सुरमा ( Calcite ) नामक द्रव्य बाजारों में पाषाण-खंड के रूप में पाया जाता है जो उसकी आकृति से मिलता जुलता होता है। यह मुलायम होता है देखने में कर्पूराकार स्फटिक शिला सा बिना रवों के प्रायः चौरस या सम विषम खंडों में पाया जाता है। पंजाब में सैंधव की खानों के आस पास में यह बहुतायत से प्राप्त होता है।

(४) कौशेयाकृति—(Satin spar) यह जाति बहुत ही मुलायम रेशम के तन्तुओं सी होती है। इसका उपयोग ज्वर उतारने के लिये किया जाय तो अधिक लाभप्रद है। यह जाति अल्पमात्रा में प्राप्त होने वाली है।

आर्य रसायन शास्त्रज्ञों ने गन्धक तीन प्रकार के स्वरूप का माना है।

एक पीत, दूसरा श्वेत—(प्राकृतिक) तीसरा तापक्रम जनित रक्त-कृष्णा-पतिवर्णा (कृत्रिम)।

"स चापि त्रिविधो देवि शुकचञ्चुनिभोपरः।
मध्यमः पीतवर्णः स्याच्छुक्लवर्णोऽधमः स्मृतः॥
चतुर्धा गंधको ज्ञेयो वर्णाः श्वेतादिभिः खलु।
श्वेतोऽत्र खटिका प्रोक्तालेपने लोह मारणे॥
तथा चामलसारः स्याद्यो भवेत्पीत वर्णवान्।
शुकपुच्छः स एव स्याच्छ्रेयो रस रसायने॥
रक्तश्च शुकतुण्डाख्यो धातुवादविधौमतः।
दुर्लभः कृष्णवर्णश्च सजरामृत्युनाशनः॥

इन पाठों के देखने से स्पष्ट विदित होता है कि प्राचीन धातु-शोधक दो भिन्न भिन्न पद्धति से काम करने वाले थे। जैसे आज कल माइनिंगस और मेटेलोजी व जीयोलोजी पर काम करने वाले है। एक रस रसायन की पद्धति से धातुवाद में उपयोगी खनिजादि द्रव्यों के रूप और गुणों की परीक्षा करने वाले, और दूसरे प्राकृतिक खनिजादिकों की खोजकर नामादि स्थिर करने वाले। संग्रहकर्ताओं ने दोनों के विचारों

को एकत्रित कर दिया। इसलिये इहकालिक वैद्यक शिक्षा क्रम से पढ़ने वालों के लिये द्रव्याभाव से वस्तुज्ञान प्राप्त करने में बड़ी कठिनाई उपस्थित हो गई। वास्तव में श्वेत गन्धक ( Gypsum गोदन्ती ) और पीत गन्धक ( Sulphur ) प्राकृतिक हैं। इन का स्वरूप और व्यवहार ग्रन्थकार ने संक्षेप में बता दिया। "श्वेतोऽत्र खटिका प्रोक्तो लेपने लोह मारणे। तथा चामल सारस्याद्यो भवेत् पीत वर्णवान्। शुक पुच्छः स एव स्यात्।"

यहां तक प्राकृतिक गन्धक का वर्णन है, "शेषो रस रसायने" इत्यादि लिख कर स्पष्ट ही अप्राकृतिक तापक्रम विशेष पर परिवर्तन शील रक्त और कृष्णवर्ण वाले गन्धकीय स्वरूप का उल्लेख कर दिया है। इसके अतिरिक्त तापक्रम पर ही एक और विशेष गन्धक का परिवर्तन है। उसका भी बड़ा ही रोचक और सुन्दर वर्णन हमारे शास्त्रों में पाया जाता है। उसको बलीवसा ( प्लास्टिक सल्फर Plastic Sulphur) कहते हैं।

"बलिना सेवितः पूर्वं प्रभूतबलहेतवे।<br>
वासुकी कर्षतस्तस्य तन्मुखज्वालया युता॥<br>
वसा-गन्धकगन्धाढ्या सर्वतो निःसृता ततः।<br>
गन्धकत्वं च संप्राप्ता गन्धोऽभूत् स विषस्ततः॥<br>
तस्माद् बलिवसेत्युक्तो गन्धकोऽति मनोहरः।

( रसरत्न समुच्चय )

इस काव्यमय आख्यायिका का प्रत्यक्ष परीक्षण कर यह अर्थ समझना चाहिये कि बलि नामक रसायन विज्ञ ने जब

वासुकी यंत्र, गैस जलनेवाला रबड़ की अनेक सर्पाकार नालियों से सम्बन्धित बुन्सन बर्नर, जो आजकल सर्वत्र रसायनशालाओं में प्रतिदिन रसायनिक द्रव्यों की परीक्षा करने के लिये काम में लाया जाता है या तत्सदृश अन्य यंत्र पर गन्धक की परीक्षा प्रारम्भ की उस समय यन्त्र के विकृत हो जाने से उसका ध्यान उधर आकृष्ट हुआ और इधर गन्धक में उष्णता अधिक पहुंच जाने से वह उबलकर पात्र से नीचे गिरकर तत्क्षण शीतल होने से वैसा रूप हो गया। इस आकस्मिक घटना से गन्धक के एक विशेष तापक्रम पर उत्पन्न होने वाले गुण का ज्ञान हो गया। इसलिये बसा सदृश होने के कारण परीक्षक के ही नाम के साथ यह गुणवाचक शब्द जोड़कर बलिबसा नामकरण कर दिया। आजकल भी प्लास्टिक (नम्य) गन्धक इसी तरह रसायनशालाओं में तय्यार किया जाता है। इसका व्योरा पूर्व में विस्तार के साथ लिखा जा चुका है। उक्त संस्कृत के पाठों को यदि निम्नांकित 'प्रताप पद्धति' के अवतरणों से दर्शाया जाय तो अधिक सरलता से विषय समझ में आ सकता है।

सचापि त्रिविधो देवि गुणकर्मस्वरूपतः।
नैसर्गिकः कृत्रिमश्च तापक्रमप्रयोजितः॥
तत्र नैसर्गिके गन्ध श्वेतपीतौच लभ्यते।
श्वेतोऽत्र खटिका प्रोक्ता लेपने लोहमारणे॥
तथा चामलसारः स्याद्यो भवेत् पीतवर्णवान्।
शुकपुच्छः सएव स्या च्छ्रेष्ठः रसरसायने॥
रक्तकृष्णातिनम्याश्च तापक्रमविभाजिताः।
प्राप्येत सोधकैरेव रसशाला पकीर्त्तिताः॥

## वलिवसा (नम्य गन्धक) निर्माण विधिः

बलिना रक्षितः पूर्वं प्रभूतबलदर्शने ।
वासुकिं कर्षतस्तस्य, तन्मुखज्वालयायुतः ।
प्रसृतः सर्वतोदेशे उष्णात्वं समुपागतः ।
वसागन्धकगन्धाढ्या गन्धोऽभूत् स रसस्ततः ॥
तस्माद्बलिवसेत्युक्तः गन्धकोऽति मनोहरः ।

आशा है कि इस प्रकार के पृथक् करण से प्रत्यक्ष सिद्ध प्रयोगों के अनुसार प्राच्य रहस्यमय प्रयोग-सिद्धि समझने में सहायता मिलेगी ।

## गंधक और गंधकीय खनिज प्राप्ति के स्थान

अफगानिस्थान—

के हजारा जाट ( Hazira Jat ) नामक स्थान में प्राकृतिक गन्धक बहुतायत से प्राप्त होता है ।

पीत गन्धक के डले और शिरायें गोदन्ती के खंडों के साथ "दस्त इ-सफेद" ( Dast i-Safed ) नामक स्थान के आस पास में मिलता है ।

आसाम—

के लखिमपुर ज़िले के 'माकुम' ( Makum ) ग्राम में माक्षिक के खंड ( Shales ) भूगर्भज कोयले के साथ ऊपर आसाम में प्राप्त होते हैं । किन्तु इनकी मात्रा इतनी नहीं है, कि जिससे गन्धक निकालकर व्यापारिक लाभ उठाया जा सके ।

बलुचिस्तान ( Baluchistan )

के कोह-इ-सुलतान ( Koh-i Sultan ) नामक स्थान में प्रशान्त ज्वालामुखी के आस पास के परिवर्त्तित स्थानों में, पीत गंधक और गोदन्ती पाये जाते हैं। यहाँ के निवासी खनिज गंधक को नांदों में भर कर गरम करते है। जब गंधक पिघल जाती है, तब उसे तसलों की शकल के ढांचों में ढाल कर अन्य पार्थिव अशुद्धियों से शुद्धि कर लिया करते हैं।

"बोलन पास" के "ड्राजबेन्ट" ( Draj Bent ) और गोकुर्थ ( Gokurth ) नामक स्थानों में भी मृत्तिकाकृति चूने के साथ गंधक पाया जाता है। किन्तु यहां से उसकी निकासी कठिन है।

कच्छी ( Kachhi )

ज़िले के सन्नी ( Sanni ) नामक स्थान में गन्धक की बड़ी खान रही है। सन् १८४६ ई० में हुटन (Huttan) नामक अँग्रेज ने इस स्थान को जाकर देखा था। उसका कथन है कि इस स्थान में गन्धक अष्टपार्श्वीय रवों और चूर्ण के रूप में बहुतायत से प्राप्त हो सकता है। अब भी यहां के निवासी खनिज गन्धक को निकालकर 'सन्नी' के पूर्व की तरफ स्थित बाग ( Bagh ) नामक स्थान पर ले जाकर उसे तैल के साथ पिघालकर शुद्ध किया करते हैं। बाग नामक स्थान सन्नी से ४० मील दूर है। यहांपर की खान की खुदाई का काम अफ़-गानीस्थान के अमीर की तरफ से होता रहा है पर अब ब्रिटिश सरकार के आधिपत्य में आ जाने पर गन्धक की निकासी का काम बन्द कर दिया गया है। किसी कारण वश

इस खान में आग लग जाने से खान का कुछ अंश जल भी गया है। सन् १९०६ ई० में इस खान को टिप्पर (Tipper) नामक अंग्रेज देखने गया था। उसका लिखना है कि इस स्थान में गन्धक शिवालिक मृत्तिका के साथ शिराओं के रूप में प्राप्त होता है। कुछ स्थान पर गन्धक इस प्रकार जमा हुआ है कि वह आसानी से जल सकता है। होलेन्ड (Holland) नामक विद्वान की राय है कि यहां का गन्धकीय जमाव व्यापारिक लाभ उठाने के योग्य है।

लासबेला ( Las Bela )

जिले में 'कान बेरार' (Kan Berar) नामक स्थान के आस पास खारे श्रोतों के समीप गन्धक का जमाव देखा गया है। यहाँ पर के श्रोतों के समीप रेणु शिला की शिराओं में लवण और गन्धक की शिरायें देखी जाती हैं। किन्तु परीक्षा करने से विदित हुआ कि यहां का जमाव व्यापारोपयोगी नहीं है।

मेकरन तट ( Mekran Coast )

के जिले में करघारी ( Karghari ) के पास गोलकुर्ट (Golkurt) स्थान में बहुत गंधक एकत्रित किया जा सकता है।

सिबि ( Sibi )

जिले में "खाटान" (Khattan) नामक स्थान के मिट्टी के तैल के कूप के पास वाले उष्ण स्रोतों के स्राव से, रवेदार गंधक का बहुत सा जमाव पाया जाता है।

बेरन आइलेन्ड ( Barren Island )

में भी गंधक का जमाव पाया जाता है। किन्तु उसकी मोटाई २ या ३ इञ्च से अधिक नहीं है, और कई दर्जन टन से अधिक गंधक निकालने का अनुमान भी नहीं किया जाता है।

बिहार और उड़ीसा —

मयूरभंज रियासत के धलभूमि सीमा प्रांत के मालाघाटी के पास में विशेष रूप से रौप्यमाक्षिक (Iron Pyrites) अनेक स्थानों में पाया जाता है। आजकल गन्धक निकालने का यह प्रधान खनिज समझा जाता है।

सिंघभूम जिले में सुवर्ण माक्षिक (Copper Pyrite) से ताम्र के साथ गन्धक बहुतायत के साथ प्राप्त किया जा सकता है। यहां के ताम्र के खनिजों का व्यापार उसी दशा में लाभकारक हो सकता है जब बड़े पैमानों पर काम किया जाय।

बम्बई—

सिंध के गिजरी बन्दर ( Ghizri Bunder ) पर गन्धक के जमाव का पता लगाया गया है। यहां के खनिजों से ६० फी सदी गन्धक प्राप्त किया जा सकता है। किसी समय "लाकि" (Laki) नामक स्थान के स्रोतों के स्राव से जो गंधक के जमाव "जामा"* (Semm) के रूप बनते थे, उनसे वहां के ग्राम्यजन गंधक निकालने का अध्यवसाय करते थे। किन्तु व्यापारिक लाभ के लिये यहां की गंधक पर्य्याप्त नहीं समझी जाती।

बर्मा ( Burma )

सन् १८७३ में स्ट्रॉवर ( Strover ) नामक विद्वान ने लिखा है कि बर्मी राजाओं के राज्य काल में अपर बर्मा में अनेक स्थानों से २८००० बिस ( एक बर्मी तौल ), गन्धक रौप्यमाक्षिक से उड़ाकर प्रतिवर्ष निकाला जाता रहा है। बर्मा में गन्धक के व्यवसाय का मुख्य केन्द्र जोन्स ( Jones )

के लेखानुसार "मासुन" ( Mowsiin ) नामक प्रान्त के समीप में रहा है।

दक्षिणी शान राज्यों ( Southern Shan States ) में भी गन्धक निकालने का व्यवसाय अब तक होता रहा है। शान राज्यों की अनेक प्रकार की स्फटिक शिलाओं में रौप्यमाक्षिक पाया गया है। इस रौप्यमाक्षिक से गन्धक निकालने का कारोबार चल सकता है। यहां के रौप्यमाक्षिक में सुवर्ण, रजत आदि बहुमूल्य खनिज प्राप्त नहीं होते। ये स्थान इतने निकट हैं कि यहां पर रौप्यमाक्षिक से गन्धकाम्ल बनाने का व्यवसाय लाभ पूर्वक नहीं चलाया जा सकता।

दक्षिण हैदराबाद—

के गुलबर्ग ( Gulbarg ) जिले में मुदानूर (Mudanur) नामक स्थान पर आधिक्य से रौप्यमाक्षिक प्राप्त होता है, जिससे गन्धक निकालने का व्यवसाय किसी जमाने में होता रहा है।

काश्मीर—

के बाल्टिस्तान (Baltistan) जिले में अनेक उष्ण-स्रोतों से गन्धक का जमाव होता है। रूपशु ( Rupshu ) जिले की पुगा घाटी (Puga Valley) के उष्ण-स्रोत-सम्बन्धी गन्धकीय जमाव से काश्मीर दरबार की तरफ से गन्धक निकालने का कारोबार हुआ करता था। यहां शीत अधिक होने के कारण केवल वर्ष में चार मास तक ही कारखाना चलता था, जिससे गन्धक की वार्षिक निकासी २०-२५ टन होजाया करती थी।

मद्रास—

के आरकोट ( Arcot ) जिले में आध मील तक गन्धक का जमाव "वोलेंडरपेट ( Wolunderpet ) से कुछेक मील की दूरी पर वोडिया पोलियं (Wodia Paliam) नामक जिले में स्थित है।

गोदावरी—

के किनारे किनारे दलदलों के क्षेत्रों में पानी सूख जाने पर ढेलों के रूप में जमा हुआ गन्धक पाया जाता है। यहां के गन्धक के खनिजों में २८°/₀ फीसदी स्वतन्त्र गन्धक और २८ फीसदी निश्चित रूप में गन्धक पाया जाता है।

ट्रावनकोर—

राज्य में मंगामलाई ( Mangamalai ) नामक पहाड़ी पर कान्तमाक्षिक ( Pyrrhotite ) मिलता है, इससे गन्धक निकाला जा सकता है। इसी स्थान के पश्चिमी भाग की ओर कुछ दूरी पर एक दूसरा जमाव भी कान्तमाक्षिक का है।

उत्तरी पश्चिमीय सीमा प्रान्त (North West Frontier Province)

के कोहाट जिले में इन्डस ( Indus ) नदी के पश्चिमी किनारे पर माक्षिकीय ( Pyritous ) मिश्रित स्फटिक ( Alum ) के खपड़े सुधापाषाण के नीचे जमे पाये जाते हैं। इन खपड़ों से गन्धक निकालने का व्यवसाय किया जाता रहा है। गन्धक निकालने के लिये डमरु यंत्र का उपयोग किया जाता था। इस यंत्र द्वारा गन्धक उड़ाकर "गन्धक के फूल" तय्यार किये जाते रहे हैं।

शिरानी ( Shirani )—

नामक जिले में डोमुन्डा ( Domunda ) के पास में रौप्य माक्षिक के परिवर्तन से गन्धक जमा होता हुआ देखा गया है।

पंजाब—

में डेराग़ाजीखान के सोरीपास नामक स्थान पर गन्धक निकालने का कारोबार चलता था। यहां पर गन्धक गोदन्ती के साथ उष्णस्रोतों से जमा हुआ दिखाई देता है। गोदन्ती के अन्दर पीत गन्धक के रेशे या शिरायें मिली पाई जाती हैं। कोहाट की भाँति डमरु यंत्र से उड़ाकर शुद्ध गन्धक एकत्रित करने का व्यवहार यहाँ भी चालू था। गंधारी पहाड़ के दक्षिणी किनारे पर सफेद क्षेत्रों में भी गन्धक पाया जाता है।

झङ्ग ( Jhang ) राज्य में किराना पहाड़ी के पाषाणों में कान्त माक्षिक ( Pyrrhotite ) के ढले पाये गये हैं। कुन्डी-वाला नामक स्थान की खान में भी रेलवे स्टेशन के पास विमल के नमूने प्राप्त हुये हैं।

मियाँ वाला ( Mianwala ) जिले में पेट्रोलियं प्राप्ति की जमीन में गन्धक पाया जाता है। बॉरिंग ( Bowring ) नामक के पास पेट्रोलियं के स्रोत के समीप समीप मीलों तक पहाड़ी भूमि पर गोदन्ती के साथ गन्धक पाया जाता है। किन्तु यहां पर व्यापारोपयोगी गन्धक की मात्रा मिलने में सन्देह है।

रावलपिंडी के जिले में मशालापास के पूर्वी ओर की पहाड़ी पर गन्धक की खान में काम होता रहा है।

संयुक्त प्रान्त—

के देहरादून, जोन्सार जिलों में मैवार ( Maiwar ) नामक स्थान की सीसक ( Lead ) की खान की परिधि में गंधक पाया जाता है और उसका इतना निकास होता है कि जिससे सीसक निकालने का सारा व्यय प्राप्त हो जाया करता है।

कुमायूँ—

जिले के उष्ण स्रोतों से अल्प मात्रा में गंधक जमा पाया जाता है। कुमायूँ प्रांत के नीचे लिखे स्थानों का गंधक प्राप्ति के विषय में विशेषतः उल्लेख है—

(१) राम गंगा और गर्जिया नदी के तटवर्ती उष्णस्रोत।

(२) नन्द प्रयाग के पास मन्सियारी मुल्ला, दसोली, और मुल्ला नागपुरा।

(बिबलोग्राफी भाग २ पृष्ठ ४६६ से ४७६)

उक्त स्थानों के अतिरिक्त अनेक उष्ण स्रोतों के आसपास में न्यूनाधिक मात्रा में गंधक पाया जाता है। उसका विचार शैलोदक ( Mineral waters ) के प्रसंग में अन्यत्र किया जायगा।

आज कल माक्षिक ( गन्धक के कारण ) गन्धकाम्ल बनाने के लिये अधिकतया व्यवहार किया जाता है, इसलिये

गन्धक प्रसंग में गन्धकाम्ल ( Suphuric acid ) का संक्षिप्त ब्योरा जानना आवश्यक है। संसार व्यापी योरोपियन युद्ध के कुछ ही पूर्व युनाइटेड स्टेटस् में लग भग ३५,००,००० शॉर्ट टन ( Short Tons ) गन्धकाम्ल बनता था। युद्ध की दशा में विस्फोटक ( Explosive ) पदार्थों के निर्माण के लिये इसकी मांग अधिक हो गई। सन् १९१६ में ६२५0000 टन गंधकाम्ल बनाया गया, और १९१८ में ८000000 टन तय्यार किया गया। सन् १९१६ ई० में ४० फी सदी गन्धकाम्ल स्पेनिश (रीओटिन्टो Reo Tinto ) माक्षिक लेकर बनाया गया था। शेष ६ फी सदी केनाडियन माक्षिक, १३ फी सदी अमेरिकन माक्षिक ( Pyrite, Marcasite—Pyrrhotite ) २२ फी सदी ताम्र और यशद् के खनिज गलाने से उत्पन्न गन्धकीय वाष्प और शेष १९ फी सदी प्राकृतिक गन्धक लेकर बनाया जाता रहा है। युद्ध के पूर्व प्राकृतिक गन्धक का उपयोग इस कार्य के लिये नहीं किया जाता रहा है। इस लेख से यह स्पष्ट है कि माक्षिक अन्य गन्धक के खनिजों के साथ या स्वतन्त्र ही गन्धकाम्ल बनाने के लिये प्रधानता से उपयोग किया जा रहा है। इस काम के लिये अनेक देश, विशेष कर स्पेन, नारवे (Norway), पोर्चुगाल (Portugal), फ्रान्स, युनाइटेड स्टेट्स आफ अमेरिका, जर्मनी २,००००० टन से अधिक माक्षिक की प्रतिवर्ष निकासी करते हैं।

युनाइटेड स्टेट्स आफ अमेरिका में गन्धक प्राप्ति के मुख्य खनिज - माक्षिक और विमल ( Pyrite, Marcasite-Pyrrhotite ) ५३·३% व ३८·४% फीसदी वाले क्रमशः समझे जाते हैं।

युनाइटेड स्टेट्स आफ अमेरिका में नीचे लिखे प्रदेशों से माक्षिक की निकासी होती है।

१ अलाबामा ( Alabama ) से वरमोन्ट ( Vermont ) तक के अपालाचियन पहाड़ ( Appalachian Mountain ) में होने वाले माक्षिक के जमाव।

२ केलिफोर्निया के माक्षिक के जमाव।

३ वर्जिनिया ( Virginia ) टेनेसी ( Tennessee ) मैन ( Maine ) के विमल ( Pyrrhotite ) के जमाव।

४ इलिनोइज़ ( Illinois ) ओहियो ( Ohio ) इन्डियाना ( Indiana ) और पेन्सिलवानिया ( Pennsylvania ) के कोयले की खानों में प्राप्त होनेवाले मार्केसाइट ( Marcasite ) के जमाव से।

प्रतिवर्ष युनाइटेड स्टेट्स के अन्दर ४००,००० लम्बे टन माक्षिक निकाला जाता है। इसमें से अधिकांश वरजिनिया और केलिफोर्निया से प्राप्त होता है। क्वेबेक ( Quebec ) और ओन्टेरियो ( Ontario ) प्रदेश से भी माक्षिक की निकासी होता रहा है।

प्रकृति में माक्षिक के अनेक प्रकार के रूप पाये जाते हैं।*

## गन्धकाम्ल (Sulphuric acid—$H_2SO_4$.)

इस अम्ल का निर्माण किसी न किसी रूप में अनेक प्राचीन आर्य रस शास्त्रियों को विदित था। ऐतिहासिक रूप से विचार करने पर विदित होता है कि शंखद्राव प्रभृति द्रावक

* मिनरल डिपॉजिट्स पृष्ठ ३८७-३८८.

बनाने के पूर्व में खनिजों की द्रुति बनाने की क्रिया का बहुत प्रचार था। प्रत्येक खनिज को द्रवरूप में प्रयोग करना एक साधारण सी बात थी पर दैव दुर्विपाक से इस प्रकार के खनिज द्रवों का उपयोग बन्द ही नहीं हो गया बल्कि उन के निर्माण में इतनी असफलता होने लगी कि जिससे निम्न-लिखित पद्य लिखकर एक रूप में इनके बनाने की असम्भवता निर्दिष्ट करदी गई—

द्रुतयो नव निर्दिष्टा, शास्त्रे दृष्टा अपि दृढम्।
विना शम्भोः प्रसादेन, न सिध्यन्ति कदाचन॥

( रसरत्नसमुच्चय पृ० १३ मूल )

मेरी सम्मति में आर्य रसायन की द्रुतियां Mineral acids हैं। इनके बनाने का प्रचार आधुनिक रीति से पुनः प्रारम्भ कर लाभ उठाना चाहिये। पाश्चात्य देशों में सर्व प्रथम आठवीं शताब्दी के लगभग गंधकाम्ल बनाने की विधि लेटिन जेबर ( Letin Geber ) नामक विद्वान को विदित हुई और उसने फिटकरी ( Alum ) की वाष्पीकरण क्रिया द्वारा इसका निर्माण किया। इस घटना के आठ सौ वर्ष बाद सोलह सौ शताब्दि के लगभग बेसिल वेलेन्टाइन ( Basil Valentine ) नामक रसायनज्ञ ने कासीस ( Ferri Sulph ) से वाष्पीकरण क्रिया द्वारा गंधकाम्ल बनाने की विधि का उल्लेख किया है। यही विधि अबतक इस अम्ल के बनाने में व्यवहार की जाती है। अठारवीं शताब्दि में अनेक प्रकार के रासायनिक ( Chemical ) उद्योग धन्धों में इसकी अधिक मात्रा उपयोग में आने लगी तब इसकी आवश्यकता अत्यन्त

बढ़ गई और यह आधिक्य से निर्माण किया जाने लगा। इसके बनाने की विधि में भी विशेष उन्नति हुई और यह गन्धक के साथ शोरा मिलाकर जल की उपस्थिति में जलाकर बनाया जाने लगा। इसके लिए कांच के बड़े बड़े चषक ( Globes ) काम में आने लगे। अब इसकी इतनी आवश्यकता बढ़ती जा रही है कि लकड़ी के फ्रेम में सीसक की चद्दरें जड़कर कमरे बनाकर गंधकाम्ल बनाने का व्यवसाय किया जाने लगा है। इस समय ऐसे अनेक कार्यालय बड़े पैमाने पर अहोरात्र काम कर रहे हैं। हमारे देश में गंधकाम्ल बनाने का काम बंगाल केमिकल एण्ड फार्मास्युटिकल वर्कस् लिमिटेड कलकत्ता तथा कानपुर की एक कम्पनी में होता है। प्राचीन और नवीन निर्माण पद्धति में केवल इतना ही अन्तर है कि पहिले द्रव्य "द्रव" तथा "घन" अवस्था में रखे जाते थे और अब केवल गैस के रूप में ही द्रव्य एकत्रित किये जाते हैं। जल के स्थान पर जलीय बाष्प ( water steam ) पहुंचाया जाता है और गंधक की जगह गंधक धूम्र ( सल्फर डाई ओक्साइड ) व शोरे के लिये ओक्साइड आफ नाइट्रोजन पहुँचाया जाता है।*

गन्धकाम्ल निर्माण के विषय में विशेष अभिरुचि रखने वाले पाठक उक्त केमिष्ट्री या अन्य प्रसिद्ध रसायन शास्त्र के बृहद् ग्रन्थ गुरुमुख से अध्ययन करें। गन्धकाम्ल चिकित्सोपयोगी औषधियों में भी बहुतायत से व्यवहार किया जाता है। घोष की मेटेरिया मेडिका पृष्ठ ३१४—३१५ पर इसके विषय में लिखा है कि, यह रंग रहित, दाहक, तैल सदृश

* ट्युटोरियल केमिस्ट्री नान् मेटल्स पृष्ठ ३१०-३११।

अम्लद्रव है और जल मिलाने से उष्णता उत्पन्न करता है। आपेक्षिक गुरुत्व १.८४१ है। अशुद्धियां हैं सीसक, ताम्र, लोह, आर्सेनिक, सेलेनियं ( Selenium ) अमोनियं ( चंचलक्षार ) कोयला जातीय द्रव्य ( Carbonaceous matters )। तथा दूसरे अम्ल।

प्रतिरोधक ( Incompatibles ) हैं—क्षार, क्षारीय कार्बोनेट्स, चूना ( Calcium ), और सीसकक्षार।

प्रभाव ( Action ) तीव्रदाहक है।

निर्धारित योगिक ( Official Preparations )

(१) एसिड सल्फयुरिक एरोमेटिक (Acidum Sulphuricum Aromaticum). दूसरा नाम ( Elixir of Vitriol ) बी० पी० की मात्रा ५ से २० बिन्दु। १ औंस जल में मिलाकर।

(२) एसिड सल्फुरिक डाईल्युट ( Acidum Sulphuricum dilutum)

१ भाग तरल गंधकाम्ल, जल १२ भाग, बी० पी० मात्रा २० से ५० बिन्दु, १ औंस जल में। इसको बनाते समय घन गंधकाम्ल जल में मिलाना चाहिये; न कि जल गंधकाम्ल में। जिस समय तरल गंधकाम्ल तय्यार किया जावे, उस समय सावधानी के साथ एक कांच के पात्र में शुद्ध जल आवश्यक मात्रा में भर कर रख लें उस में से धीरे धीरे घन गंधकाम्ल में मिलावे। जल मिलाने से उष्णता पैदा होती है। जब उष्णता न्यून होजावे तब बोतल में भर कर रख दें।

## गंधकाम्ल का शारीरिक तथा रोग नाशक प्रभाव।

( Pharmacology and Therapeutics )

बाह्यांग ( Externally ) प्रभाव

घन गन्धकाम्ल अत्यन्त जल शोषक है; इसलिये जिन अङ्गों पर इसका स्पर्श होता है उनके द्रवांश को जलाकर स्पर्शस्थान को चूर चूर कर देता है। अतः यह तीव्रदाहक माना जाता है।

अन्तरङ्ग ( Internally ) प्रभाव

इसका भीतरी अवयवों पर भी प्रायः बाहर का जैसा ही प्रभाव पड़ता है। घन गंधकाम्ल यदि भूल से सेवन करा दिया जाय तो भयंकर दाह और ज्वाला होने लगेगी। भली प्रकार जल मिलाकर तरल करके विशूचिका और रक्तस्राव जन्य तृषा शान्त करने के लिये इस का प्रयोग किया जा सकता है। यह महास्रोत पर उत्तम स्तम्भक प्रभाव करता है; इस कारण अतिसार, विशूचिका, और महास्रोत के रक्तस्राव में इसका प्रयोग करते हैं। गन्धकाम्ल शरीर से वृक्क और मलद्वार के द्वारा सल्फेट के रूप में बाहर निकलता है। शरीर के अन्तरङ्ग में सीसक ( Lead ) के योगों का शोषण होना रोकता है, इसलिये गंधकाम्ल के योग से बनाया हुआ लेमोनेड ( सोडा-लेमोनेड ) सीसक के कारखानों में काम करनेवाले मज़दूरों को पिलाया जाता है। इसे सीसक-विषावरोधक ( Prophylactic ) समझते हैं।

क्षय ( Phthisis ) रोग में जो विशेष रूप से रात्रि में स्वेद होता है, उसका अवरोध करने के लिये जिंक-सल्फेट के साथ इसका प्रयोग करते हैं।

गंधकाम्ल, लवणाम्ल, शोरकाम्ल और फास्फोरिकाम्ल का साधारण शारीरिक प्रभाव।

बहिरंग—

उक्त सब अम्ल घनावस्था में ज्वालोत्पादक और दाहक हैं। तरलावस्था में स्थानीय स्तम्भक और रक्तावरोधक हैं। अधिक तरल बनाकर उपयोग करने से बाह्याङ्ग पर प्रसादक ( Refrigerants ) और जलशोषक ( Anhydrotics ) प्रभाव करते हैं। सब प्रकार के खनिजाम्ल (Mineral acids) संक्रम निवारक ( Disinfectants ) समझे जाते हैं।

अन्तरंग—

महास्रोत—पर प्रभाव यह होता है कि ये अम्ल लालास्राव को उत्तेजित करते हैं जिससे तृषा शांत हो जाती है। आमाशय में जाकर वहां के स्वतंत्र क्षार को न्यूट्रल ( Neutral उदासीन ) बनाकर, उदासीन क्षार ( Neutral Salts ) बनाते हैं। ये उदासीन क्षार इसी दशा में शरीर में शोषित हो जाया करते हैं। भोजन के पूर्व देने से आमाशयिक अम्ल-पाचक-रस ( Gastric Juice ) को उत्पन्न करते हैं। भोजन के साथ या अन्त में देने से यकृत, अग्न्याशय ( Pancreas ) और आंत्रिक ग्रन्थियों के क्षारीय स्राव को अधिक प्रस्रवित करते हैं।

शोरकाम्ल और लवणशोरकाम्ल ( Nitric and Nitro-hydrochloric acids ) उग्र यकृतोत्तेजक और पित्तसारक

समझे जाते हैं। तरलाम्ल विशेष कर तरल गन्धकाम्ल आतों पर स्तम्भन प्रभाव करता है।

रक्त पर प्रभाव।

सब खनिजाम्ल रक्त के अन्दर उदासीन क्षार के रूप में परिगमन करते हैं। रक्त को अल्प क्षारीय बनाते हैं पर उनमें अम्लाधिक्य नहीं होने देते। क्लोरोसिस ( Chlorosis ) नामक रोग में लवणाम्ल रक्त के लाल कणों ( Red blood corpuscles ) को बढ़ाता है; पर हीमोग्लोबिन ( Haemoglobin ) पर कोई प्रभाव नहीं करता।

वृक्क पर प्रभाव।

उक्त अम्ल मूत्र की अम्लता को अधिक नहीं बढ़ाते। शोरकाम्ल अमोनियाँ ( चंचल क्षार ) के रूप में परिवर्तित होकर मूत्र में क्षारीय धर्म बढ़ाता है।

तात्कालिक विष प्रभाव।

सब खनिजाम्ल ज्वालोत्पादक विष ( Irritant Poisons ) हैं। यदि घनावस्था में ( concentrated ) पिये जावें तो मुख से लगाकर आमाशय तक भयंकर ज्वाला और शूल होने लगता है और श्लेष्मधरा कला पर भूरे या पीले से जलने के दाग़ पड़ जाते हैं। पेट के अन्दर उग्रशूल होता है और काफ़ी ( Coffee ) के रंग का रक्त मिश्रित श्लेष्म का वमन होने लगता है। पेट पर स्पर्श करने से असह्य कष्ट प्रतीत होने लगता है। विबन्ध हो जाता है और यदि विरेचन होने लगा तो रक्तयुक्त कृष्ण वर्ण का मलस्राव होता है। कभी कभी

अम्ल या अम्ल-बाष्प के प्रवेश करने से गले में शोथ होकर श्वास रोग भी हो जाता है। उक्त लक्षणों की उग्रता होकर शीत स्वेद होकर रोगी मूर्छित होने लगता है और शीघ्र ही प्राणान्त हो जाता है।

प्रतिविष।

आमाशय धोने के लिये स्टमक पंप का उपयोग न करें। क्षार जैसे सोडा या चूने का जल, साबुन का जल, मेगनेसिया आदि का जल में साधारण विलयन बनाकर तत्क्षण पान करावे। स्नेहन के लिये, दूध, घृत, अन्डे की सफेदी, तिल तैल, अलसी की चाय आदि पिलावे। मोर्फाइन का ( Morphine ) सूचीकाभरण ( इन्जेक्शन ) करके उत्तेजना के लिए ईथर या ब्रान्डी पिलावे।

चिरकालिक विष प्रभाव।

सर्वाङ्ग दौर्बल्य, आलस्य, महास्रोत का स्रावकारक शोथ, पांडु आदि मुख्य लक्षण होते हैं। रोग का सावधानी के साथ निर्णय करें।

आयुर्वेद के चिकित्सा शास्त्र में जो शंखद्राव, महाद्राव आदि के अनेक योग हैं वे सब खनिजाम्ल बनाने के ही योग हैं। उनके द्रव्यों को देखकर गंधकाम्ल, शोरकाम्ल, लवणाम्ल या इनके मिश्रण का विचार कर प्रयोग करें।

## गंधक ( Sulphur )

शुद्ध गंधक ( Sulphur Sublimatum ) और पुष्प-गंधक ( Flowers of Sulphur ) प्राकृतिक गन्धक या गंधक के खनिजों से गंधक उड़ाकर तय्यार किया जाता है।

स्वभाव ( Characters ) शुक-पुच्छ के वर्ण का सा पीताभ पिच्छिल चूर्ण, गंध और स्वादहीन, उष्ण करने से जब तापक्रम पर इसके वाष्प उड़ने लगते हैं तब गंध प्रतीत होती है। उष्णता से सल्फ्युरस एन्हाइड्राइड ( Sulphurous anhydride ) के वाष्प उड़ते हैं।

अशुद्धि ( Impurities )—हरिताल, मनःशिला और गंधकाम्ल ( Sulphurous and Sulphuric acids )।

विलयनशीलता ( Solubility )—जल और मद्यसार (Alcohol) में विलयन नहीं होता है। तैल और वसा में अल्पमात्रा में घुलता है। सर्वांश में कार्बन डाई सल्फाइड ( Carbon disulphide ) में घुल जाता है।

परीक्षण (Tests)—इसके साथ पानी मिलाकर हिलाकर छान के लिटमस पेपर (Litmus paper) भिगोने से यदि रक्ताभ न हो तो समझे गंधक शुद्ध है। इस परीक्षण से यह विदित हो जावेगा कि शुद्ध गन्धक में स्वतंत्र अम्ल नहीं है। इसी प्रकार छने हुए गंधक के जल में तलछट सल्फ्युरेटेड हाईड्रोजन ( Sulphurated hydrogen ) के संयोग से न बैठे। इस परीक्षा से संखिया के अम्ल ( Arsenious acids ) का अभाव विदित होगा।

प्रभाव ( Action )—मृदुरेचन ( Laxative ), पराश्रयी जीवाणुनाशक (Parasitiside)

बी० पी० मात्रा—३० से ६० ग्रेन या १५ से ३० रत्ती तक।

निर्धारित यौगिक ( Official Preparations )

कन्फेक्शियो सल्फुरिश ( Confectio Sulphuris ) मात्रा ६० से १२० ग्रेन।

अंगुएन्ट सल्फुरिस ( Unguentum Sulphuris ) शक्ति १० भाग में १ भाग इसको बिन्जोयटेडलार्ड (सुअर की चर्बी) में बनाते हैं।

अनिर्धारित यौगिक ( Non-official preparations )

( १ ) कन्फेक्शियो गुआईसी कम्पोजिटा ( Confectio Guaiaci Composita )

| | | | |
|---|---|---|---|
| गुआइकम् | २ तोला | —Guaiacum | 2 |
| शुद्ध गंधक | ३ ,, | Sublimed Sulphur | 3 |
| मेगनेशियं कार्बोनेट | २ ,, | Magnesium Carbonate | 2 |
| शुण्ठी चूर्ण | १ ,, | Ginger | 1 |
| गुड़ | १२ ,, | Treacle | 12 |

सब द्रव्यों को वजन से लेकर मिलाकर हलवा सा बनाले। मात्रा १ से २ ड्राम।

(२) अंगवेन्ट सल्फुरिस को॰ (Unguentum Sulphuris Co.)

| | | | |
|---|---|---|---|
| मृदु साबुन | ३० तोला | —Soft Soap | 30 |
| शुद्ध गंधक | १५ ,, | Sublimed Sulphur | 15 |
| तलछटीकृत चाक | १० ,, | Precipitated Chalk | 10 |
| टार (कोलटार) | १५ ,, | Tar | 15 |
| लार्ड (शूकर वसा) | ३० ,, | Lard | 30 |

सब मिलाकर मरहम बनाकर प्रयोग करे।

(३) अंगवेन्टं सल्फुरिश कंपाउंड हाईड्रार्जिरो ( Anguentum Sulphuris Co. Hydrargyro)

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| शुद्ध गंधक | ३० तोला | Sublimed Sulphur | 30 |
| रस सिन्दूर | २ ,, | Mercuric Sulphide | 2 |
| दाल चिकना | २ ,, | Ammoniated mercury | 2 |
| जेतून का तैल | १२ ,, | Olive oil | 12 |
| शूकरवसा | ५४ ,, | Lard | 54 |

मिलाकर मरहम बनाले। पामा, कच्छु आदि चर्म रोगों में प्रयोग करे। विशेष सन्देहमय फिरंगजन्य चर्म विकारों में इसका प्रयोग लाभकारक है।

(४) अंगवेन्टं सल्फुरिस कंपाउंड हाइपोक्लोराइटीज् ( Unguentum Sulphuris Hypochlorites )

| | | | |
|---|---|---|---|
| शुद्ध गंधक | १२ तोला | Sublimed Sulphur | 12 |
| बादाम का उड़नशील तैल | २ तो० | Essential oil of Almonds | 2 |
| सिद्ध शूकरवसा | ८४ तो० | Prepared Lard | 84 |
| सल्फर क्लोराइड | २ तो० | Sulphur Chloride | 2 |

सबको मिलाकर कांच की डांट वाली बोतल ( Stoppered Bottle ) में रक्खें। यह योग व्यंग, मुखच्छाया, युवान पिड़िका, पामा आदि में उपयुक्त है।

तलछटी कृत गन्धक ( Precipitated Sulphur )

इसे ब्रिटिश फार्माकोपिया ( B. P. ) की परिभाषा में गन्धक-दुग्ध ( Milk of Sulphur ) कहते हैं।

निर्माण विधि ( Source ) साधारण गन्धक को चूना और पानी के साथ उबाल कर छान लेते हैं बाद में नमक का तेजाब ( Hydrochloric Acid ) मिलाकर पुनः गन्धक का तलछट बैठाकर प्राप्त करते हैं।

स्वभाव (Characters)—श्लक्ष्ण (Smooth) पिच्छिलता रहित ( not gritty ) भूरा ( Greyish ) हलका सा पीताभ-चूर्ण होता है।

अशुद्धि (Impurity)—नमक के तेजाब के स्थान पर सस्तेपन के कारण इसके बनाने में गन्धकाम्ल व्यवहार करते हैं इसलिए काल्सियं सल्फेट (Calcium Sulphate) की अशुद्धि पाई जाती है।

परीक्षण ( Tests )—पिच्छिलता से रहित चूर्ण हो और सूक्ष्मदर्शक यंत्र ( Microscope ) में देखने से सल्फेट ( Sulphate ) के रवे ( कण ) दिखाई न दें। तापक्रम पर वाष्प होकर संपूर्ण उड़ जाना चाहिये किसी प्रकार का अवशेषांश न रहे तो समझे कि शुद्ध है। मात्रा २० से ६० ग्रेन

निर्णीत यौगिक (Official Preparations)

ट्रोचिस्कस सल्फुरिस ( Trochiscus Sulphuris )

तलछटीकृत गंधक ५ ग्रेन Precipitated Sulphur 5 gr.
एसिड पोटासियं टार्टरेट् १ ,, Acid Potassium Tartrate 1 gr.

शकर की ८ ग्रेन की एक टिकिया में मिला कर प्रयोग करे।

अनिर्णीत यौगिक ( Non-official preparations. )

जेफ़सन्स पाउडर ( Jephson's Powder )

| | | | |
|---|---|---|---|
| तलछटीकृत गन्धक | २ भाग | Precipitated Sulphur | 2. |
| गायेकम् | १ भाग | Guaiacum | 1. |

मिलाकर ६० ग्रेन की मात्रा से व्यंग मुखच्छाया, कंठशालूक ( Tonsilitis ), विबंध ( Constipation ) में प्रयोग करे।

अंगवेन्टं सल्फुरिस एट रिसोर्सिनी ( Unguentum Sulphuris et.—Resorcini )

| | | | |
|---|---|---|---|
| तलछटी कृत गंधक | ४-५०, | Precipitated sulphur | 4-50 |
| रीसोर्सिन | ३ | Resorcin | 3 |
| पीतमृदु पेराफीन | ६२॥ | Yellow soft Paraffin | 100 |

मिलाकर दुर्गंध युक्त पूयवाले पामा कच्छु में प्रयोग करे यह उत्तम संक्रम निवारक लेप है।

## गंधक का शारीरिक अवयवों पर प्रभाव।

### ( Pharmacology )

वाह्याङ्ग ( Externally )

स्वस्थ चर्म पर केवल गंधक का लेप किया जावे तो कोई प्रभाव नहीं होता। स्नेह के साथ लेप करने से कुछ गंधक सल्फुरेटेड हाईड्रोजन के रूप में परिवर्त्तित होकर अत्यल्प ज्वाला पैदा करता है। जिससे स्थानीय रक्त नलिकाओं का प्रसार होता है और चर्म मृदु हुआ तो पामां की सी पिटिकायें भी पैदां होजाया करती हैं। गन्धक पराश्रयी

जीवाणु नाशक है, इस लिये कंडू उत्पादक जीवाणुओं का शीघ्र ही नाश कर देता है। गंधक व्रण स्थान पर लगाने से भयंकर जलन पैदा करता है।

गंधक छिड़कने से निम्न श्रेणी के जीवाणु नष्ट हो जाते हैं, इसलिये "इटली" में अंगूर की बेलों पर फंगस ( Fungus ) नाश करने के निमित्त गंधक छिड़कते हैं। फंगस लगने से अंगूर में रोग उत्पन्न होते हैं।

अन्तरंग ( Internally )

मुख के लालास्राव में गन्धक का विलयन नहीं होता है इसलिए मुख गह्वर में कोई स्वाद अनुभव में नहीं आता। आमाशय में भी गन्धक का कोई परिवर्तन नहीं होता। जब गन्धक क्षुद्रान्त्र (Small intestine) में पहुँचता है तब क्षारीय पित्त (Alkaline bile) के संसर्ग से इसका अल्पांश क्षारीय गन्धक के रूपमें परिवर्तित होकर शरीर में प्रवेश करता है। किन्तु अधिकांश में गन्धक बिना परिवर्तन के ही शरीर से बाहर मल के साथ निकल जाता है। कुछ विशिष्ट विद्वानों की सम्मति है कि गन्धक के विशेष प्रयोग अधिक मात्रा में भी प्रवेश हो सकते हैं। डाक्टर बुचहैम ( Dr. Buchheim ) ने परीक्षा कर देखा है कि तत्कृष्ट कृत गन्धक अत्यन्त सूक्ष्म चूर्ण के रूप में ४० फी सदी तक मूत्रद्वारा निकलता हुआ देखा गया है। पर पुष्प गन्धक ( Sublimed Sulphur ) केवल इस प्रकार १५ फी सदी ही निकलता है। गन्धक आंतों पर प्रभाव कर मृदुरेचन करता है। इस प्रकार के रेचन से किसी प्रकार का शूल आदि

नहीं होता। साधारणतया गन्धक तीन प्रकार से आँतों पर प्रभाव करता है।

(१) क्षारीय गंधक ( Alkaline Sulphur ) और सल्फुरेटेड हाईड्रोजन ( Sulphurated Hydrogen ) आंत्रीय गति को उत्तेजित करते हैं, जिससे अन्त्र सम्बन्धी स्राव अधिक उत्पन्न होता है।

(२) सल्फुरेटेड हाइड्रोजन से आंतों में दबाव (Pressure) पैदा होता है, और आंतों के अन्दर के मल को आगे की ओर ढकेलता है। जैसे पोप गन (Pop-Gun) का डांड धकेला जाता है। यह क्रिया वैसी ही समझना चाहिये जैसी आसव की बोतल के डांट के उड़ने में होती है। आसव की बोतल में जब गैस पैदा होती है तब वह डांट को धकेल देती है—इसी प्रकार आंतों में जब सल्फुरेटेड हाइड्रोजन गैस पैदा होती है तब मल को मलाशय से बाहर धकेल कर निकाल देती है।

(३) गन्धक के रुक्ष कण आंतों की मांस पेशियों के साथ रगड़ खाकर उन्हें उत्तेजित कर उनकी गति को बढ़ा कर मल शुद्धि करने में सहायक होते हैं।

उक्त तीनों विधियों में से प्रथम की दो विधियां अधिक प्रामाणिक मानी जा सकती हैं, क्योंकि गन्धक के सेवन से सल्फुरेटेड हाइड्रोजन गैस अधिक मात्रा में बार बार निकलता है। इसीकी दुर्गंध के कारण रोगी गन्धक का उपयोग करना पसन्द नहीं करते हैं। अपान वायु में असह्य गन्ध होती है। तीसरी विधि के विरुद्ध प्रमाण यह है कि तलछटीकृत गन्धक जिसका चूर्ण बहुत ही पिच्छिल होता है वही अन्य

गन्धकीय प्रयोगों की अपेक्षा अधिक रेचक होता है। अतः स्पष्ट है कि उपरोक्त दो सिद्धांत ही अधिक माननीय हैं।

## गन्धक का विशेष प्रभाव।

अनुभव से यह कहा जा सकता है कि स्वस्थ पुरुष के श्वास पथ की श्लेष्मधरा कला का स्राव गन्धक सेवन करने से अधिक बढ़ जाता है। साथ ही हृदय की गति और उसकी शक्ति भी अधिक हो जाती है, जिससे स्वेद का स्राव अधिक होने लगता है। किन्तु इस क्रिया के ज्ञान की सिद्धि में अभी कुछ सन्देह है।

गन्धक सल्फाइड और सल्फ्युरेटेड हाइड्रोजन के रूप में रक्त में प्रवेश करता है। ये उग्र विष हैं। इनके प्रभाव से रक्त का हीमोग्लोबिन प्रथम संकुचित होता है और फिर सड़ने लगता है जिससे अन्तरंग में श्वास घुटने लगता है। इस विष का प्रभाव मांसपेशियों और वातनाड़ियों पर भी पड़ता है जिससे उन पर पक्षाघातक ( Paralyser ) असर होता है। इसलिये विशेष प्रभाव पैदा करने वाली गन्धक की बड़ी मात्रा कभी नहीं सेवन कराना चाहिये। यह सम्भव है कि अनेक प्रकार के वात नाड़ियों के रोग अग्निमांद्य विबन्ध और आम विष ( auto intoxication ) शरीर में उत्पन्न होने का कारण यह हो कि मलाशय में सल्फ्युरेटेड हाइड्रोजन उत्पन्न होकर रक्त में प्रवेश करे।

गन्धक मुख्यतः सल्फेट के रूप में मूत्र द्वारा शरीर से बाहर निकलता है और दुग्ध; चर्म तथा फुफ्फुस के द्वारा सल्फुरेटेड

हाइड्रोजन के रूप में बाहर आता है। गन्धक सेवन करनेवाले के प्रश्वास से बहुत दुर्गंध आती है, और उसके चर्म के समीप रहने वाले रजत के आभूषण कृष्ण वर्ण के हो जाया करते हैं। पित्त के अन्दर अधिक मात्रा में गन्धक रहता है। इसको देख-कर अनेक विशेष निरीक्षण करने वाले विद्वानों का मत है कि पित्त की न्यूनता जन्य रोगों में गन्धक का उपयोग करना अधिक हितकर है।

गन्धक क्षारक्षय ( Albuminous Wastes ) के रोगों में कोई लाभ नहीं करता।

## गंधक का रोगनाशक प्रभाव।

( Therapeutics )

बाह्यांग—

मुख्यतः गन्धक का प्रयोग पामा, कंडू, विचर्चिका प्रभृति चर्म रोगों को दूर करने के लिए किया जाता है।

जिस रोगी पर उक्त रोगों के नाश के निमित्त प्रयोग करना हो तो प्रथम उस रोगी को समझाना उचित है कि वह सोते समय पामा वाले स्थान को साबुन और जल से भली प्रकार रगड़ कर साफ़ कर पानी पोंछ ले और बाद में गन्धक का मरहम लगाकर फलालेन के वस्त्र से ढकदे। ओढ़ने के लिये भी उष्ण वस्त्र ऋतु के अनुसार व्यवहार करे, प्रातःकाल मरहम पोंछ डाले। इस प्रकार कुछ दिन उपचार करने से पामा शीघ्र नष्ट हो जाती है। पामा के सर्वांश में मिट जाने पर रोगी के सब वस्त्र संक्रम-निवारक औषधियों के साथ उबलते हुए जल से

धुला देना आवश्यक है, जिससे पामा उत्पादक पराश्रयी जीवाणु सर्वांश में नष्ट हो जावें।

पामा वाले मृदु स्थान पर गन्धक के लेपन से जलन होती है, और दुर्गंध भी आती है, इस लिये सुकुमार रोगी इसका उपयोग अधिकतर पसन्द नहीं करते हैं। ऐसी दशा में आज कल के चिकित्सक Storax ( स्टॉरैक्स ) मिलाकर इसका प्रयोग करते हैं। यदि पामा स्राव, पूय, चर्म-विवर्णता, कंडू आदि उपद्रव युक्त हो तो अंगवेन्ट सल्फुरिस कम्पांज़ीटा, का प्रयोग करें क्योंकि इसमें चाक ( खड़िया ) होती है वह कीड़ों के रहने की नालियों को खोल देता है और टार से पामा (Itch) अच्छा होजाता है और फुन्सियों से पानी निकलना बन्द हो जाता है। यह लेप उष्ण अवगाहन के उपरांत दो बार दिन में प्रयोग किया जाय तो तीन दिन के प्रयोग ही से पामा को नष्ट कर देता है।

अंगुवेंटम सल्फ्यूरिस कम्पोज़ीटा ( इसे विल्किन्संस आयंटमेंट भी कहते हैं। शुद्ध साबुन २० तोला, सबलाइम सल्फर १५ तो०, तलछटीकृत चाक १० तोला, टार और शूकर वसा २० तोला पड़ता है।

युवान पिड़िका दूर करने के लिये किसी प्रकार के मरहम लगाने की अपेक्षा नीचे लिखा विलयन प्रयोग किया जावे तो अधिक हितकर है—

| | | | |
|---|---|---|---|
| शुद्ध गंधक | १ ड्राम | Sulphur | 1 dr. |
| ग्लिसरिन | १ औंस | Glycerine | 1 oz. |
| अर्क गुलाब | १० ,, | Rose water | 10 oz. |

सब एकमें मिलाकर मुँहको तर रखे। कुछ विशेष रोगियों की युवान पिड़िका इस विलयन के उपयोग से भी अच्छी नहीं होतीं। उनके लिये अंगवेन्टं सल्फुरिस हाइड्रोक्लोराइटिस् (Unguentum Sulphuris Hydrochloritis) का प्रयोग ही लाभ कारक है। गन्धक के चूर्ण को रगड़ कर फलालेन से बाँध देने से संधिवात (Rheumatism) और गृध्रसी (Sciatica) में लाभ अनुभव होता है। डिपथेरिया (Dephtheria) नामक गलरोग में भी चूर्ण या नस्य में गंधक का प्रयोग होता है।

अन्तरङ्ग—

रक्तार्श और भगन्दर रोगों में मृदुरेचन के लिये गंधक बहुतायत से व्यवहार किया जाता है। इसका प्रभाव केवल मलशुद्धि तक ही नियत नहीं है। यह अर्श की रक्त प्रणालियों पर "अवसादन" प्रभाव पैदा करता है जिससे रोगी को शांति प्राप्त होती है और दर्द कम हो जाता है। सनाय की पत्ती का चूर्ण और गंधक का अवलेह समान भाग में मिलाकर प्रयोग करने से ऐसे रोगियों में विशेष लाभ देखा गया है। गंधक के प्रयोग अधिक समय तक सेवन करते रहने से मन्दाग्नि हो जाया करती है और आंतों में स्राव अधिक होने लगता है, जिससे पतले दस्त आने लग जाते हैं। नाग विष (Plumbism) हो जाने पर सीसक के शोषण को आंतों में रोकने के लिये गंधक का प्रयोग किया जाता है।

चिरकालिक सन्धिवात और आमवात (Chronic Rheumatism and Gout) में गन्धक का प्रयोग अधिक लाभ करता है। प्राचीन समय में हीपोक्रेट्‌ (Hippocrete)

के सांप्रदायिक छात्र श्वास रोग में गन्धक का प्रयोग करते रहे हैं। आज कल भी बहुत से चिकित्सक पुरानी खांसी में इसका उपयोग अधिक लाभ कारक समझते हैं। इस प्रभाव के लिये स्पेन देशीय प्याज उबाल कर रात्रि में सोते समय खिलाया करते हैं। मेरी सम्मति में अपने देश के बड़े २ प्याज इसके लिये व्यवहार करना अच्छा है। प्याज में गन्धक होता है। किसी समय में सल्फुरेटेड हाइड्रोजन का इंजेक्शन क्षयरोग निवारण के लिये गुदा में किया जाता था। पर अब इसका उपयोग बन्द होगया है। गन्धक अनेक प्रकार के चर्म रोगों में लाभ करता है। गन्धक के प्रयोगों में पुराना होने पर अवलेह अधिक कठिन हो जाता है इसलिये खाने में कठिनाई होती है, अतः गोलियाँ, टिकियाँ, चूर्ण आदि मधु या शक्कर के साथ देना अच्छा है। बच्चों के लिये यष्ट्यादि चूर्ण (Compound Liquorice powder) अच्छा लाभ कारक प्रयोग है।

प्राचीन समय के रसशास्त्री चिकित्सा में आगे लिखे अनुसार गंधक का प्रयोग करते थे। पाठक प्राच्य, प्रतीच्य विधि को मिलाकर तारतम्य रूप से पढ़ें और विचारपूर्वक गन्धक के अनेक गुण जो रसशास्त्रों में वर्णित हैं उनकी प्रयोग द्वारा फिर परीक्षा करें। अनेक प्रकार के गंधकीय यौगिक बहुत उत्तम हैं।

## रस शास्त्र में गंधक।

प्राचीन रसशास्त्रियों को यह भली प्रकार विदित था कि

प्राकृतिक गंधक में सहयोगी खनिज और पाषाणादि रहते हैं इनसे गंधक पृथक् कर लेने का ही नाम शोधन है। इस काम के लिये गंधक को पहिले कपड़े में बांधकर दोला यंत्र से दुग्ध की वाष्प से स्वेदित करते थे। ऐसा करने से स्थूल पाषाण खण्डों से गंधक पिघल कर अलग हो जाता था और उस गंधक को निकाल कर शीतल कर शीतल जल से धोकर घृत के साथ पिघाल कर कपड़े द्वारा छान लेते थे। जिस से सूक्ष्म रज आदि की अशुद्धि भी दूर कर निर्मल गन्धक प्राप्त कर लेते थे। घृत के साथ पिघालने से गंधक में आग लगने का डर नहीं रहता और संभवतः उसमें विष धर्म भी कम हो जाता है। घृत के बिना भी शोधन करने की विधि प्रचलित थी, प्रयाण में नीचे लिखे अवतरण दिये जाते हैं।

(१) "पयः स्विन्नो घटीमात्रं, वारिधौतो हि गन्धकः।
गवाज्यविद्रुतो वस्त्राद्गलितः शुद्धिमृच्छति॥
एवं संशोधितः सोयं पाषाणानंबरे त्यजेत्।
घृते विषं तुषाकारं स्वयं पिंडत्वमेति च॥

(२) स्थाल्यां दुग्धं विनिःक्षिप्य, मुखे वस्त्रं निबध्य च।
गंधकं तत्र निःक्षिप्य, चूर्णितं सिकताकृतिः॥
छादयेत् पृथुदीर्घेण, खर्परेणैव गन्धकम्।
ज्वालयेत् खर्परस्योर्ध्वं, वनच्छाणैस्तथोपलैः॥
दुग्धे निपतितो गन्धो, गलितः परिशुध्यति।
शतवारं कृतश्चैवं निर्गन्धो जायते बलिः॥

इस दूसरे विधान से गन्धक बहुत आसानी से शुद्ध हो जाता है। केवल यंत्र लगाकर उचित व्यवस्था कर देना आवश्यक है। मुक्ता जैसे गोल और पीले कणरूप में दुग्ध वाले पात्र में एकत्रित गन्धक शीतल जल से धोकर सुखा के व्यवहार करे।

## गंधक विष है—

इति शुद्धोहि गंधाश्मानापथ्यैर्विकृतिं व्रजेत्।
अपथ्यादन्यथा हन्यात्पीतं हालाहलं यथा॥

## औषधिप्रभाव—

"गंधाश्मातिरसायनः सुमधुरः पाके कटूष्णो मतः
कण्डूकुष्ठविसर्पदद्रुदलनो, दीप्तानलः पाचनः॥
आमोन्मोचनशोषणो विषहरः सूतेन्द्रवीर्यप्रदो
प्लीहाध्मानविनाशनः कृमिहरः सत्वात्मकः सूतजित्॥

पर्योक्त सब गुण इस समय भी सेवन कराकर प्राप्त किये जा सकते हैं।

## गंधक के यौगिक—

कलांशव्योषसंयुक्तं गन्धकं श्लक्ष्णचूर्णितम्।
अरत्निमात्रे वस्त्रे तद्विप्रकीर्य विवेष्ट्य तत्॥
सूत्रेण वेष्टयित्वाऽथ यामं तैले निमज्जयेत्।
धृत्वा संदंशतो वर्त्तिमध्ये प्रज्वालयेच्च तत्॥
द्रुतो निपतितो गंधो विन्दुशः काचभाजने॥
तां द्रुतिं प्रक्षिपेत्पात्रे नागवल्याख्यविन्दुकाम्॥

वल्लेन प्रमितं स्वच्छं सूतेन्द्रं च विमर्दयेत् ।
अंगुल्याऽथ सपत्रां तां द्रुतिं सूतं च भक्षयेत् ॥
करोति दीपनं तीव्रं क्षयं पांडुञ्च नाशयेत् ।
कासं श्वासञ्च शूलार्तिं ग्रहणीमतिदुर्धराम् ॥
आमं विनाशयत्याशु लघुत्वं प्रकरोति च ।

इसी प्रकार से घृत ( नवनीत ) अर्क और स्नुही के दूध के साथ गंधक पीसकर द्रुति बनाने की प्रथा भी थी ।

"अथवाऽर्कस्नुहीक्षीरैर्वस्त्रं लेप्यं तु सप्तधा ।
गंधकं नवनीतेन पिष्ट्वा वस्त्रं लिपेद्घनम् ॥
तद्वर्तिं ज्वलितां दंशे धृतां कुर्यादधोमुखीम् ।
तैलं पतेदधोभांडे ग्राह्यं योगेषु योजयेत् ॥"

उक्त विधियों से बनाया हुआ गन्धक-द्रुति प्रयोग पाश्चात्य चिकित्सा का "एसिड सल्फुरिक एरोमेटिकम्" नामक यौगिक के सदृश प्रतीत होता है । हमने इसे बनाकर प्रयोग किया है । वर्ण और आकृति में भी प्रायः समान है । ऐसी दशा में द्रुति के अभाव में उक्त एसिड काम में लाया जा सकता है । इसमें ३ औंस गन्धकाम्ल धीरे धीरे २४॥ औंस मद्यसार ( ९०% ) में मिलाकर, उसमें १० औंस शुंठी का टिंचर ( Tinchure zingiberis ) और आधा औंस दालचीनी का मद्य ( Spirit Cinnamomi ) मिलाकर बनाते हैं । हमारे यहाँ सोंठ, मिरच, पीपल का या अर्क, स्नुही के दूध का योग है । यहां मद्य मिलाने से उग्रता अधिक आ गई है । पाठक अनुभव करने का प्रयत्न करें ।

केवल गंधक का प्रयोग ।

घृताक्ते लोहपात्रे तु विद्रुतं शुद्धगंधकम् ।
घृताक्तदर्विकाक्षिप्तं द्विनिष्कप्रमितं भजेत् ॥

इस विधि में गंधक का शोधन और प्रयोग दोनों लिखा है । दर्वि में डालते समय कपड़ा रखकर छान लेना आवश्यक है ।

कुष्ठ पर गंधक का प्रयोग ।

गंधकस्तुल्यमरिचः षड्गुणात्रिफलान्वितः ।
घृष्टः शम्याकमूलेन पीतश्चाखिलकुष्ठहा ॥
तन्मूलं सलिले पिष्टं लेपयेत्प्रत्यहं तनौ ।
दृष्टप्रत्ययोगोऽयं सर्वत्राप्रतिवीर्यवान् ॥

पामा और कंडू पर ।

द्विनिष्कप्रमितं गंधं पिष्ट्वा तैलेन संयुतम् ।
अथापामार्गतोयेन सतैलमरिचेन च ॥
विलिप्य सकलं देहं तिष्ठेत् घर्मे ततः परम् ।
तक्रभक्तञ्च भुंजीत तृतीये प्रहरे खलु ॥
भजेद्रात्रौ तथा वह्निं समुत्थाय तथा प्रगे ।
महिषीकरणं लिप्त्वा स्नायाच्छीतेन वारिणा ॥
ततोऽभ्यज्य घृतैर्देहं स्नायादिष्टोष्णवारिणा ।
अमुना क्रमयोगेन विनश्यत्यतिवेगतः ॥
दुर्जया बहुकालीना पामा कण्डूः सुनिश्चितम् ।

आजकल के समय में भी पाश्चात्य चिकित्सक सामयिक परिवर्तन के साथ इसी प्रकार से गन्धक का प्रयोग, पामा कण्डू

विचर्चिका आदि रोगों में करते हैं। घोष की मेटेरिया मेडिका पृष्ठ ६४० के नीचे लिखे अवतरण का मनन करें।

Sulphur is chiefly used in the treatment of Scabies or Itch. The patient should be instructed to scrub the skin well with soap and water at bed time, then rub the ointment and sleep in flannel garments. He may wash off the ointment when he rises in the morning. In this way, itch can be cured in a few days. When the cure is complete the patient must be warned to change his linen, and have it thoroughly disinfected to destroy any eggs of the parasite, that may remain in it.

इसका संक्षिप्त भावार्थ यह है कि गन्धक पामा कंडू आदि नाशन निमित्त ही मुख्यतः व्यवहार की जाती है। जब गंधक का प्रयोग किया जावे तब रोगी को समझादे कि गन्धक का लेप लगाने के पूर्व पामा वाले स्थान को साबुन और जल से खूब रगड़ कर धो दे। यह कार्य रात्रि में शयन के समय करे। लेप लगाकर फलालेन से उष्ण शय्या में शयन करे। प्रातःकाल उठकर आवश्यकता हो तो गंधक का लेप धोकर साफ करदे। इस प्रकार करने से अल्प समय में ही पामा नष्ट की जा सकती है। जब रोगी भला चङ्गा हो जावे तब उसे सतर्क कर देना चाहिये कि वह अपने सब वस्त्रों को भली प्रकार संक्रम निवारक द्रवों में डालकर साफ करे जिससे पामा उत्पादन करनेवाले पराश्रयी जीवाणुओं के अंकुर नष्ट हो जावे।

आर्य रस चिकित्सकों ने गंधक सेवन करते समय कुछ द्रव्य भोजन में सेवन करना निषिद्ध लिखा है। निषिद्ध द्रव्य के सेवन करने से सम्भवतः गन्धक का विष प्रभाव उग्र होकर हानि पहुँचा सकता है। पाश्चात्य चिकित्सक अभी पथ्यापथ्य विषय में बड़े उदासीन हैं। अब धीरे धीरे भोजन प्रभाव की आलोचना करने लगे हैं।

## निषिद्ध द्रव्य

क्षाराम्लतैलसौवीरविदाहि द्विदलं तथा।
शुद्धगन्धकसेवायां त्याज्यं योगयुतेन हि॥

## गन्धक के भेषज कल्प अनेक द्रव्यों के साथ—

चूर्णीकृत्य पलानि पञ्च नितरां, गन्धाश्मनोयत्नत-
स्तच्चूर्णं त्रिगुणं च मार्कवरसे छायाविशुष्कीकृतम्॥

पथ्याचूर्णसमं तथा मधुघृतं प्रत्येकमेकं पलं
वृद्धो यौवनमेति माषयुगलं, खादन्नरः प्रत्यहम्॥

यह योग एक प्रकार का अवलेह (कन्फेक्शन) है, नवीन पद्धति के चिकित्सक भी अवलेह प्रयोग करते हैं। यह पूर्व में लिखा जा चुका है।

यो वायुप्रसितः सुचूर्णितमिदं गंधाश्म कृष्णासमं।
पथ्यातुल्यमथापि पूजितगुरुर्भूतेशपूजारतः॥
आहारादिषु यंत्रणाविरहितः स्यात्पुष्टिशौर्यान्वितः।
प्रोत्फुल्लाम्बुजनेत्र एवमजरश्चामीकराभाश्रयः॥

(वंगसेन)

भागा गन्धस्य चत्वारो द्वौ भागौ नागरस्य च ।
भागौ द्वौ त्रिवृतश्चापि सर्वं खल्वे विचूर्णयेत् ॥
आर्द्रकस्य रसेनादौ मर्दयेद्दिवसत्रयम् ।
कटुत्रयस्य सलिले त्रिफलाया रसैस्तथा ॥
अक्षमात्रां वटीं कुर्याद्भक्षयेत्तां दिने दिने ।
आमवातं निहन्त्येव मासत्रयनिषेवणात् ॥

( रसयोगसागर )

गन्धमामलकीचूर्णं धात्रीरसविभावितम् ।
सप्तधा शाल्मलीतोयैः शर्करामधुयोजितम् ॥
लीढ्वा चानुपयः पानं प्रत्यहं कुरुते तु यः ।
पञ्चाशीतिवर्षोऽपि शतधा रमते स्त्रियम् ॥

( भै० र० )

गन्धकस्य पलञ्चैव सूतकस्य पलन्तथा ।
गगनस्य पलञ्चैव त्रिफलानां पलत्रयम् ॥
द्विनिष्कं तु पलं वा षण्मासं वा प्रयोगतः ।
वलीपलितनिर्मुक्तः सर्वरोगविवर्जितः ॥
दिव्यदृष्टिः प्रवर्तेत जीवेदब्दशतं नरः ।
धात्रीरसेनसंयुक्तं त्रिफलापुरकेण च ॥

( र० रा० रसायने )

गन्धकस्य पलञ्चैकं रसस्यार्द्धं क्षिपेत्तथा ।
कुमारीरससम्पिष्टं दिनैकं गोलकीकृतम् ॥
अन्धमूषागतं ध्मातं लेहयेन्मधुसर्पिषा ।
माषमात्रप्रयोगेण जराव्याधिविनाशनम् ॥

( वै० चि० रसायने )

७ गव्यं घृतं पलञ्चैव तदर्द्धं शुद्धसूतकम् ।
गन्धकं पलमात्रेण जराव्याधिविनाशनम् ॥
वाचस्पतिसमो बुध्या षण्मासाभ्यासयोगेन च ।

( र० रा० रसायने )

८ गन्धकं त्रिफलायुक्तं घृतेन मधुना सह ।
भक्षितं तु महारोगं हन्ति मासेन दारुणम् ॥

९. अभ्रकं हरबीजञ्च षडंशेन तु काञ्चनम् ।
ध्मातं प्रकटमूषायां गन्धकेन सुसंयुतम् ॥
मूषां त्यक्त्वा समारोहेदूर्ध्वं तु खगवद्रसः ।
राजिकार्द्धार्धमात्रेण पर्वतानपि वेधयेत् ॥
राजसर्षपमात्रेण तं रसं यदि भक्षयेत् ।
खेचरत्वमवाप्नोति क्रीडते निर्जरैः सह ॥

१० तुल्यसंख्यं शुद्धसूतं गन्धराजेन रञ्जितम् ।
म्लेच्छं कमठयन्त्रेण क्षारेणाव पिधाय च ॥
क्रमाग्निना चैकदिनं स्वाङ्गशीतलमुद्धरेत् ।
सम्मर्द्य वल्लमात्रञ्च शर्करामृतसंयुतम् ॥
प्रातः सायं प्रदातव्यं सर्ववातविकारजित् ।
वातव्याधौ धातुशोषेऽतिसारे रसवैकृतौ ॥
अष्टादशसु कुष्ठेषु गवाज्यं दधि तक्रकम् ।
हैमगैरिकसंयुक्तं समांशं गन्धकं रसम् ॥
देवदालीरसेनैव रसस्य क्रामणं भवेत् ।

( र० र० वातविकारे )

११ शुद्धसूतं समादाय धात्रीगन्धकसंयुतम् ।
संवत्सरप्रयोगेण चिरायुः पुरुषो भवेत् ॥

( व० रा० रसायने )

१२ मयूरकेण संयुक्तं पांडुरोगं विनाशयेत् ।
१३ महाकालायसैर्युक्तं हरेत्कुष्ठान्यशेषतः ॥
१४ शुल्वस्य गगनस्यापि हेमधातोरथापि वा ।
समांशं पिष्टकं कृत्वा, अन्धमूषानिवेशितम् ॥
निम्बपञ्चाङ्गसंयुक्तं कुष्ठमौदुम्बरं जयेत् ॥
१५ शशिरेखासमायुक्तं गन्धं भुक्त्वा समाहितः ।
घृतदुग्धाशनेनैव कल्पायुर्जायते नरः ॥
१६ गन्धकं घृतदुग्धाभ्यां त्रिवारं शोधयेद्भिषक् ।
ततः स्थूलामलकजे रसैः पिष्ट्वा च सप्तधा ॥
मात्रां त्रिमाषिकां युञ्ज्यादनुपानेन युक्तितः ।
वातरक्तं तथा कुष्ठं कण्डूं पामां विचर्चिकाम् ॥
अग्निमान्द्यं ग्रहणिकां जयेदेतद्भिषग्जितम् ।
लवणं वर्जयेद्यावद्रोगशान्तिर्न जायते ॥

( रसायनसंग्रह-वातरक्ते )

१७ गन्धकार्धपलं शुद्धं पीतं दुग्धैः त्रिसप्तकम् ।
दुग्धान्नभोजिनो हन्ति कण्डूपामाविचर्चिकाः ॥

( रसकामधेनुः )

१८ गन्धकं मधु तैलञ्च कर्षमात्रं लिहेत्सदा ।
मेदोवातकफान्हन्ति मासमात्रान्न संशयः ॥

( चि० वै० मेदोऽधिकारे )

१९ गन्धः साज्यो निष्कको वा सदुग्धः ।
सेव्यो मासं शौर्यवीर्यप्रवृध्यै ॥
षण्मासान्ते दीर्घरोगाभिहन्ता ।
दिव्या दृष्टिर्जायते दीर्घमायुः ॥

( नि० र० रसायने )

२० युक्तं गन्धकपिप्पल्या च तालकं स्वर्णमाक्षिकम् ।
युक्त्या तद्रसमतां नीतं तृष्णाछर्दिनिवारणम् ॥

( र० र० कौ० तृष्णायाम् )

२१ गन्धकं त्रिफलाचूर्णयुक्तं भृङ्गेन संयुतम् ।
घृतेन मधुना युक्तं खादेच्छोषज्वरापहम् ॥

( नि० र० रसायने )

२२ यः कृत्वादौ विशुद्धिं त्रिदिनमथ दिनैकं च संस्थाप्य देहं ।
कर्षं गन्धोपलस्य प्रतिदिनमनवेनापि तुल्यं गुडेन ॥
तैलाम्लक्षारवर्जी स भवति रसकोद्गमाविवर्ती
कण्डूकापालकुष्ठंकिटिभविरहितः कामरूपी समाढ्यान्

( यो र० कुष्ठे )

२३ यो गंधाश्म सुचूर्णितं पिबति ना तैलेन कर्षोन्मितम् ।
अभ्यङ्गोष्णजलावसेचनरतः पश्चात् पयः प्रत्यहम् ॥
सप्ताहाभ्रियत निहन्ति सकलां पामादि सर्वा रुजं ।
नित्याभ्यासवशाद्विनष्टसकलक्लेशोपतापः पुमान् ॥

( वं० से० )

गन्धकद्रुतिः ( गन्धकाम्ल )

बीजं प्रस्मतरां विधाय बहुधा खण्डं त्रियामोषितं ।
क्षीरे दुग्धवरेऽथ शुष्कमथ तद्गन्धेन तिर्थ्यंशिना ॥
युक्तं काचघटीच्युतं हुतभुजो योगेन कृत्वा ततः ।
सत्वं तस्य निगृह्य काचघटिते भाण्डे शुभे स्थापयेत् ॥
तत्तैलं वल्लमादाय ताम्बूलीपत्रगं चरेत् ।
क्षिप्त्वा तत्र रसं वल्लमंगुल्यग्रेण मर्दयेत् ॥
युक्त्या तां कज्जलीं भुक्त्वा ताम्बूलं शीलयेदनु ।
शाकाम्लमाषगद्वादि वर्जितं पथ्यमाचरेत् ॥
अनेन रसराजेन षण्ढोऽपि पुरुषायते ।

( वृ० यो० त० )

श्यामधुत्तूरसुरसाकासमर्दपुनर्नवाः ।
विल्वमार्कवदूर्वे च पिप्पलीरुबुवासकाः ॥
सोमराजीचक्रमर्दतिक्तपर्णीदिवाकराः ।
एतेषां स्वरसैस्त्रिस्त्रिर्भावयेन्निर्मलाम्बरम् ॥
परिणाहे च दैर्घ्ये च हस्तमात्रं भिषग्वरः ।
आतपे शोषयेद् बुद्ध्या प्रतिवारं तृणोत्तरैः ॥
ततः पलमितं गन्धं पेषयेच्चतुराज्यकम् ।
तत्पिष्ट्वा लेपयेद्वस्त्रं वर्त्ति तस्य प्रकल्पयेत् ॥
अयः शलाकयाऽऽविध्य तस्या पुच्छं मुखं पुनः ।
प्रज्वाल्याधः स्थिते पात्रे शोणसर्पिः स्रवेच्च यत् ॥
गृहीत्वा काचपात्रे तत्स्थापयेद्विष्टमन्त्रितम् ।
नागवल्लीदले तच्च चतुरक्तिकया मितम् ॥

गृहीत्वा पारदं वल्लं शुद्धं तत्र च निःक्षिपेत् ।
अङ्गुल्या मृदु संमर्द्य तयोः कज्जलिकाञ्चरेत् ॥
खादेत्तन्नीटिकां प्रातः पथ्यं दुग्धौदनं लघु ।
दिनानि मनुसंख्यानि पश्चान्मुद्गं ससैन्धवम् ॥
त्रिसप्ताहे व्यतीते तु शाकमाषाम्लवर्जितम् ।
ककाराष्टकरहितं भोजनं पथ्यमुत्तमम् ॥
कुष्ठमष्टादशविधं प्रमेहक्षयकामलाः ।
हृद्रोगग्रहणीपाण्डुकासश्वासभगन्दराः ॥
व्रणाश्च विविधाः सर्वे कृमिशूलानिलार्तयः ।
आमवाताक्षिवदनकर्णास्यातङ्कसञ्चयाः ॥
अग्निमांद्यश्च पाण्ड्यश्च रक्तपित्तं भ्रमस्तृषा ।
मूर्च्छातन्द्रासहृद्रोगा जठराण्यखिलानि च ।
अजीर्णानि च सर्वाणि वलयः पलितानि च ॥
नश्यन्त्यनेन योगेन सत्यं शिववचो यथा ।
नास्त्यनेन समो योगो वृष्यः कुत्रापि भूतले ॥

(र० कौ०)

२ आर्द्रकस्य रसे पिष्टं गन्धकेन विमिश्रितम् ।
तुल्यं तु निष्कदशकं तन्मानं चाभ्रकं भिषक् ॥
दशनिष्केन तन्मानं ताम्रं च शकलीकृतम् ।
भर्जयेत्खर्परे क्षिप्त्वा दहेत्तदनु चूर्णयेत् ॥
तन्मिश्रं कन्दुकस्येन चूर्णमेतेन भर्जयेत् ।
गन्धकं चूर्णितं कृत्वा कर्षं तु विधिना शनैः ॥
मर्दितं तैजलप्रस्थे नीलं चापि शिलाजतु ।
कर्षप्रमाणं निःक्षिप्य मर्दयेद्भावयेत्पुनः ॥

प्रसादं स्रावयेत्पश्चादातपे परिशोषयेत् ।
गन्धकद्रुतिरित्येषा सर्वनेत्रामयापहा ॥
विशेषाद् व्रणकुष्ठं च पिल्लं काचं कुकूणकम् ।
जयेत्स्तन्यघृतक्षौद्रैः सर्वं तत्परिकल्पयेत् ॥
व्रणान्कुच्छ्रान्सुसूक्ष्माग्रानपि शीघ्रं निवर्तयेत् ।
तत्किट्टं दद्रुकिटिभपामादींल्लेपनाज्जयेत् ॥

( र० र० समुच्चय—नेत्रामयः )

गन्धकपर्पटी रसः

भृङ्गराजरसेनैव लोहपात्रेऽग्निना पचेत् ।
द्रावयित्वा विनिःक्षिप्य मायूरमिव जायते ॥
जयाद्रसेनापि वर्धमानरसेन च ।
शृङ्गबेररसेनापि काकमाच्या रसेन वा ॥
रसगन्धद्वयं लब्धं लोहपात्रे प्रियोत्तमे ।
एकीकृत्य च तावच्च खल्वयेदतियत्नतः ॥
यावच्च नीलवर्णा स्यात्कोलाङ्गारैश्च पाचयेत् ।
गोमयस्यालवालेन स्थापिते कदलीदले ॥
ढालयेत्पाकवित्प्राज्ञस्ततस्तु प्राशयेन्नरः ।
एवं सति सुखार्थाय पथ्यभुग्भिः प्रसेव्यते ॥
गान्धिकी पर्पटी चैषा सिद्धा कालस्य सिद्धिदा ।
दुर्नामग्रहणीमामशूलञ्च नाशयेद् ध्रुवम् ॥
कामलां पाण्डुरोगञ्च प्लीहगुल्मजलोदरम् ।
भस्मकञ्चामवातञ्च कुष्ठानि च ध्रुवं जयेत् ॥
एवमादीनि जित्वैव वपुषा निर्मलः सुखी ।

जीवेद्वर्षशतं पुंसो वलीपलितवर्जितः ॥
सर्वव्याधिचिकित्सायां कलौऽयममितद्युतिभः ।

( वं० से० )

गन्धकपिष्टिः रसः

गन्धकं पलमादाय तुल्यक्षीरेण पेषितम् ।
द्विदिनं गांजले पक्वात्स्वेद्याद्र्र्रेण पेषयेत् ॥
तत्समं पारदं क्षिप्त्वा माक्षिकेण दिनत्रयम् ।
मर्दयित्वाजमूत्रेण तथैव परिशोधितम् ॥
मेलयेत्तेन द्रावेण शोधितेन द्वयं ततः ।
एकीकृत्य रसैः पिष्ट भवेद् गन्धकपिष्टिका ॥
तां पिष्टिकां प्रयुञ्जीत चतुर्थक्षप्रमाणतः ।
जम्बीरार्द्रकनीराभ्यां धनुर्वातादिकान् गदान् ॥
सततस्वप्रयोगेण सोन्मादं तमिमं जयेत् ।
वातश्लेष्मोद्भवान् रोगान् हन्त्येव न संशयः ॥
शर्करार्द्रकसिन्धूत्थं युक्तं पित्तानिलं जयेत् ।
तत्तदौषधयोगेन तत्तद्रोगनिबर्हणः ।
जिह्वास्तम्भं हनुस्तम्भमूरुस्तम्भापतानकम् ।
निर्गुण्डीसैन्धवोपेता हन्ति गंधकपिष्टिका ॥

( र० रा० )

गन्धक रसायन—

(१) शुद्धो बलिर्गोपयसा विभाव्यस्ततश्चतुर्जातगुडूचिकाद्भिः ।
पथ्याक्षधात्र्यौषधभृङ्गराजैर्भाव्योऽष्टवारं पृथगार्द्रकेण ॥

सितं सितां योजय तुल्यभागां रसायनं गन्धकपूर्वकं स्यात् ।
माषद्वयं सेवितमाशुकुर्याद्वीर्यस्य वृद्धिं दृढदेहवह्निम् ॥
कण्डूमपामां विषदोषमुग्रं सपांडुरोगं सहमुष्कवृद्धिम् ।
जीर्णज्वरं मेहगणांश्च तीव्रं वातामयांश्चैव सकृन्निहन्ति ॥
व्यायामं मैथुनायासं गन्धसेवी सदा त्यजेत् ।

( वृ० यो० त० )

२ पलैकं त्रिफलाचूर्णं पलार्धं गन्धकस्य तु ।
लोहभस्म तु कर्षैकं सर्वं संचूर्ण्य मिश्रयेत् ॥
कर्षार्धं मधुसर्पिर्भ्यां लेहयेत् सर्वशूलनुत् ।
वातविस्फोटकान् हन्ति सेविनस्तु त्रिमासतः ॥
गताः केशाः पुनर्यान्ति गन्धकस्य रसायनात् ।

३ आम्रामृताविडङ्गानां गन्धकश्च कुमारिका ।
रसैर्विमर्द्य द्वौ माषौ साज्यौ पञ्चशताब्दवान् ॥

४ गन्धं पलशतं ग्राह्यं सूक्ष्मचूर्णञ्च कारयेत् ।
भांडगर्भे क्षीरपूर्णे तन्मुखे वस्त्रबन्धनम् ॥
गन्धं तस्योपरि क्षिप्त्वा ततो भांडमधोमुखम् ।
तत्सन्धिबन्धनं कृत्वा तदूर्ध्वं वह्निदीपनम् ॥
यामार्धं पुटसंयुक्तं स्वाङ्गशीतलमाहरेत् ।
तद्गन्धं चूर्णितं कृत्वा छागक्षीरेण भावयेत् ॥
इक्षुद्राक्षरसेनैव ह्यमृतामधुगोक्षुरैः ।
वाराही मधुकं कुष्ठं भृङ्गराजो हरिप्रिया ॥
एकैकस्य रसेनैव भावयेद्दशवासरम् ।
सर्वरोगान्नाशयेन्नित्यममृतीकरणं यथा ॥

पिप्पली पिप्पलीमूलं लवङ्गं नागकेसरम् ।
त्रिफला पद्मकं बीजं समांशं च विनिःक्षिपेत् ॥
शर्करामधुसंयुक्तं माषमात्रञ्च सेवयेत् ।
शाल्यन्नञ्च सगोधूमं घृतं क्षीरं सशर्करम् ॥
सकणं सेवयेन्नित्यं बलीपलितनाशनम् ।
देहं सुवर्णवर्णाभं दिव्यत्वञ्च न संशयः ॥
सर्वभूतहितं गोप्यं गन्धकाख्यं रसायनम् ।

( बृ० यो० त० )

५ गन्धकं पञ्चपलं शुद्धं त्रिफलाचित्रतण्डुलान् ।
त्रिकटुं त्रिसुगन्धञ्च कणामूलञ्च जीरकम् ॥
चित्रकञ्च पलैकञ्च चूर्णितं वस्त्रगालितम् ।
एकनिष्कं द्विनिष्कं वा त्रिनिष्कं भक्षयेद्दिनम् ॥
दिनादौ मधुना चाथ नवनीतेन वा लिहेत् ।
कदलीफलसारेण शर्करासहितं तथा ॥
दीर्घायुः कुञ्जरबलस्तुरङ्ग इव वेगवान् ।
तस्य मूत्रपुरीषाभ्यां शुल्वं भवति काञ्चनम् ॥

( बृ० रा० रसायने)

६ शुद्धसूतपले द्वे च चत्वारो गन्धकस्य च ।
बालुकायंत्रगंपक्वं जायते भस्म सूतकम् ॥
तस्य सूतस्य भागैकं तत्समं कुरु गन्धकम् ।
गन्धकेन समं शुल्वं शुल्वतुल्यमयोमृतम् ॥
पिप्पलीञ्च क्षिपेत्तस्मिन् सर्वमेकत्र कारयेत् ।

मातुलुङ्गरसैः पेष्यं लेहयेन्मधुसर्पिषा ॥
संवत्सरप्रयोगेण वज्रकायो भवेन्नरः ।

(सु० को० रसायने)

गन्धकलोह—

गंधं लोहं भस्म मध्वाज्ययुक्तं सेव्यं वर्षं वारिणा त्रैफलेन ।
शुक्ले केशे कालिमा दिव्यदृष्टिः पुष्टिर्वीर्यं जायते दीर्घमायुः ॥

गन्धकवटी—

(१) शुद्धगन्धकभागैकं सत्वं शुण्ठ्याश्चतुर्गुणाम् ।
निम्बुनीरेण सम्मर्द्य सप्तवारं विशेषतः ॥
पुनश्च सैन्धवं क्षेप्यं यथारुचि भिषग्वरैः ।
चणकप्रमितां कुर्याद्वटिकां रुचिदायिनीम् ॥
भोजनान्ते सदा देया गन्धकाख्या वटी शुभा ।

(र० सु० भक्ष्यीम्)

(२) पलैकं द्रावयेन्निम्बुरसे गंधकमग्निना ।
निष्कद्वादशकं तस्य भवेतां तुल्यां गुटीत्रयम् ॥
तद्गुटीभिः समभिश्च मेहा नश्यंति सर्वशः ।
भक्तं शशस्य मांसेन पथ्यं देयं भिषग्वरैः ॥

(२) विशूचिकाविध्वंसिनी—

लशुनजीरकसैन्धवगन्धकः ।
त्रिकटुरामठचूर्णमिदं समम् ॥
सपदि निम्बुरसेन विशूचिकाम् ।
हरति भो रतिभोगविचक्षणे ॥

(वै० जी०)

गंधकाजीर्णबद्धो रसः—( गन्धबद्धः )

वृत्तञ्च द्व्यंगुलाकारं दीर्घोच्चं षोडशांगुलम् ।
सम्पुटं मृण्मयं पक्वं कारयेत्सुदृढं शुभम् ॥
पूरयेद् बालुकाभाण्डे यावत्स्याद् द्वादशांगुलम् ।
चुल्यामारोप्य तद्भाण्डमधो मन्दाग्निना पचेत् ॥
पलैकं चूर्णितं गन्धं सम्पुटान्ते विनिःक्षिपेत् ।
शुद्धसूतं पलं पश्चात्ततो गन्धं पलं क्षिपेत् ॥
आच्छाद्य पाचयेत्तावद्यावन्निर्धूमगन्धकम् ।
काकमाच्या द्रवैः पूर्वं सम्पुटस्थाय पाचयेत् ॥
जीर्णो द्रावे पुनः पूर्वं नागवल्या द्रवद्रवैः ।
तज्जीर्णे धूर्तजद्रावैर्मेघनादद्रवैः पुनः ॥
एवं पुनः पुनर्देयं यावज्जीर्यति गन्धकम् ॥
स्वभावशीतलं ज्ञात्वा भित्त्वा संपुटमाहरेत् ।
गन्धकाजीर्णबद्धोऽयं सर्वरोगहरो रसः ॥

( र० र० )

गन्धकादि चूर्णम्—

गन्धकं कर्षमात्रञ्च शिवायाः कर्षपञ्चकम् ।
द्विकर्षं माक्षिकञ्चैव गोघृतञ्च पलान्मितम् ॥
एकीकृत्य ततः सर्वं कर्षैकञ्च पिबेत्पुनः ।
गोमूत्रेणैव संयुक्तं गलरोगं विनाशयेत् ॥

गन्धकादिः पोट्टलीरसः—

गन्धकं तालकं ताप्यं शिलाह्वं पिप्पलीकृते ।
कषाये भावयेत्स्नुह्याः क्षीरे मूत्रे च सप्तशः ॥

निष्काथमस्याः पोट्टल्याः कर्षार्धं साज्यमाक्षिकम् ।
प्रयोज्यं सयकृत्प्लीहि पञ्चकोलकलांशिकम् ॥
वर्षाभूः कारवी शीरडी सूचीवचफलासनम् ॥
तिलाः श्रिपतना वाया निशा कर्कन्धुसूरिकाः ॥
रक्तागस्त्येन्दुरेखाब्दनीलज्योतिरयोमृतम् ।
वल्कलं बहुवल्लर्याः कृष्णा काम्बांजिकाफलम् ॥
गवाक्षी रजनी कृष्णा निम्बवेल्लकठिल्लकम् ।
मणिकांशं पृथक् क्षुण्णं तुल्यं भूशर्करायुतम् ॥
त्रिफलावीजनलेन भावितं कर्षसम्मितम् ।
प्राह्णे घृतेन मध्याह्ने गुडेन मधुना निशि ॥
पादं पादार्धमात्रं वा पोट्टल्याश्च रजो भवेत् ।
हैयङ्गवीनशाल्यन्नकुष्माण्डक्षीरभोजनः ॥
एवं वर्षत्रयं कुर्यात्स्याद्वलीपलितोज्झितः ।
प्रत्यहं मण्डलं खादेत्मध्य त्यक्त्वा ततः परम् ॥
इष्टाहारविहारी च सहस्रायुर्भवेत्परम् ।

भाषा—शु० गन्धक, शु० हरिताल, सुवर्ण माक्षिकभस्म शु० मनःशिला, सब समान भाग में लेकर पीपल का क्वाथ, थूहर का दूध और गोमूत्र की सात सात भावना देकर खूब घोट कर गोली बनावें । १ गोली १॥ से २ माशा वजन में रोगी की शक्ति के अनुसार ३ से ६ माशा मधु घृत और १६ भाग पंचकोल चूर्ण मिलाकर सेवन कराने से यकृत, प्लीहा रोग में लाभ होता है। पञ्चकोल में पीपल, पीपलामूल, चाव, चित्रक और सोंठ समान भाग में लेना चाहिये। इसके अतिरिक्त नीचे लिखे द्रव्यों का अनुपान अधिक लाभकारक है। सफेद

पुनर्नवा, कलौंजी, गजपीपल, कुश की जड़, बच, त्रिफला, विजयसार, तिल, अमरबेल, शरपुंखा, हल्दी, बेर की मज्जा, ब्राह्मी, लाल अगस्त के फूल, बाकुची, नागरमोथा, कालादाना अथवा अपराजिता, लोहभस्म, तज, गुडुची के फल, पीपल सफेद, गुञ्जा, इन्द्रायण की जड़, दारुहल्दी, नीम की छाल, विड़ंग, लाल पुनर्नवा उक्त सब शुष्क द्रव्य एक एक तोला लेकर सूक्ष्म चूर्ण करे जितना चूर्ण हो उसके समान भूशकरा (दीमक के मूलघरकी मृत्तिका अथवा वाराहीकन्द का चूर्ण) मिलाकर त्रिफला की मज्जा के तैल से एक भावना देकर तय्यार करलें, इस चूर्ण में से एक तोला लेकर उसमें उपरोक्त पोट्टली रस चतुर्थांश अथवा अष्टमांश मिलावे और प्रातःकाल घृत से मध्याह्न में गुड़ से और रात्रि में मधु के साथ सेवन करें। पथ्य में गोघृत (मक्खन) श्वेत चावल कृष्णा वर्ण गाय का दूध सेवन करें। इस योग का नियमित रूप से ३ वर्ष तक सेवन करने से मनुष्य वली पलित रहित होकर दीर्घायु होता है। किसी रोग की निवृत्ति के लिये इसका प्रयोग किया जाय तो एक मण्डल पर्यन्त अर्थात् ४६ दिन तक सेवन करे रोगमुक्त होने पर यथेच्छाहार विहार करने से भी दीर्घायु होता है। इस योग में औषधियों के नाम अति कठिन शब्दों में होने के कारण भाषा लिखदी गई है ताकि पाठकों को निघण्टु की तह न छाननी पड़े।

(१) गंधक सेवन की विशेष विधि—

ज्योतिष्मत्यास्तैलमाज्यं सगन्धं,
गुञ्जावृद्ध्या सेवयेन्मासमात्रम्।

यावच्च स्याद्यस्तु सः प्राप्य मूर्ति-
मेंधायुक्तो दिव्यदर्ष्टिर्नियक्ष्मा ॥

( र० र० स० )

(२) सेवेद् गन्धं राजवृन्तान्वितं तत्-
लेपाच्चूर्णा याति नाशं विसर्पः ।
यद्वा रक्तं सुष्टु निःसार्य लेपा-
द्राजीबीजैर्भजितैराज्यमिश्रैः ॥

( र० यो० सा० )

(३) गंधकं मरिचं साज्यं पिवेद्वातकफापहम् ।
गन्धकं घृतपानेन श्वासयक्ष्मक्षयापहम् ।

( र० र०० )

गंधर्वरसः—

(१) गंधकाष्टगुणं, सूतं शुद्धं मृद्वग्निना क्षणाम् ।
पक्त्वाऽवतार्य सञ्चूर्ण्य चूर्णतुल्याभयायुतम् ॥
सप्तगुञ्जमिदं खादेद्वर्धयेच्च दिने दिने ।
गुञ्जैकैकं क्रमेणैव यावत्स्यादेक विंशतिः ॥

---

(१) टिप्पणी—यह योग पारद प्रयोग के कारण अथवा फिरङ्ग के उपद्रव से कम्पवात हो जावे, उसमें सेवन करना अधिक लाभकारक है। इसमें पारद के साथ अधिक गन्धक रहने से शरीर के अन्दर जो संग्रह रूप से पारद कभी २ रह जाता है, उसे सल्फाइड के रूप में बाहर निकाल देता है। और फिरंग के विष को पारद सूक्ष्म मात्रा में रहता है वह नष्ट कर देता है।

क्षीराज्यशर्करामिश्रशाल्यन्नं पथ्यमाचरेत् ।
कम्पवातप्रशान्त्यर्थं निर्वाते निवसेत्सदा ॥
गन्धर्वाको रसो नाम त्रिपक्षात्कम्पवातनुत् ॥

( र० सि० )

(२) गंधाभ्रकम्—

अथाभ्रकं शोधितगन्धतुल्यं,
करीषवह्नौ लघुना पुटेन ।
सिद्धं भजेत् त्र्यूषणहिंगुयुक्तं,
यथावयोवह्निबलप्रमाणम् ॥
जयत्यतीसारमुदाररूपं,
हुताशमान्द्यं ग्रहणीविकारम् ।
अर्शांसि मेहानथ पांडुरोगं,
प्लीहान्त्रवृद्धिं परिणामशूलम् ॥

( बो. प. )

गंधामृतो रसः—

रसं गन्धञ्च तैलेन मर्दयेत्पादकर्षकाम् ।
तत्पिण्डं बन्धयेद्वस्त्रे गन्धं जारयेच्च पूर्ववत् ॥
चूर्णोल्लिनेष्टिकायन्त्रे यावज्जीर्यति षड्गुणम् ।
योगवाह्यौषधद्रावैः पिष्ट्वा लेपञ्च स्वेदयेत् ॥
अयं गन्धामृतो नाम रसो [illegible] विनाशयेत् ।
गुञ्जात्रयं लिहेत्क्षौद्रैः कषायञ्च पिबेदनु ॥
अमृताग्निकुलत्थञ्च पाययेत्क्वथितं जलैः ।

( र० सं० )

(४) गन्धाश्मगर्भोरसः—

गन्धं रसेनाष्टगुणं विमर्द्य,
कृशानुतापेन विपाचयेत ।
मृद्वग्निना लोहमयेऽथ पात्रे,
विषेण पश्चादपि सिद्धिमेति ॥
गन्धाश्मगर्भो हि रसोऽस्य सर्व-
स्पर्शप्रणुत्यै भज वल्लयुग्मम् ।
सक्षीरमन्नं सघृतञ्च भोज्यं,
वर्ज्यञ्च सर्वं परिवर्जनीयम् ॥

(र० र० स० स्पर्शवाते)

(५) गरनाशनो रसः—

शुद्धसूतं मृतं स्वर्णं संशुद्धं हेममाक्षिकम् ।
त्रयाणां गन्धकं तुल्यं मर्द्यंतकन्याद्रवैर्दिनम् ॥ *

* टिप्पणी—यह योग गरविष नाशक के लिए बहुत उपयोगी है । इसका प्रयोग नागविष पर करना चाहिये, सीसक के कार्यालय में काम करने वालों को यह विष प्रायः सताता है, इस लिये ऐसा योग वैद्यक व्यवसायियों के पास तैयार रहना चाहिये, जो लोग सीसे के पंप का पानी पिया करते हैं उनको भी कभी कभी सीसक के विलयन के उदरस्थायी होने से यह रोग देखा जाता है । उदरशूल के रोगियों में कारण ज्ञात करते समय लेड पाइप का पानी निरन्तर पान करते हैं या नहीं इसका भी ज्ञान प्राप्त करना आवश्यक है। जो लोग देहात से आकर वाटरवर्कस वाले नगर में रहने लगते हैं उन पर इसका प्रभाव प्रायः देखा जाता है । इस योग में सुवर्ण और सुवर्ण माक्षिक दोनों द्रव्य विषनाशक, बलकारक, और तत्क्षण प्रभाव दिखाने वाले हैं । गन्धक पारद का प्रभाव पूर्व में लिखा ही जा चुका है ।

तण्डुलकमसितं क्षौद्रं मासैकं लेहयेत्सदा ।
वन्हिमूलं श्रुतं क्षीरैरनु स्याद्दरनाशनम् ॥

( र० चं० )

गन्धक प्रकरण में जितने योग लिखे हैं वे सब शरीर के भिन्न भिन्न अवयवों पर भिन्न भिन्न रोगों में काम करने वाले हैं। जो वैद्य रोगी की शय्या के पास बैठकर रोगदशा और उसकी चिकित्सा का अन्वेषण करना चाहें उनको सरलता के लिये ही यहां इनका उल्लेख है। पाश्चात्य चिकित्सा में इस प्रकार के विज्ञान को Clinical medicine (क्लिनिकल मेडिशन ) कहते हैं। आज इस प्रकार के अध्ययन के अभाव से ही वैद्यों में इतना मतभेद है। इस पद्धति के प्रारम्भ करने से देशी चिकित्सा व्यवसायियों में नवयुगारंभ होगा। मैंने यह भी प्रयत्न किया है कि गन्धक भिन्न भिन्न औषधियों के साथ क्या क्या प्रभाव करता है वह भी पाठकों को एकत्रित मिल सके। इसी प्रसंग में गोदन्ती प्रकृति में कैसे और किस किस रूप में प्राप्त होती है उसका वर्णन करना भी प्रासंगिक है। यद्यपि संक्षिप्त वर्णन पूर्व में श्वेत गन्धक के उल्लेख में किया जा चुका है तथापि यहां उसका क्रमबद्ध विशद वर्णन कर देना आवश्यक है, अन्यथा भ्रम रह जाने की सम्भावना है।

## गोदन्ती

Gypsum. Ca So,2HO,.

प्रकृति में गोदन्ती बड़ी बड़ी स्तरदार चट्टानों के आकार में पाया जाता है। भिन्न भिन्न देशों में इसकी उत्पत्ति भिन्न

भिन्न भौगर्भिक काल में हुई है। इन भौगर्भिक कालों का हमारे काल निर्णय के साथ समता दिखाना दुष्कर है; जैसे हमारे पौराणिक सतयुग त्रेतायुग आदि युग निर्णय हैं उसी तरह भिन्न भिन्न प्रकार के अनेक चिन्ह पृथ्वी के अन्तराल में देख-कर भूगर्भ शास्त्रकारों ने उसकी आयु का निर्णय किया है उनके वे ही प्रचलित युगनाम उसी भाषा में यहां लिखेंगे। पाठक सावधानी से समझने का प्रयत्न करें।

जर्मनी के स्टासफर्ट ( Stassfurt ) नामक स्थान की खानों में गोदन्ती के स्तर परमियन ( Permian ) युग के माने जाते हैं। ओहियो (Ohio) और न्यूयार्क (New York) में साइल्यूरियन ( Silurian ) युग के हैं, इसके अतिरिक्त युनाइटेड स्टेट्स आफ अमेरिका के अन्य स्थानों में टर्शरी (Tertiary) और प्लाइस्टोसीन (Pleistocene) काल के हैं।

भारतवर्ष में नमक के पहाड़ में लाहोरी नमक (सैन्धवं लवण) के साथ यह खनिज बहुत तादाद में पाया जाता है, इसके निर्माणकाल का अभी निर्णय नहीं हुआ है। उसका निर्माण काल यातो कॅम्ब्रियन ( Cambrian ) अर्थात् अत्यन्त प्राचीन अथवा टर्शरी ( नवीन ) है।

गोदन्ती स्तरदार चट्टानों के अतिरिक्त अन्य धातु और खनिजों के साथ भी मूल्यहीन खनिज के रूप में पृथ्वी की शिराओं में पाया जाता है।

उत्पत्ति—जहां पर गोदन्ती बड़े स्तरों के आकार में पाया जाता है वहां उसकी उत्पत्ति समुद्र के सूख जाने से ही हुई

है। इस सिद्धांत को स्थिर करने में यह प्रमाण दिया जाता है कि इसके उपरितल पर सामुद्रिक लवण की तह पाई जाती है। जर्मनी के प्रसिद्ध रसायनाचार्य वान्ट हाफ ( Van't Hoff ) आदि ने अनेक परीक्षाओं द्वारा यह सिद्ध किया है कि यदि समुद्रजल एक पात्र में उष्ण किया जाय तो जल के उड़ जाने पर उसके लवण उसी क्रम से तलछट के रूप में बैठेंगे जिस क्रम से वे स्तर रूप में समुद्र के सूखने पर स्टासफर्ट की गोदन्ती और नमक की खानों में जमे हुये पाये जाते हैं। समुद्र के जल में नीचे लिखे द्रव्य पाये जाते हैं।

१ क्लोरिन ( Cl 55·29 )
२ ब्रोमिन ( Br—·19 )
३ सल्फेट ( $So_4$—7·69 )
४ कार्बोनिट ( $Co_3$—·21 )
५ सोडियं ( Na—30·59 )
६ पोटासियं ( K—1·119 )
७ कैलसियं ( Ca—1·20 )
८ मैगनीसियं ( Mg—3·72 )

इन द्रव्यों के पारस्परिक रासायनिक संगठन से समुद्र के सूखने पर नीचे लिखे क्रम से तली में लवण बैठते हैं।

गैरिक ( फेरिक ऑक्साइड $Fe_2O_3$ )
मैगनीसियं कार्बोनिट ( ( $MgCO_3$ )
सुधापाषाण ( कैल्सियं कार्बोनिट $CaCO_3$ )

गोदन्ती जिपसम $CaSO_4 2H_2O$ सजल गोदन्ती

एनहाईड्राइट Anhydrite $CaSO_4$ निर्जलगोदन्ती

ये दोनों प्रकृति में परस्पर मिले रहते हैं।

साधारण लवण ( सोडियं क्लोराइड NaCl ) मेगनेसिय और पोटासियं के विलयनशील लवण ( मेगनेसियं सल्फेट-मेगनेशियं क्लोराइड आदि पोटासियं क्लोराइड-पोटासियं सल्फेट आदि )

नोट—सजल और निर्जल गोदन्ती विशेष दशा में प्रकृति में एक दूसरे से बन जाते हैं, किन्तु साधारणतया दोनों भिन्न भिन्न खनिज हैं। इन्हें सावधानी से संग्रह करना चाहिये।*

गोदन्ती समुद्र शोषण और अन्य खनिजों के सहयोग में तो प्राप्त होता ही है। इसके अतिरिक्त साधारण मृत्तिका में भी बना पाया जाता है। इस प्रकार के गोदन्ती के उत्पत्ति में भूगर्भ शास्त्रियों का मत है कि जहाँ जहाँ माक्षिक धातु का सडाव ( डीकंपोजिशन ) प्राकृतिक नियम से होता है, वहाँ २ गन्धकाम्ल बनता है, यह गन्धकाम्ल प्राकृतिक मृत्तिका के अन्दर मिले रहने वाले सुधापाषाण के साथ रासायनिक

* दोनों के कण ( क्रिस्टल ) न हों तो भ्रम हो सकता है। देखने के रूप में दोनों प्रायः समान रूप के होते हैं इसलिए अच्छा यह है कि खनिज शास्त्रों से निर्णय कराकर ही ग्रहण करें। दोनों के गुण में भेद है।

परिवर्तन कर गोदन्ती ( जिपसम् ) बनाता है। इस प्रकार से प्रकृति के सुन्दर हाथों से निर्मित गोदन्ती बहुत रमणीय कणों के रूप में प्राप्त होता है।

गोदन्ती का पूर्ण कण जब तय्यार होता है उसका स्वरूप चपटा और दोनों सिरोंपर दन्ताकार होता है इसी स्वरूप को देखकर प्राचीन रसशास्त्रियों ने इसका नाम गोदन्ती रखा है। अब तक नीचे लिखे भेद इसके पाये गये हैं।

१ सेलेनाइट ( Selenite ) कण रूप और पत्राकार

२ एलाबास्टर ( Alabaster ) श्वेतवर्ण का ढेलाकृति। इसमें हलके हलके कुछ रंग भी पाये जा सकते हैं।

३ सेटिन्स्पार ( Satinspar ) कौशेयाकार। यह बड़ा सुन्दर रेशम के गुच्छे सा होता है।

आधुनिक व्यवहारोपयोगी प्रयोग—

इस तरह तो विज्ञान की उन्नति के साथ साथ इसके प्रयोग भी बहुत बढ़ रहे हैं तथापि मुख्यतः नीचे लिखे कामों में बहुतायत से गोदन्ती का प्रयोग किया जाता है। १२० डिग्री सेंटीग्रेड के तापक्रम उष्ण करने से प्लास्टर आफ पेरिस तय्यार होता है।

ऊसर भूमि को उपजाऊ बनाने के लिये इसके चूर्ण का खाद डाला जाता है।

आजकल भवन निर्माण कला में चूने के स्थान पर सीमेंट का व्यवहार अधिक हो रहा है, गोदन्ती इस सीमेंट के निर्माण में भी आधिक्य से काम में आती है।

गोदन्ती का चूर्ण प्रायः स्वाद रहित है इसलिये दुष्ट व्यवसायी भोजनादि की सामान सामग्री में तथा अन्य द्रव्यों में वजन बढ़ाने के लिये मिला देते हैं।

चीनी के खिलौने भी इसके चूर्ण में स्फटिक का चूर्ण मिलाकर बनाये जाते हैं।

इसी प्रकार के अनेक व्यवसायों में गोदन्ती का प्रयोग होने लग गया है।

## गोदन्तीविषयक प्राच्य मत

गन्धक के प्रकरण में लिखा गया है कि गोदन्ती प्राचीन रस-ग्रन्थकारों के मत में तो श्वेत गन्धक ही रहा किन्तु अर्वाचीन संग्रह कर्ताओं ने इसके पत्र देखकर इसकी गणना हरिताल में करना प्रारम्भ कर दिया, इसका स्पष्ट ब्योरा आयुर्वेद-प्रकाश के देखने से विदित होता है। आयुर्वेद प्रकाशकार ने हरिताल के प्रसिद्ध शास्त्रीय दो भेद लिखकर सिद्ध मत में गोदन्ती और बुगदादी नाम से दो प्रकार का और हरिताल मान लिया है। यही दशा बृहद्रसराजसुन्दर की है। अन्य ग्रन्थों में इसका वर्णन नजर नहीं आता, न यह पता लगता है कि कब से इस प्रकार का भ्रम हुआ है। तथापि यह स्पष्ट ही समझ लेना चाहिये कि इसकी उपयोगिता यूनानी वालों से सीखी गई है और यह बुगदाद और पञ्जाब से अधिकांश में आने के कारण भ्रमण शील साधु सन्यासियों की परंपरा से इसका प्रयोग होने लगा है। गोदन्ती और बुगदादी के नाम से दो स्वरूप के दो श्लोक मिलते हैं।

गोदन्ती—दीर्घखण्डमतिस्निग्धं गोदन्ताकृतिकं गुरु ।
नीलरेखान्वितं मध्ये पीतं गोदन्ततालकम् ॥
मृगदाढी—अतिस्निग्धं हिमप्रख्यं सपत्रं गुरुतायुतम् ।
तत्तालं वकदालं स्याद्रिन्द्रकुष्ठहरं स्मृतम् ॥
( बृहद्रसराजसुन्दर भाषानुवाद पृष्ठ ११९ )

यह वर्णन बिलकुल शुद्ध गोदन्ती के लिये है। उक्त लक्षण युक्त गोदन्ती बहुतायत से प्राप्त होती है। इसके औषधि प्रयोग प्राचीन ग्रन्थों में प्राप्त नहीं होते हैं। इस पद्य में भी इन्द्र कुष्ठहर लिखा है। पर इन्द्र कुष्ठ के नाम से कुष्ठाधिकार में कोई रोग नहीं है इससे स्पष्ट है कि यह रोग भी सुना सुनाया ही लिखा गया है। गोदन्ती का आधुनिक वैद्य व्यवहार रसतरङ्गिणी पृष्ठ १२१ पर बहुत अच्छा लिखा है। वह पाठकों की सरलता के लिये ज्यों का त्यों यहाँ उद्धृत किया जाता है।

गोदन्तस्य नामानि ।

गोदन्तिका च गोदन्ता गोदन्तं कथ्यते बुधैः ।
तत्तु पाषाणजातीयं सौम्यं तालसमं न तत् ॥

गोदन्तस्य स्वरूपम् ।

पत्राचितं सुमसृणं शरदिन्दुसुनिर्मलम् ।
दीप्तप्रभं तु गोदन्तं ग्राह्यमत्र प्रकीर्तितम् ॥

गोदन्तस्य शोधनम् ।

गोदन्तं निम्बुनीरेण द्रोणपुष्पीरसेन वा ।
यामार्धेनैव सुस्विन्नं विशुद्ध्यति न संशयः ॥

गोदन्तस्य मारणम्

शरावसम्पुटान्तःस्थं गोदन्तं सुविशोधितम् ।
म्रियते पुटितं भस्म जायते शशिसुन्दरम् ॥

गोदन्तस्य गुणाः

गोदन्तं सुमृतं शीतं पित्तज्वरनिषूदनम् ।
जीर्णंज्वरहरं बल्यं दीपनं श्वासकासनुत् ॥

गोदन्तस्य मात्रा

गुञ्जैकतः समारभ्य गुञ्जात्रयमितं परम् ।
गोदन्तं विनियुञ्जीत बलकालाद्यपेक्षया ॥

उदयपुरवास्तव्यरावोपाह्वकविराज श्री प्रतापसिंहकृतो
गन्धकविज्ञानीयो द्वितीयोऽध्यायः
समाप्तः